विद्या सकल सिखावन लागे । बहु गुरु एक शिष्य अनुरागे[1] ॥
प्रथम वेद व्याकरन वषानौ । जोतिष वैदक छन्द प्रमानौ ॥१४०॥
अरु संगीत सास्त्र गुन पावा । यह षट अंग वेद ठहरावा ॥
अस्त्र सस्त्र विद्या सिखराई । नाट वंत पुनि विद्या पाई ॥१४१॥
विद्या अधिक रसायन जानी । वीर वीरविद्या परमानी ॥
मल्ल जुद्ध की विद्या लीन्ही । माया जुद्ध पहैं चित दीन्ही ॥१४२॥
तेरह विद्या सीष न थोरी । भई न्याउ लीन्ही चित चोरी ॥
चौदह विद्या सीष सुजाना । द्वादस वरष कनक जिमि बांना ॥१४३॥
तेरह वरष संधि जब आई । क्रम क्रम छूट चली लरकाई ॥
बाढ़न लग्यौ[2] रूप तरुनाई । लसी अंग मनमथ की झाँई ॥१४४॥
नैन वैन मैनहिं अनुरागे । रूप अनूप विलोकन लागे ॥
श्रवनन लोभ रागु रस ताना । चरचा काब्यि सुनत सुष माना ॥१४५॥[3]

( दोहा )

गुन आगर नागर नवल मनमथ रूप कुमार ॥
जग जुवती जन मन हरन सुंदर सूर उदार[4] ॥१४६॥
इहि विधि[5] रूप विलोकि कै जौवन को अधिकार ॥
जन्म पत्र फल जान कै बैठे भूप विचार ॥१४७॥

( चौपही )

कहे नृपति मंत्रिन सो बाता । पंडित वैन सुमिरि[6] विख्याता ॥
त्रिय वियोग इहि लग्न जनावा । चौदह वरष मध्य ठहरावा ॥१४८॥

---

१—ब. स. द. में पहले की दो चौपाइयों का पाठ इस प्रकार है—
बरस पांच मध भये सुजाना । धनुही वांस लाष के वाना ॥
करहिं कुवर जबहीं संधाना । मारहि षगनि करहि षरिहाना ॥१३८॥
वरष अष्ट मह जबहिं सुहाये । कलस थाप गनपति पुजवाये ॥
पाटी वरतन चंदन गारो । ओं नमः सिद्ध उच्चारो ॥१३९॥

२—ब. स. द. लग्यौ वान । ३—अ. प्रति की छंद संख्या ठीक मालूम होती है। अन्य प्रतियों में १४५वाँ छंद अपूर्ण है। ४—अ. उदित सूर कुमार । ५—ब. स. द. जब इहि । ६—ब. सबै ।

यह जु बैस मनमथ पैसारा। देहु कुँवर कौ राज अभारा॥
दलबल भार भूम कौ भारू। होहि मगन मन राज कुमारू॥१४६॥
सषा संग सब रहहु सुजाना। सुभट वीर सेवक परधाना॥
राषहु राज काम मन लावै। हय गय धनुष वान बहरावै[1]॥१५०॥
गीत नाद चाँचरि[2] चितु लावहु। काव्य कथा कहि काल गमावहु॥
बात सरस कवि[3] कहै सब[4] कोई। इकि सिंगार रस वरजित सोई[5]॥१५१॥
प्रेम[6] कथा जनि वरनौं कोई। सुनैं कुँवर विरह रति होई॥
बरषै तीन कुसल सो जाहीं। होहि सह दस वरसनि माहीं॥१५२॥
इहि विध मंत्र सबन सिषरावहु। त्रिय तरुनी जिनि नैन दिषावहु॥
नवल नारि नहि रूप वखानहु। वरष तीन यह मत परमानहु॥१५३॥

( दोहा )

इहि विधि मंत्र विचारि कै[7] कीनौ सुदिन प्रमान।
तिथि दसमी आश्वनि समै, विजै नाम कल्यान॥१५४॥
गुन गंभीर मंत्री विमल तिलक सौज करि साज।
वेद सुविधि अविषेक करि थपे सूर भुव राज॥१५५॥
जै मंगल मंगल सभै वेद वेद[8] धुनि होइ।
चारन[9] बंदी[10] विप्र गन कर मंडहि सबु कोइ॥१५६॥
मन प्रमोद सब नारि नर वैर वधू बिकरार।
दुजन दहन सज्जन सुषद उदित सूर कुमार॥१५७॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं आदि षंडे
तिलकअभिषेक वरनन नाम षष्टमो अध्यायः॥ ६ ॥

( दोहा )

सोम वंस वरनन कियौ सूर सिंह अवतार॥
विजै पाल वरनन करौ तब कछु प्रेम प्रकार॥१५८॥

---

१—ब. स. द. वौरायै। २—ब. स. द. चरचा। ३—ब. स. द. छवि। ४—ब. स. द. जो। ५—ब. स. द. जिहिरस प्रेम उपज नहिं होई। ६—अ. प्रति में यह विशेष अर्धाली प्राप्त होती है। ७—ब. स. द. प्रमान कर। ८—अ. भेद। ९—ब. स. द. वारन। १०—ब. स. द. वंधी।

( चौपही )

चंपावति नगरी सुर मोहै । महि जराव[1] नग[2] नागर सोहै ॥
विजैपाल राजा गुन नागर । राज वलय कीनौ जिहि सागर ॥१५६॥
असपति गजपति नृपति सुजाना । दलपति दल अगनित अतिदाना[3] ॥
दान षड्ग भुव मंड भुवाला । ब्रह्मनीक धर्मिक नरपाला ॥१६०॥
चक्रवती चतुरंग सुजाना । सप्त द्वीप पहुँमी जिहि आना ॥
घर घर आनद मंगल होई । दुषी दीन देषहु नहि कोई ॥१६१॥
दिसि दच्छिन गुज्जरधर देसा । अषिल पुहमि पति भूप नरेसा ॥
दया धर्म तिहि ठाँ बहु भाँती । परम रम्य पथिकन मन साँती ॥१६२॥
नृप दृढ़ धर्म महाजन लोगा । कामिनि कुसल सकल रस भोगा ॥
अति सरूप गुन नागर नारी । वारिधि निकट रतन अधिकारी ॥१६३॥

( दोहा )

एक अधिक त्रिय एक विधि, जो विधि रची विचार ॥
नवल रूप जोवन सहित, मनौ मुदित सुरनार ॥१६४॥
कलप बृच्छ नृप त्रियनि मिलि, जिसि तरु लता विराज ॥
पुहुकर पश्चाताप यह, विनु फल तरु किहि काज ॥१६५॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयाम् आदि षंडे विजैपाल राज्य वरनन नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

( दोहा )

निपट षेद नरपति मनहि व्यापहि संतत हेत ।
जब जंगम उपदेस दिय तबहिं भयौ चित चेत ॥१६६॥

( छंद पद्धरी )

इक दिवस राजाधिराज । बैठे मलीन संतान काज ॥
आयौ जो सिद्ध इक तैन काल । आदरिय बहुत नृपति जैपाल ॥१६७॥

---

१—ब. स, द. महिषराज । २—ब. स. द. नर । ३—अ. प्रति यहाँ से त्रुटित है । बीच के कई पन्ने गायब हैं ।

करि अर्घ आदि आतीथ भाव । कर जोर दीन हो विनव चाव ॥
उदयापि[1] राज सुहि दयौ देव । देसादि भूप सब करहिं सेव ॥१६८॥
हय हैम हीर वारन विसाल । सत इक्क सरस जुवती रसाल ॥
किहि पाप नहीं संतत प्रकास । इहि हेत रहतु मो मन उदास ॥१६९॥
करु सुहि अनाथ पै कृपा नाथ । के चलौं जोग अवराधि साथ ॥
बोलियो सिद्ध चित सावधानु । सुन विजैपाल राजा सुजानु ॥१७०॥
जो लिषो भाल विधना विचार । सो मिटै नहीं कोइ मरौ हार ॥
जौ साजि जोग तजि चलौ भौनु । तौ करहिं प्रजा प्रतिपालु कौनु ॥१७१॥
इकु होहिं कुँवरि कन्या परंत । करु चंडि सेव तजि सकल तंत ॥
उपदेसि सिद्ध आसनहिं जाइ । नृप धरहिं उरह ब्रह्मत्र[2] पाइ ॥१७२॥
मन वचन कर्म आराधि ताहि[3] । नर नागदेव पूजंत जाहि ॥
षट मास इक्क दिन रैन भाइ । तिहुं लोक माइ दुर्गे मनाइ ॥१७३॥

( छप्पय )

तनु सिंगारि सिंगार वीर महिसासुर[4] गंजनि ।
दया दीन करुनानि दुक्ख दालिद्रहिं भंजनि ॥
सषि विलास तहँ हास रुद्र काली कलिहंकरि ।
रुधिर पान वीभस्त सिंह आरूढ़ भयंकरि ॥
कन्या कुमारि त्रिभुवन जननि यह अद्भुत रस पिष्षियै ।
नव रस प्रतिच्छ चंडी चरन सांत संत तहँ दिष्षियै ॥१७४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयाम आदि षंडे
सिध्य दरसन वर्ननो नाम अष्टमो अध्यायः ॥ ८ ॥

( दोहा )

पट राग्यनि प्रिय वल्लभा, पति मन मोहन बाम ।
रूप सील गुन लच्छिमी, पहुँपावति[5] तिहि नाम ॥१७५॥
पहुपावत पहुंपावती, ललिता लता रसाल ।
भँवर रूप संभोग किय, विजैपाल तिहि काल ॥१७६॥

---

१—ब. अदयापि । २—ब. सिंधु, ३—ब. बृम्हंत्र । ४—ब. महिसुर ।
५—स. द. पुष्पवती ।

सीप स्वाति जनु बुंद परि, नृप जोषिता विराज।
धरति गर्भ चंडी कृपा, राज अंस वर[1] राज ॥१७७॥
दिन दिन दुति दूनी बढ़ी, नित नित नौतम[2] प्रीति।
प्रकृति सुभाव क्रम क्रम प्रघट, सुतवन मास अतीति ॥१७८॥
रितु वसंत राका सो तिथि, सुभग मास वैशाष।
घरि भुवपति कन्या जनम, श्वाति नषत सित पाष ॥१७९॥
सुनि नृप अति मन मुदित ह्वै, वहु विधि दै अतिदान।
हय गय हाटक हीर दै, राषिय मंगन मान ॥१८०॥
तिहि छिन तनया मुष निरष, उपज्यौ मन आनंद।
बदन जोति जनु दीप दुति, प्रगटित पूरन चंद ॥१८१॥

( चौपही )

पुर पंडित भूपाल बुलाये। लगन विचार करन सब आये॥
कहहिं होइँ बड़ भागिन रानी। जुगनि चलै जग मद्धि कहानी ॥१८२॥
भानु आदि नवग्रह सुषदाई। पिता मातु अरु कुटम सुहाई॥
इहि विधि पंडित करहिं बखाना। विद्यावान भविष्य निदाना ॥१८३॥

( दोहा )

दस अतीत एकादसी होंहि अवर्ष समान।
तन पीड़ा मन मूंढता, रहहिं जतन कर प्रान ॥१८४॥
जबहि चतुर्दस वरष वर, वाला करिहि प्रवेस।
तब कुटंब चिंता मिटहि, निश्चित होंहिं नरेस ॥१८५॥

( चौपही )

इहि विधि पंडित करहिं विचारा। विद्या कोविद गनक अपारा॥
नृप दिय दानु कियौ सनमाना। रासि नाम सो करहिं प्रवाना ॥१८६॥
रूप जोति छवि तिहि छिन बाढ़ी। मथि समुद्र रंभा जनु काढ़ी॥
नैन तूल रंभा सम राषी। तुला रासि रंभावत भाषी ॥१८७॥
राषहि धाइ धरहिं मन धीरू। अति मन मोद पिवावहिं षीरू॥
क्रम क्रम बैस वितीतन लागे। तात मातु मन आनद पागे ॥१८८॥

---

१—स. द. उर। २—स. द. नूतन।

( दोहा )

लाड गोड बहु विध किये रही न एकौ आरि ।
आबल्लभ सुत तैं अधिक सुष उपजावनि हारि ॥१८९॥
पंच वरष वर वैस किय षेलत सषियन साथ ।
दस दासी सत कन्यका धाइ रहै मन हाथ ॥१९०॥
षष्ट वरष क्रीड़ा जुगत सषी भाइ बहु संग ।
ज्यौ ऊषह सरसी लगति सोभित सुंदर अंग ॥१९१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचिते आदि षंडे रंभा
जन्म वर्ननो नाम नवमो अध्यायः ॥ ९ ॥

## अथ वैससंधि वर्णन

( छंद पद्धरी )

जब दसम वरष प्रवेस । तब अतन जतन प्रदेस ॥
पुतरनि जो षेलत वाल । अति चरन चंचल ष्याल ॥१९२॥
तन वसन लागत धूरि । निरषंत नैननि पूरि ॥
विगलत्त अंचल चीर । तिहि धरति नाहिन धीर ॥१९३॥
सब प्रकृति उलटि अचान । फिर अंग मनमथ आन ॥
यह वैस निरषत नैन । थकि मुषह पुहुकर वैन ॥१९४॥

( चौपही )

निस पुतरी सेज्या पौढ़ाई । देषि प्रात उठि रही लजाई ॥
चलत न धाइ षेल अनुरागी । बसन धूरि उठि झारन लागी ॥१९५॥
निरषि नैन पुनि दृष्टि छिपावै । बार बार उठि अचंल लावै ॥
छूटे बार बधावति बाला । उहि विधि चित्त न आवत ष्याला ॥१९६॥
उलट अचानक प्रीत पुरानी । वदन जोति सोभा अधिकानी ॥
रँग अनँग दुति अंग जनाई । चरन चपलता नैननि आई ॥१९७॥

( दोहा )

सैसवताई जतन तनु प्रघट तरुनता होति ।
दुतिहि देषि पाँनूस ज्यौं पुहुकर मनमथ जोति ॥१९८॥

( दंडक )

लसै बय संधि आछी अमल अनूप अंग
अंबर उदित इंद्र कैसो छंद देषिये।
पुहुकर कहै दुति बरनी न जात मोपै
जोई कवि कहै छवि ताही तें बिलेषिये ॥
लेषि न परति सिसुताई तरुनाई तन
कौन घटि कौन बढ़ि कौन भाँति लेषिये।
सोभा धाम छाँह ज्यौं, सुनैनी कैसे नैन ज्यौं
कुरंग कैसे नैन ज्यौं दुरंग वैस देषिये ॥१९९॥

( दोहा )

तन लज्या मुष मधुरता लोचन लोल बिसाल।
देषत जोवन अंकुरित रीझत रसिक रसाल ॥२००॥

( चौपही )

भौह चक्र पच्छिम अनियारे। मद षंजन जनु बाँन सँवारे ॥
श्रवन सींव लोचन रतनारे। पद्‌म पत्र पर भँवर विचारे ॥२०१॥
कुंडिल किरनि कपोलन झाँई। छवि कवि पै कछु वरन न जाई ॥
मुत्तियगन देषत मन मोहै। जनु नछत्र ससि पारस सोहै ॥२०२॥
मंद हास दसनन छवि देषी। सुधा सींचि दारौं दुति लेषी ॥
नासा निकट अधर मधु राषे। चाहत कीर बिंब फल चाषे ॥२०३॥
जुग उरोज कछु दई दिषाई। उपमा इक मेरे मन आई ॥
कमल कली सोभा सुखदाई। जोवन सर झीने पट झाई ॥२०४॥
उदर छामि कटि जान न जोई। श्रोनि भार भंगुर अति होई ॥
मंद मराल गही गति बाला। कहँ लगि कहौं विनोद रसाला ॥२०५॥

( दोहा )

पुहुकर अधरन अरुनता, किहि गुन भई अँचान।
जग जीतन कौ मदन पै, लिये पैज किरपान ॥२०६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं आदि षंडे जीवन
वैस संधि वर्ननो नाम दसमों अध्यायः ॥१०॥

—०—

# स्वप्नखंड

## मनमथ रति संवाद वर्णन

( दोहा )

एक समै सुष सेज मैं रति राजति पति संग।
त्रिभुवन मै किहि विधि कहौं कोटि रूप अँग अंग ॥ १ ॥

( चौपही )

रति पूछै सुन त्रिभुवन नाथा। सुर नर नाग तिहारे हाथा ॥
तीन लोक व्यापक नर नारी। मुनि समाधि अवलोकत टारी ॥ २ ॥
प्रेम फंद जग मध्य पसारौ। परौ आइ सो फिरि न सहारौ ॥
पूछौ बात कहौ सत स्वामी। पंचवान कर त्रिभुवन गामी ॥ ३ ॥
देव लोक सुंदर नरनारी। नाग लोक पुनि नाग कुमारी ॥
सुरपुर कहौ कौन मन मान्यौ। कौन नारि नर सुंदर जान्यौ ॥ ४ ॥
जिहि सर और न दूजौ कोई। को त्रिय जो कलि महँ इक होई ॥
गुन अरु रूप दुहूँ विधि आगर। को अस नारि कौन अस नागर ॥ ५ ॥

( दोहा )

सुन मनसिज धन कौ वचन, उत्तर दिय मुसक्याइ।
बहु रतनन बसुधा फरी, कियौ विवेक न जाइ ॥ ६ ॥
चारु पुरी चंपावती, विजैपाल तहँ भूप।
तासु सुता रंभावती, निजु सेवहिं तिह रूप ॥ ७ ॥
गुन नागरि आगरि नवल, वहि सम और न कोइ।
नाग बधू नहि अंगना, देवगँना नहिं होइ ॥ ८ ॥
नरन मध्यि नरसिंह कुल, कुल सारंग सुजान।
कम सम रूप अगाधि बल, ताकौ करौं वषान ॥ ९ ॥
बैरागर अधिपति नृपति, सोमेसुर तिहि नाम।
सूर सैन तिहि सुत कुँवर, मनहु प्रवट धर काम ॥१०॥

( छंद प्रयंगम )

सुनि सुंदर पति बैन पुलकित रोम हुव ।
ते जुग दंपति होहिं, परौं पिय पाँय तुव ॥
जो वह नारि कुमारि, विवाहै और नर ।
तौ जन मत दुष मिटै, नहीं नहिं तास घर ॥११॥

( छंद तोटक )

सुनि सैन जे बैन बधू उच्चरै। जुग नागर जोर विचार परै ॥
सत जोजन अंतर अछ जहाँ । किहि भाँतिनि हौहिं विवाह तहाँ ॥१२॥
जहँ नाम न ठाँम न ग्राम गनै । तहँ क्यौ करि प्रीत विवाह बनै ॥
मन एक अनूप उपाइ धरौं । दुहुँ के मन प्रेम प्रकास करौं ॥१३॥
जहँ लोगन लाज रमाइ रहै। विरहानल बाढ़त देह दहै ॥
जिहिं रोगहिं सूरि न मंत्र लगै । दिन ही दिन दूनिय काम जगै ॥१४॥

## अथ बिंब दर्शन वर्णन

( दोहा )

काम कहै सुनु सुंदरी, दरसन तीन प्रकार ।
स्वप्न चित्र परतिच्छ प्रिय, प्रगट प्रेम विस्तार ॥१५॥
हौं चलिहों चंपावती, सूर सैनि धरि भेष ।
सपनांतर रंभा उरहँ, करन विरह उपदेस ॥१६॥
तुम वैरागर जाइ कै, स्वप्न सूर कहँ देहु ।
तन रंभावति रूप धरि, बढ़ै परसपर नेह ॥१७॥
कंत कहौ सो भानि रति, तिहि छिन तिहि पुर जाइ ।
काम कुँवर कौ स्वप्न करि, आई प्रेमु बढ़ाइ ॥१८॥
मदन चल्यौ चंपापती, चंपकु चापु चढ़ाइ ।
पंचबान ते सान दै, लीन्है कर पैनाइ ॥१९॥

( दोहा )

मोहन सोहन उनमदन अरु उच्चाटन लीन ।
मारन सर पंचम लियौ बल अबला पर कीन ॥२०॥
चारु चंद अरु चाँदनी, चंदन चर्चित अंग ।
नृपतनया रंभावती, जीतन चल्यौ अनंग ॥२१॥

उभे जाम जामिन गई, नगर पहूँची वाट।
बन बेली वीथी निरषि, पुर हाटक जुत हाट ॥२२॥
राज महल सब देष के, दिष्षिय कुँवरि अवास।
रुक्म रुचित राजत जहाँ, विलसत मदन विलास ॥२३॥

( छंद पद्धरी )

रतिनाथ देषि तहाँ धवल धाम। मनि मुक्ति जटित नैननि विराम ॥
नवसत कलानि मिलि लसत चंद। जिहि छंद समत पद्धरी छंद ॥२४॥
सीतल सुगंध जिहि मंद वाउ। अति चारु चित्त जिहि निरष चाउ ॥
जहँ वकुल वेल चंपक गुलाब। मालती जाइ केतकी आब ॥२५॥
गुंजार करत भृंगार भीर। विधु बदनि नारि सब कुँवरि तीर ॥
उज्जल सुतल्ल जामिनीय सेत। तहँ लसत बाल सुष सयन हेत ॥२६॥
चहुंओर[1] धाइ सहचरनि[2] संग। सौहंत सकल श्रृंगार अंग ॥
मद मदन सुत्त निद्रा अपार। जानहिं न द्वार पालक्क वार ॥२७॥
बैठियौ सूर धरि रूप सेज। जनु कोटि सूर इक सूर तेज ॥
निजु काम कहौं किहि विधि बनाइ। छवि अंग अंग बरनी न जाइ ॥२८॥
प्रथमहि सो बांन उच्चाट मारि। उचटी सु नींद रंभा कुमारि ॥
निरषंत नैन इक नर अनूप। जनु सूर तेज अरु काम रूप ॥२९॥
हरि हरित नैन अरु प्रान तासु। करि रोम रोम कंद्रप विगासु ॥
नृप सुता देषि मूरत्ति मैन। उहि अमिय रूप भरि लिये नैन ॥३०॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे मदन
विनोद वर्ननो नाम प्रथमो अध्यायः ॥१॥

( दोहा )

देषि रूप उर धारि करि, मनु निछियावर वारि।
तृपित न मानत नैन जुग, रंभा राजकुमारि ॥३१॥

( छंद मोतीदाम )

किरीट धरं सिर सज्जित हीर। त्रिया मन मोहन हेम सरीर ॥
मृगमद भाल तिलक्क बनाइ। कही वह ओप न मो पहँ जाइ ॥३२॥

---

१—ब. वोर। २—ब. चचरनि।

रहे फिरि घूँघर कुंतल वार। जँजीर मनौ मन वंधनवार ॥
लसै श्रुति सुंदर कुंडल लोल। अभासत है विवि चारु कपोल ॥३३॥
सरोज दल्ल दुति सोभित नैन। गिरा जनु मेघ मनोहर वैन ॥
भुजा जनु नाग विराजत वाम। उर सोभित मोतिय दाम ॥३४॥
अनूपम आनन भौंह कमान। मनौ वरुनी मन मोहन बान ॥
मृगपति लंक सुबच्छ विसाल। निरष्षत नैन विमोहिय बाल ॥३५॥

( दोहा )

चाहति पूछौ नाम गुन, राज कुँवरि तजि कान।
तिहि छिन हनि मनमथ्थ विय, मोहन सर संधान ॥३६॥
वैन थके अरु गति थकी, लोचन थके विसाल।
मोही मोहन बान ही, त्रिभुवन मोहन बाल ॥३७॥

( सोरठा )

दस घटिका तिहि तीर। छवि निरषत मनमथ रह्यौ ॥
अवला करी अधीर। अंतर अंतर ध्यान हुव ॥३८॥

( दोहा )

उदमादक जो बान विय, ते पुनि त्रिय तन लाइ।
विरह जलधि मै डारि कै, मदन चल्यौ पछिताइ ॥३९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं स्वप्न षंडे मदन
चंपावती प्रवेसनो नाम दुतीयो अध्यायः ।।२।।

( दोहा )

सेष निसा अचिरज सहित, वितई राज कुमारि।
संग सषी जानै नहीं, को गयो चेटकु डारि ॥४०॥

( चौपही )

भयौ प्रात रवि किरनि प्रकासी। विहसि बदन पदमिनि आभासी ॥
देव द्वारि संष धुनि बाजी। पुलकित चक्र वाक करि साजी ॥४१॥
सषी सकल निद्रा तजि जागी। देषत कुँवरि विचारन लागी ॥
निपट निसा किहि गुन उठि बैसी। मुष मलीन किहि कारन ऐसी ॥४२॥

समिट सबै तिहिं पारस आई । निरष नैन संका भरमाई ॥
पीत बरन लोचन थिर तारे । रति नाइक जनु चित्र सँवारे ॥४३॥

( दोहा )

रंभा पुतरी चित्र की, रची विरंचि विचारि ।
सो गुन सत्य प्रवाँन हुव, रहि आपुनपौ हारि ॥४४॥

( छप्पय )

अचल तार अध नैन वाम कर चित्तु चिहुट्यौ ।
प्रात ओस कन बुंद पदम दल अग्रह छुट्यौ ॥
मलिन नलिन मुष जोति पल्लन लागत पल सथ्थहिं ।
अति उरोज पर लसै नैंक नहिं टारति हथ्थहिं ॥
विधना विचित्र सम चित्र किय पुतरी चित्र समान किय ।
बुल्लहि न बैन उत्तरु[1] चवै सषिन संक इमि उप्पजिय ॥४५॥

( सोरठा )

नीर निकट लै आइ । बदन पषारहिं सहचरी ॥
पै[2] मन उपजै भाइ । विरह बेल सींची मनौ ॥४६॥

( चौपही )

सुनतहिं धाइ सषी सब आई । देषत ही ठग मूरि सि षाई ॥
राज कुँवरि अरु सुठि सुकुमारी । बोलै नहीं बली बिस[3] मारी ॥४७॥
रूप गरुव मनमथ अति भारी । क्यौं जुग भार सम्हारै नारी ॥
कर गहि वहुरि सेज पौढ़ाई । तपनि अंग उपजी अधिकाई ॥४८॥
तब सब मिलि करि करहिं विचारा। आजु सकल संसार असारा[4] ॥
कौन व्याधि सो परत न जानी । कहौ कहा जो पूछहि रानी ॥४९॥

( सवैया )

एक कहै वाय एक सोचति उपाइ अंग,
एक कहै भयौ जुरु जूड़ीयो जनाई है ।
एक कहै भूत भय संषिनी की झंका भई
एक कहै लौनी अति काहू डीठि लाई है ॥

१—स. द. उत उच्चवै । २—स. द. ये । ३—ब. वस । ४—ब. अगारा ।

एक कहै आजु लाल चूनरी पहिरि साँझ
गई फूलवारी माँझ तहाँ भरमाई है।
एक कहै यौजगी है एक कहै छली काहू
एक कहै काहू करतूति करवाई है ॥५०॥
एक चलै धाई एकै परै मुरझाइ धर
एकै कहै हाइ हाइ कौन कहाँ आई है।
एकै गहै पाइ एकै बदन बलाइ लेइ
हाहा इत हेरि नेक कौने डरवाई है ॥
उठि अकुलाइ एकै बैठहि अरस्याइ फेरि
कछु ना बसाइ विधि कैसी धौं बनाई है।
रंभा रंभा नाम एक रसना लगाइ रही
एक सषी नैन के प्रवाह जल न्हाई है ॥५१॥

( सोरठा )

पुहुकर प्रबल सनेह राज. कुँवर मन भावती।
तापर अचिरज एह एक विरह सब विरहिनी ॥५२॥

( चौपही )

इक सषी वारि फेरि जल पीवहि। कहहि कुँवरि इहि कारन जीवहि ॥
इक सषी फेरि तोरि अनु डारहि। मोर पच्छ इक कर गहि झारहि ॥५३॥
बोलहि विप्र निमंत्रिनि नारी। विषम व्याधि तै उबरहि बारी ॥
तिहु छिनु दान करन इक लागी। राज कुँवरि के हित अनुरागी ॥५४॥
इक बोलहि ब्रत बिना अहारा। कहहि करौ करुना करतारा ॥
राई नौन उतारहिं बाला। नौनी मूरति निरषि रसाला ॥५५॥

( दोहा )

इक त्रिय अरपति आपु अपु, चित न रह्यौ कछु चेत।
सवन विसारौ सहजपन, रंभावति के हेत ॥५६॥
दिनकर सौ कर जोर कै, अंजुल बाधहिं पूर।
व्याकुलता हरु बेगही, व्याध व्यथा हर सूर ॥५७॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे विरह उतपत्ति वर्ननो नाम तृतीयो अध्यायः ॥ ३ ॥

( सोरठा )

बानी भई अकास । पेद निवारहु सहचरी ॥
सकल करहु मन आस । सूर विथाहर होंहिगौ ॥८८॥

( दोहा )

सुनि अकास बानी श्रवन, भयौ सबन मन धीर ।
आरंभे विधिबत करन, सूर हरेगौ पीर ॥८९॥

( चौपही )

बानी भेद कछु और जनायौ । देवत सबन बचन सुष लायौ ॥
कहै सषी सब नगर प्रजारा । एक नगर सब किधौ सँसारा ॥९०॥
प्रलै अग्नि यह आजहिं आई । राज कुमारि कहाँ है माई ॥
कहै सषी यह अग्नि न होई । तोहि रोग उपज्यौ तन कोई ॥९१॥
करहि न कह्यौ सषिन कौ प्यारी । निसि वासर विहरौ फुलवारी ॥
कहाँ पीर किहि ठाँ भरमानी । कहै बिना कछु परत न जानी ॥९२॥
चित जिन भर्म करहि सुकुवारी । अब आवति ढिग माइ तुम्हारी ॥
मन जिन सोच भरम नहि कीजै । समुझि सहेलिन उत्तरु दीजै ॥९३॥

( सोरठा )

लै अति उच्च उसास । जरत जीभ बतियाँ कहै ॥
मो जीवनि की आस । तजौ सषी जन सर्वथा ॥९४॥

फिर बोली बिलषाइ । दुसह तपन तन उप्पजिय ॥
सीतल करहु उपाइ । सीतल होहि कदाचि तनु ॥९५॥

( चौपही )

यह कहि बहुरि फेरि मुरझानी । जनु विषधर लहरैं अधिकानी ॥
सषी गई पहुँपावति पासा । कहहि कुँवर कछु आजु उदासा ॥९६॥
परति न जान कौन तन पीरा । चित अग्यान अरु बिकल सरीरा ॥
सुन तन माइ धाइ करि आई । देषत ही गति मति बिसराई ॥९७॥
नैन प्रवाह बह्यौ धर भारी । प्रेम हैम सींची सुकुमारी ॥
पूछ्यौ सषिन कही कछु बानी । चकृत चहूँ दिस चितवै रानी ॥९८॥

( दोहा )

सब सहचरि मिलि उच्चरैं, प्रातहिं बैठी जागि ।
करु न डुलै बैननि चवै, नैन रहे टक लागि ॥६९॥

अबहिं एक बतिया कही, विषम तपनि तन होइ ।
जिहि तैं सीतलता गहै, जतन विचारो सोइ ॥७०॥

अरु अकास बानी भई, करौ सूर की सेव ।
गहर पहर नहिं कीजिये, व्याधि निवारहिं देव ॥७१॥

( चौपही )

तिहि छिन बिप्र अनेग बुलाये । मंत्र मित्र आरंभ कराये ॥
करहिं जाप दुज कुल के देवा । बहु विधि करहिं सूर की सेवा ॥७२॥

अग्नि होम सब करहिं अपारा । ब्रह्म भोज अरु दान अचारा ॥
निसु दिनु एक चित्त सब करहीं । राजकुमारि आउ-हित चहहीं ॥७३॥

( दोहा )

सषी सबै रवि ब्रत करैं, राज बधू के संग ।
निपट विकल रंभावती, तपन बढ़ै दिन अंग ॥७४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुंकर विरचितेयं स्वप्न षंडे आकास
बानी बर्ननो नाम चतुर्थो अध्यायः ॥४॥

( चौपही )

सुनि भुव पति मन भयो उदासा । बैद बोलि पठये तिहि पासा ॥
रोग ग्यान सब करहिं विचारा । बहुत ग्रंथ मथ विविधि अपारा ॥७५॥

ग्रंथ गुंथ मति सबनि बिचारी । षनन परी नारी षन न्यारी ॥
विषम व्याधि सो परति न जानी । देषत जलज बंधु कुम्हिल्यानी ॥७६॥

तब पूछी पौढ़ा सहचारी । है बोली कछु राजकुमारी ॥
कहै ताप तन अधिक बतावै । कैसहुं सीतल होन न आवै ॥७७॥

छिरकि उसीर नीर लै आनी । औषधि और कुमकुमा सानी ॥
मूरि बताइ बैद घर आये । अंग लेप के जतन कराये ॥७८॥

सीतल सकल उपाइ विचारे। तीनि अग्नि के मेटनि हारे॥
किसलय कमल विनोल मगाये। मिलि चंदन घनसार घसाये॥७९॥
कहहि उसीर बिजन कर लीजौ। सीत सुगंध बाउ तहँ कीजो॥
मूल उसीर करहु गृह छाया। चंदन लेप करहु सब काया॥८०॥
भानु किरन अवरोध बनावहु। विजन वायु तजि और न लावहु॥
रैन सेज अंगन ग्रह लीजौ। चंद किरिनि सों भीनहिं दीजौ॥८१॥

( दोहा )

बैद बिदा करि सब सषी, लागी करन उपाइ।
तपनि अंग नेक न घटे, पल पल प्रति अधिकाइ॥८२॥

( चौपही )

दल सरोज जबहीं ढिग आनै। लेप करत सब सूष उड़ानै॥
तन चंदन छिरकत इमि जर्यो। जनु जल तल तवा पर पर्यो॥८३॥
पल न परै कल बल न सम्हारै। धुनै सीस अरु कर पद झारै॥
सीत समीर लगत अकुलानी। नीर के हेत अग्नि अधिकानी॥८४॥

( दंडक )

चंदन चिनगी घनसार मानौ सारधार।
विमल कँवल कल कल न परत है॥
सीर सौं उसीर लागै कुंकुमा करौत ऐसे।
पवनु दवनु मानौ देषत डरत है॥
तीर ऐसो नीर तरवारि सौं तुसार तन।
नेजा ऐसी सेज मानौ जीवन हरत है॥
फूलन तैं सूल होंहिं दाहन दुकूल अंग।
घरी घरी घटै मानौ वरी सी भरत है॥८५॥

( कुंडलिया )

रोग कफ्फ पित बात कै बैद करत हैं दूरि।
पुहुकर बेदनि बिरह की जाहि न ओषद भूरि॥

जाहि न औषद भूरि पूरि महि मंडल छाजै ।
धन्वंतरि पचि रह्यौ एक उपचारु न आवै ॥
जौ विधि होहिं कृपाल करहिं प्रीतम संजोगहिं ।
वैद न पावहि पीर हरै कफ बातक रोगहिं ॥८६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं स्वप्न षंडे वैद उच्चरन वर्ननंनो नाम पंचमो अध्याय ॥५॥

( सोरठा )

एक मास इहि भाँति । बिरह रोग अवगाह अति ॥
कैसहुँ तनहिं न साँति । नृप तनया पल पल विकल ॥८७॥

( दोहा[1] )

सषी सकल अचरज करहिं कौन रोग यह आहि ।
को समर्थ कलि बैद है औषद बूझहि ताहि ॥८८॥

( चौपही )

राज कुँवरि संग सत सहचारी । मुग्ध मध्य प्रौढ़ा वर नारी ॥
तिन मह एक विजछिछनि बामा । मद गति मदन मुदित तिहि नामा॥८९॥
प्रौढ़ा प्रीति बहुत कै जानै । रसिक प्रेम रस कुलि बषानै ॥
जिनु प्रीतम कौं तनु मनु दीनौ । चितवत चोरि चतुर चितु लीनौ ॥९०॥
जो प्रिय मदन भुवंगम षाई । पिय मुष मध्यि सजीवनि पाई ॥
जानै रोगु मूरि पुनि जानै । विरह दलनि अबला पहिचानै ॥९१॥

( दोहा )

तिनि सषियनि सौं यौं कह्यौ, मै पायौ यह रोगु ।
अबला के तन अतुल बल, विषम सुविरह वियोगु ॥९२॥
ये सब क्रम तिहि प्रेम के, जाहि न लागत मूरि ।
षिन तातौ षिनु सीयरौ, षिन नियरौ षिनु दूरि ॥९३॥
सकल त्रियनि उत्तरु दियौ, बोलौ वचन विचारि ।
प्रेमु न जानै नेमु कहँ, यह अबला सुकुमारि ॥९४॥

---

१—लिपिकर्ता का निर्देशः—
अथ रंभावती को विरह मदन मुदिता प्रगट करौ ।

जिहि न मित्रु नैनन लष्यौ, महल रहै दिनु रैनु ।
अति कोमल नृप कन्यका, नर अदिष्ट मृग नैनु ॥९५॥
क्यौं आनौ मुष वत्तरी, सषी सुनौ जौ और ।
पल न एक पारस तज्यौ, रस पायौ किहि ठौर ॥९६॥

( छप्पय )

सुनिय सषी मुष वचन मदन मुदिता इमि वुल्लिय ।
कहति आलि तुम बाल प्रेम रस तुलहि न तुल्लिय ॥
त्रिभुवन पति रति नाथ षेल बहु विधि करि षिल्लहि ।
एक स्वप्न संचरहि एक अच्छरि लै मिल्लहि ॥
इक प्रतिच्छ प्रीतम करहि जे न चिन्त चित अनुसरहिं ।
ये दूत नैन विधि मैन के मिलत परसपर मन हरहिं ॥९७॥

( दोहा )

नैन नैन ठग एक हैं, जबहिं जुरत इक साथ ।
पुहुकर बेचत चोर चित, प्रेम नृपति के हाथ ॥९८॥

( चौपही )

जिहि तन प्रगट प्रेम तन कीनौ । सो तनु अजर अमर कर दीनौ ॥
तिहिं तनु जोगु भोगु नहि भावै । तिहि तन सदन सुरति नहिं आवै ॥९९॥
तिहि तन सिरजनहार न जान्यौ । एक प्रान वल्लभ पहिचान्यौ ।
सो तनु और नीर नहि पीवै । सुधा स्वाति बिनु नैकु न जीवै ॥१००॥
विषै ततु सत्रु तिहि तनु त्याग्यौ । केवल प्रेम प्रीत रस पाग्यौ ।
कठिन पंथु जिहि अंतु न पावौ । बहु विधि विविध बहुत विधि गायौ॥१०१॥

( दोहा )

षड्गु धार मारग जहां, गंग जमुन दुहुँ ओर ।
प्रेम पंथ अति अगमु है, निबहत हैं नर थोर ॥१०२॥
पुहुकर सागर प्रेम को, निपट गहिर गंभीर ।
इहि समुद्र जो नर परै, बहुरि न लागहिं तीर ॥१०३॥

( छंद प्रयंगम )

जो तिहि व्यापहि रोग उपाइ सु कीजियै ।
जौ तनु छीजहि जाइ कहा तब लिजिबै ॥

एक प्रतिच्छ प्रतिच्छ सही करि जानिये।
जौ निरषौ इहि अंग सही यह मानिये ॥१०४॥
सत्य कहै गुन अष्ट वषानत वेदहूं।
ते सब प्रीत प्रवानि कहै रस भेदहूं॥
सुंदरि अंग अनंग सबै दिषराइ हौं।
क्यौं बिनु व्याधि निदानहि मूरि बताइहौं ॥१०५॥

( दोहा )

स्वेद थंभ रोमांच है, व्यापत अरु सुर भंग।
अस्रुपात वैबर्नता, प्रलै अष्ट गुन संग ॥१०६॥
ते सब तन रंभा प्रगट, सषि निरषहु तुम नैन।
बारि बूँद मृग द्रग ढरे, कहति भंग सुर बैन ॥१०७॥
हस्थ चरन थकि चित्र जिमि, श्वेद उरज तट रूप।
पुलकित बपु कंपत अधर, विवरत वदन अनूप ॥१०८॥
प्रलै अंस अति मूरछा, देषौ सकल बिचारि।
सुनत मदन मुदिता बचन, चकृत भईं सब नारि ॥१०९॥

( छंद प्रवानिक )

चकृत चित्त नागरी। जि रूप रेख आगरी॥
सुनै प्रमान[1] वत्तियाँ। भई बिहाल अत्तियाँ ॥११०॥
रही न एक चातुरी। गई अपार आतुरी॥
गहे सुपाइ तासु के। विचित्र बैन जासु के ॥१११॥
कहै उपाइ किज्जियै। जिवाइ बाल लिज्जियै॥
जु तात मात लाड़िली। विसेषि प्रान चाडिली ॥११२॥
तुही सुधा सु पीवनी। तुही समूर जीवनी॥
तुही जु वैद धीर है। लषै जु गुप्त पीर है ॥११३॥
बिचार एक ठानहूं। जु जंतु भेद जानहूं॥
जो ठामु नाम जानियै। हँकार ताहि आनियै ॥११४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे सषी उन्माद वर्ननो नाम षष्टमो अध्यायः ॥६॥

---

१—व. वृवान।

( दोहा )

मदन मुदित इमि उच्चरै, निमष्ठत जौ तुम संग।
हौं पूछौं इहि बारता, जिहि विधि प्रगट अनंग ॥११५॥
सकल सषी एकंत ह्वै, बैठीं करि कछु आस।
तनु जिमि त्रनु डारौ कहूं, मनु मुदिता के पास ॥११६॥

( चौपही )

भई एकंत सकल सहचारी। मुदिता प्रेम कथा विस्तारी॥
कहति कथा बिनु उत्तर बामा। रसिक श्रवन अरु मन अभिरामा ॥११७॥
दमयंती नल प्रीति कहानी। भाषति सरस मधुर मुष बानी॥
बहुत अनंद प्रेम गुन गावै। एक एक अच्छर समुझावै ॥११८॥
माधव काम की कीर्ति बषानी। जिहि सुनि मन विलरावै रानी॥
ऊषा कथा जबै अनुसारी। तब चितई भर नैन कुमारी ॥११९॥
बातहिं करत निआदरु कीनौ। पूछै सषी स्वप्न किहि दीनौ॥
यह सुनि नैन सलज्ज दुराये। मुदिता नैन नीर भरि आये ॥१२०॥

( दोहा )

ऊषा अनुरुध की कथा, गाई प्रीति प्रकार।
जौ अब कवि फिरि उच्चरै, तौ बाढ़ै विस्तार ॥१२१॥
कही रुचिर अति बत्तरी, सब रति रुचिर विहाइ।
मृगनैनी ज्यौं मृग गही, प्रेम फंद उरझाइ ॥१२२॥

( छंद गीतिका )

उरझाइ संदनि प्रेम फंदनि रूप रंभा आगरी।
जिय मानि विरह बिहाल ब्याकुल मदन मुदिता नागरी॥
पर पीर जानि अधीर ह्वै अति नीर नैननि आवहीं।
मन भेद जतनि जोर जुगतनि जुगति करि समुझावहीं ॥१२३॥
बहु दीन वचन बिचारि भाषति चरन गहि कर बूझही।
राजस्य दाननि दंड भेदनि सफल एक न सूझही॥
मृद कुंवरि नवला नवल जोवन बचन भेद न जानही।
अति सजल सुंदरि जलज मुष करि छिदौ पीर न मानही ॥१२४॥

मनमथ्थ त्रास उदास भरि चक्कृत चहूं दिसि चाहई।
जिमि रंक वित्त दुराइ चित्तहिं लाज लोभ निवाहई॥
धरि हृदय पंकज प्रेम भृग हित बांधि संपुट जामिनी।
मनुहारि करि मनहारि मुदिता कहत बैननि कामनी[1] ॥१२५॥

( दोहा )

पुहुकर चरि उपाइ हठ, पूरब करे प्रमान।
सामादिक जे कहत हैं, तिनि मँह उत्तम दान ॥१२६॥

( चौपही )

कहत जो बेद उपाइ प्रवाना। तिन मह सुगम वषानत दाना।
मुदिता करत विचार प्रवीना। रंभा कौन दान आधीना ॥१२७॥
कंचन हीर चीर वहुं अंगा। सारस कीर मयूर विहंगा॥
अभरन विविध अनेग अपारा। ते न लेत कर काम विकारा[2] ॥१२८॥
बहुत चित्र पुतरी वहु पासा। चिंतन करत अति चित्त उदासा॥
कौन उपाइ भेद मन माने। कौन भाति लोभहिं उर आने ॥१२९॥

( दोहा )

मुदिता सोचति सहज ही, इम उपज्यौ मन ग्यानु।
विरह अग्नि इहि दहति है, देन कहौं जिय दानु ॥१३०॥
हय हाटक मनि मुक्ति गज, दानु सबनि पै होइ।
मरन समै जिय दान कौ, दैन जोग नहि कोइ ॥१३१॥
यह उपाइ ठहराइ मन, मुदिता बूझति बैन।
सत्य मानि रंभावती, कालौ अटकै नैन ॥१३२॥

( दंडक )

हाइ हाइ हाहा री हठीली आली हेरि इति
तजति हैं प्रान बैन काननि करति है।
बाट परी बोलिहै कै लाज ही मै जैहै गड़ि
विरह की आगि जल निकट जरति है॥
आन कै मिलाऊँ तोहि मन कौ हरनहार
मोहन मधुप जाकी येती (जु) अरति है।
बाल कहि बीर तेरी पीर कौ जतनु करौं
मोही तू पाय[3] प्यारी काहे कौ मरति है ॥१३३॥

१—स. द. वैनन कामिनी २—ब. विचारा। ३—ब. में कोई शब्द नहीं हैं।

( चौपही )

मुदिता कहै सुनौ सषि प्यारी। सषियनि मैं तूं अधिक पियारी ॥
वे ही काज सरत मुरझ्यारी। जरति अगिनि ढिग सरवर पानी ॥१३४॥
निकट बैद नहि बूझति मूरी। नाग डसी नहि गारुड दूरी ॥
वृष दिनकर दिन मरत पियासी। भर कर धरौं सुधा वट पासी ॥१३५॥
मैं अबला बहु मरत जिवाई। देषन जहँ लगि नैननि पाई ॥
तुव तन पीर सुनन जौ पाऊँ। तिहिं छन हरौं निमष नहिं लाऊँ ॥१३६॥

( सोरठा )

बहु बिधि सर्जहि उपाइ। मदन मुदित चित चातुरी ॥
सुंदर चित्त लुभाइ। छलबल अंतर भेद लिय ॥१३७॥
भरि उसास गंभीर। राजकुँवरि इमि उच्चरै ॥
मुदिता मो मन पीर। क्यौं तोंपै मेटी मिटै ॥१३८॥

( दोहा )

कहा कहौ किहि विधि कहौं, जो कहिबे की होइ ।
सषि हौं पुनि जानति नहीं, क्यौं करि जानै कोइ ॥१३९॥

( चौपही )

राका रैनि अर्ध उजियारी। सोवत ही तुम सब सहचारी ॥
तसकर एकु अचानकु आयौ। द्वारपाल पुनि जान न पायौ ॥१४०॥
अचिरजु एक सुनहि जो भारी। मुकुट भाल वपु कुंडल धारी ॥
छबि समुद्र ज्यौं चित्त चलाऊँ। निपट अथाह थाह नहिं पाऊँ ॥१४१॥
सषि तसकर वह जन मन होई। नहि तस कर बस करि लवि सोई ॥
सषि अभरन अरु मौलिक अंगा। केवलु मनु हरि लै गयौ संगा ॥१४२॥
रसना करन नैन हरि लीनै। गुनहि छिड़ाइ पंगु सब कीनै ॥
बिहुति हसनि दसनि छवि देषी। सो मम हृदय आनि अवरेषी ॥१४३॥
मूरति मैन नैन अनियारे। प्रान काढि लै गयौ हमारे ॥
और न नासु कह्यो विसवासी। कौनु आइ किहि ठाँ कर वासी ॥१४४॥

( दोहा )

मुष तै बैनु न उच्चरौ, नैन नैन सौं जोरि ।
तपनि तेज दिष राइ कै, चित्त गयौ लै चोरि ॥१४५॥

सषी बहुर जान्यौ नही, कहां गयौ किहि ठौर ।
अब जीवनु तुहि हाथ है, हौं नहि जानत और ॥१४६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे सषी
विग्याँत वर्नन नाम सप्तमो अध्यायः ॥७॥

## अथ दस अवस्था वर्णन

( दोहा )

मदन मुदित विरदंतु[1] सुनि, उत्तरु उमगि न दीन ।
नृप तनया सुकमारिता, विरह बहुरि बसु कीन ॥१४७॥

( छप्पय )

अर्थ चंद्र अकास बान लुम्भियह हिमाकर ।
उभय अग्र विवि धाइ अंग लागति विरहिन वर ॥
विषय दुसह अरु कठिन गूढ़[2] पुनि ? मंत्रु न मानहि ।
द्वै गुन पंच अवस्थ सुदेस प्राचीन वषानहिं ॥
अभिलाष आदि पुहुकर सुकवि, एक एक वरननु कियौ ।
अवलंबु एक पचि सज्जियौ, सुविधि विचारि विरहिन हियौ ॥१४८॥

( दोहा )

अर्द्ध चंद्र सर सत्य है, मै जान्यौ सति भाउ ।
समरथ्य हाथ पूरब लग्यौ, हर सिर मंडिय घाउ ॥१४९॥
बहुत कहत रजनीसु है, तिलक रच्यौ किरपाल ।
राका पूरब होत है, तब क्यौं रहत सिवभाल ॥१५०॥

---

१—स. द. वृतान्त। २—ब. स. द. काठेग गढ़ मंत्र।

( छप्पय )

प्रथम उपजि अभिलाष बहुरि चिंता सुमिरनु गनि ।
गुनत गुनिथ गुनु कथन दुसह उदवेग जासु भनि ॥
तापर प्रगटि प्रलाप और उन्माद वषानहिं ।
बिसन व्याधि वपु बढ़ै जगत जड़ता जिय जानहिं ॥
कवि कहत निधन दसमी दसा जबहिं होत मन आनि बस ।
पुहुकर प्रकास मन मथ्थ के सुविप्रलंभु सिंगार रस ॥१५१॥

( दोहा )

विप्रलंभु जिमि मूल है, क्रम क्रम विस्थर साष ।
दस अवस्थ कवि कहत है, तहां प्रथम अभिलाष ॥१५२॥

अथ अभिलाष

तोटकछंद

अवलाष बषानत धीर हियं । जहँ पूरन प्रेम प्रकास कियं ॥
गहिरे परि रूप समुद्र जलं । चित्त आवतु फैननि तेन थलं ॥१५३॥
मनु प्रानपती अनुचार करै । तनु पूरनु आयु अवद्धि भरै ॥
अति लज्जति सुंदर काम वसं । चित चाहति चाहन रूप रसं ॥१५४॥
तिहि भावतु भौनु न संग सषी । जिहि नैन निरंतर प्रीत वसी ॥
विधि वंधि वषगंन[1] यौ चलियौ । नट के कर ज्यों करमत्तु लियौ ॥१५५॥

( दोहा )

सदा रहतु मन चित्त मै, मन तै पंडित[2] वित्त ।
ताहि कहति अवलाष कवि, इत उत चलहि न चित्त ॥१५६॥
नृप तनया रंभावती, कोमल अति सुकुमारि ।
विरह जान अभिलाष मन, सकति न अंग सम्हारि ॥१५७॥

अथ चिंता

मिलन होत चिंतनु करहि, जतन विचारहि बाल ॥
सो अवस्थ चिंता कहत, कोविद काव्य रसाल ॥१५८॥
नहि निरषतु नैननि सजनु, सकति न विरह निवाहि ॥
विरहिन चित चिंता करहि, क्यौं करि देषौं ताहि ॥१५९॥

---

१—स. द. वषग्गुनियो । २—ब. स. द. पंडित ।

( चौपही )

चित चिंता चितवै सुकुमारी। किहि विध मिलै प्रान अधिकारी।
फिरि देषौं वह मूरति मैना। सुधा सरोवर सीचौं नैना ॥१६०॥
विधि विवेक बल बहुत सम्हारे। अतन दाह बहु जतन बिचारे।
आवति नहीं चेत चतुराई। इक अबला अरु विरह सताई ॥१६१॥
मार सुमार मार सर कीनी। छुधा त्रिषा निंद्रा हरि लीनी।
बहु विध जतनु विचारत बाला। मदन बान उर लगे विसाला ॥१६२॥
नैन मुदित मिसु करि पुनि सोवै। देषहि नहीं बहुरि पुनि रोवै।
इहि विध सेज वहै वह धामा। सुकल रैनि अरु वे नहि स्यामा ॥१६३॥

( दोहा )

पहुकर विरह वियोग बस, विवस वियाकुल बाल ॥
चिंता दुतिय विवस्त[1] मैं, वहै विरह बेहाल ॥१६४॥

अथ स्मृति[2]

( दोहा )

निस वासर विसरै नहीं, लोभु लग्यौ जिहि जाहि।
प्रान पती सुमिरतु सदा, स्रुम्रित कहति कवि ताहि ॥१६५॥
रूप रासि मन भावतौ, सुदिन चढ्यौ चितु आइ।
दंतु महावत चित्तु ज्यौं, क्यौ सहि उतरि न जाइ ॥१६६॥
नृप कन्या सुकुमारिका, देषौ दरस अनूप ॥
धरौ हिदै निधि रंक ज्यौं, फिरि फिरि सुमरहि रूप ॥१६७॥

( छंद कंठ भूषन )

सुंदर रूप अनूप सम्हारै। रैनि दिना नहि ताहि बिसारै।
अंतर भेद कहै नहि काहूं। लाजन बात जनावै ताहूं ॥१६८॥
नैननि देषति मूरति आनै। रोचकि बात सुनहि नहि कानै।
दीरघ दुक्ख बहै बर बाला। ब्याकुल काम वियोग बिहाला ॥१६९॥
षोडस द्वादस भूषन लाये। पौढ़न पान सबै विसराये।
कंठ अभूषन कै वह नामा। यौं सुमरै सुष प्रीतम स्यामा ॥१७०॥

---

१—द्वितीय अवस्था। २—मूलपाठ में सभी प्रतियों में स्रुमिता लिखा है।

## अथ गुण कथन

बल्लभ सुमिरि गुनानं, बाल मुत्ति गुंथि उरमाला।
सो गुनु कृत्ति वषानं, धीरं कवि वेद अवस्था ॥१७१॥

( दोहा )

सुहृद संग गुनु विसतरै, प्रीतम प्रीत प्रवीन।
सो अवस्थ गुन कीरतनु, कोविद कहत कवीन ॥१७२॥
मुदिता सौ रंभावती, कहति सुनहि सषि बैन।
इहि विधि रूप सरूप मै, कहूं न देष्यौ नैन ॥१७३॥
सषि निरष्यौ मै नैन भरि, रूप राषि अंग अंग।
वरनन करत न आवही, बुद्धि भई गति पंग ॥१७४॥

( छंद संषधारा )

भइ बुद्धि पंगा। लष्यो सोम अंगा ॥
अपारं अनूपं। मनौ रासि रूपं ॥१७५॥
सुरज्जं सुनैनं। गिरा मेव बैनं ॥
धरै मुक्ति हारं। किरीटं कुमारं ॥१७६॥
लसै कंबु ग्रीवा। मनौ सोम सींवा ॥
सरूपं सुजानं। हरै नैन प्रानं ॥१७७॥
बसै चित्त माहीं। टरै नेक नाहीं ॥
कहा कृत्ति गाऊँ। जु पारै न पाऊँ ॥१७८॥

( दोहा )

इहि विधि गुन कीरति ररै, व्याकुल विरह कुमार।
सब अवस्त क्रम क्रम प्रगट, पुहुकर कहत विचारि ॥१७९॥

## अथ उद्वेग

( दोहा )

बिरह विकल तन मैं परै, दाहन दुषद अनेग।
गेह विषै विष सम लगै, सो अवस्थ उद्वेग ॥१८०॥

( छंद पद्धरी )

विरहिनिय विकल उद्वेग संग। अति विथति वान जे हति अनंग ॥
आभरन दुसह इमि लगत अंग। जनु डसत छुधित विषधर भुअंग ॥१८१॥

उद्दित सुइंदु अरु संगतार । जनु वरसि पहुमि अंगार धार ॥
लागत कठोर कर कमल फूल । विष तुल्य परसि दाहन दुकूल ॥१८२॥

पिक्खत बसंत भय होत छीन । मनमथ्थ राज दल साज कीन ॥
मालती मत्त अरु मलय वास । सीतल सुगंध सब सूल तास ॥१८३॥

इक दिवस दीर्घ अरु दुसह रैनि । इहि सहति नहिन सारंग नैनि ॥
इक ब्रम्ह दिवस सत ब्रह्म आउ । इक ब्रह्मदिवस अरु इंद्र वाउ ॥१८४॥

( दोहा )

पुहुकर जब वासर बढ़ै, तब रजनी घटि जात ।
यह अद्भुत गति पेषियै, दिनौ बढ़ै अरु रात ॥१८५॥

( चौपही )

दिवस दीर्घ अरु जामिन भारी । नहिन सम्हारि सकत सुकुमारी ।
दिन दिन जरति अगिनि की झारा । अग्नि रूप देषहि संसारा ॥१८६॥

तनु यह कीन कमल दल नैनी । मदन अग्नि दाहति पिक बैनी ।
अनिल सहाइ करै तहँ जाई । सांस गंभीर देहिं परजाई ॥१८७॥

और सनेह परिहिं तहँ आई । तिहि विनु घरी घरी अधिकाई ।
काया भस्म करै इहि आसा । उड़ि करि जाइ प्रान पति पासा ॥१८८॥

अथ प्रलाप

( दोहा )

विरह दुषित वर विरहिनी, व्यापहिं उर संताप ।
अति विलाप विलषित रहै, सो कवि कहत प्रलाप ॥१८९॥

( चौपही )

रंभावती अति करति प्रलापू । विधि बहु कौन पाप संतापू ॥
हौं अबला कोमल सुकुमारी । सो सठ मदन पंच सर मारी ॥१९०॥

( दोहा )

प्रीतम पै उड़ि जान कौ, जार करौं तनु षेह ।
पुहुकर विधि नहि सहि सकै, भीजै लोचन मेह ॥१९१॥

( चौपही )

तापर सूर कहावत पापी। त्रिय वध सदा करत संतापी ।।
उदित मंद अति चंद अकासा। तिहि यह तपति लई तिहि पासा ।।१६२।।
द्वै मधि देव एक नहि करई। देहि न प्रान प्रान नहि हरई ।।
अति दुष मरन मनावति बाला। मदन बान उर लगे बिसाला ।।१६३।।
मुदिता सौं इमि कहति कुमारी। मो मन पीर सुनहि जो प्यारी ।।
किहि विधि कहौं कहत नहि आवै। यह दुष छोड़ि मरनु मुहिं भावै ।।१६४।।
अति निरदय सुर नर मुनि कोई। तृपित भयौ मम जीवन षोई ।।
पावति नहीं ठासु जहँ जाऊँ। जानति नही नासु जिहि गाऊँ ।।१६५।।
हौं अबला अनाथ अति दीना। सो विधि करी विरह आधीना ।।
मगन भई दुष सागर माहीं। तिहि सर नाव न केवट नाहीं ।।१६६।।

( दोहा )

बूड़त विरह समुद्र मैं, काढन को समरथ्थ।
जौ करतार कृपा करैं, पियहिं गहावै हथ्थ ।।१६७।।
तन अंगार भौ त्रिय तनहिं, करहि दीनता छीन।
घरी घरी घट तै घटै, विरह रोग करि हीन ।।१६८।।

( छप्पय )

सुर अवस्थ उन्माद व्याधि इमि जान वषानहिं।
प्रेम पाउ उनमत्त जंतु जग मग्ग वषानहिं ।।
वचन भुल्लि पुनि कहइ प्रान प्रानेसुर सथ्थहिं।
धीर चित्त नहि धरहि बुद्धि नहि आवहि हथ्थहि ।।
अति कठिन पीर जिय जानि करि कवि पुहुकर इमि उच्चरहि।
कि होइ जिवनु साजन सहित कि प्रीत फंद कोई जिन परहि ।।१६९।।

प्रीत फंद परयौ जदिन लोभ अरु लाज विछुट्टिय।
लोभ लाज छुट्टियौ संक लंका जिमि टुट्टिय ।।
संक लंक जिमि टुट्टि कान गुरजन सब भुल्लिय।
भुल्लि कान गुर ग्यान चित्त इत उत नहि डुल्लिय ।।
इत उत न चित्त पुहुकर डुलै देह गेह नेहा भर्यौ।
भरि गयौ देह नेहा सकल जदिन प्रीति फंदह पर्यौ ।।२००।।

( सवैया )

काम रस माती उन्माती सी बिहाल बाल
प्रेम के समुद्र माझ मगन परी है जू ॥
भूली सी फिरति ज्यौं कुरंगिनी कुरंग नैनी
मानौ सर पंच नैनी जीवनि हरी है जू ॥
अंजनु बनायौ भाल, चंदन सौं आँजे द्दग
सकल सिंगार विपरीत को करी है जू ॥
बीरी लावै कान नहिं ग्यान न सयान कछू
बारूनी के पान ज्यौं विधान बिसरी है जू ॥२०१॥

( दोहा )

पुहुकर जब मनमथ्थ पथ, पूरति सूरति मित्तु ।
तिहि छिन सब तन अतन ह्वै, औरन आवतु चित्तु ॥२०२॥

गुन हित ज्यौं इंद्री सकल, प्रान तजे पुनि जीव ।
तिहि अवस्थ उन्माद मै, प्रान तजे नहि जीव ॥२०३॥

व्याधि वर्णन

मदन अग्नि अति उपजि कै, विरह जरन तन होइ ।
बहुरि रोगु वपु विस्थरै, व्याधि कहतु सब कोइ ॥२०४॥

जिहि न मूरि औषद लगै, जाहि तंतु नहि मंतु ।
पिय पऊष पावै नही, व्याध कहत इमि जंतु ॥२०५॥

विरह विथा रंभावती, प्रान पती मनु लीन ।
दुषित देषि दिन दिन दुसह, होति छिनहिं छिन छीन ॥२०६॥

( चौपही )

छिन छिन छीन होति कटि छीनी । एकहिं बेर विरह बस कीनी ॥
जुर संताप मोह निस्वासा । संभ्रम सदा कास उस्वासा ॥२०७॥

असित पच्छि विधि जो निसि होई । घट सुत उदै नीर जिमि होई ॥
सूर प्रकास वोस कन जैसे । विरह बान मनमथ हैं ऐसे ॥२०८॥

प्रीत बदन ताली दल आंमा । पूरब बरन कहै कवि कांमा ॥
तन तरुता इहि भाँति जनाई । मानौ निकट अतनता आई ॥२०९॥

( दोहा )

विरह व्याधि मैं विरहनी, व्याकुल विरह विहाल ।
पंच बांन विहवल भई, पुहुकर अबला बाल ।।२१०।।

अथ जड़ता

( दोहा )

गुनहिं छोड़ि गति पंगु ह्वै रहै चित्र सम देह ।
तासौं कवि जड़ता कहैं नव अवस्थ नव नेह ।।२११।।
नृप कन्या सुकुमारिका विरह भई जड़ येमि ।
निसि वासर विसरै नहीं चित्र लिषी विधि जेमि ।।२१२।।

( चौपही )

नैन तार उवरै नहि काऊ । मनौ गये पिय पास अगाऊ ।।
बैन बोल रसना नहि आवै । घ्रान भाव नासिका बतावै ।।२१३।।
श्रवनन सुनै बोल सहचारी । परस कठोर सहै सुकमारी ।।
मृतक तुल्य जीवनि इमि देषी । मनहु नृजीव विरह बस लेषी ।।२१४।।
मित्र नाम पुलकित ह्वै आयो । जीवन भाव तहाँ कवि पायो ।।
यौं परजंक पौढ़ि छबि पाई । पुत्री चित्रु सेज बनवाई ।।२१५।।

( दोहा )

महा मोह अरु मूरछा, देषत सषी निरास ।
पुहुकर जीवनि जानही, एक साँस की आस ।।२१६।।
नव अवस्थ बरनन कियौ, पुहुंकर कवि मति जोइ ।
दुस्सह दस्म अवस्थ है, सो साजन नहि होइ ।।२१७।।
सो मुँहि कहत न आवहीं, राषतु हौं कहि गोइ ।
ताहि कहत रसना जरै, मत वरनौ कवि कोइ ।।२१८।।

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे नव अवस्थ वर्ननो नाम अष्टमो अध्यायः ॥८॥

अथ मदन मुदिता विरह प्रगट करौ तस्य वरनन

( छप्पय )

नव अवस्थ परतिच्छ पिक्खि मुदिता मलीन मन ।
चित्त मंत्त उपजंत बहुरि देषत कंप्पौ तन ।।

सहचरि सबै बिचार कहहिं कारन का किज्जै।
जो सु दई पुनि लेहिं प्रान पलटै करि दिज्जै॥
अब नहिन आस जीवनि कुँवरि किहि संग रमहि अभागिनिय।
विरदंतु सकल बिनवहि जहाँ पुहुँपावति पटरागनिय॥२१९॥

(दोहा)

अभिनासी की आस करि, चित्त न आनति और।
विजयपाल महिषी जहाँ, सकल गईं तिहिँ ठौर॥२२०॥
मुष मलीन लोचन सजल, भरि भरि लेहिं उसास।
करि प्रनाम ठाढ़ी भईं, पुष्पावति के पास॥२२१॥

(चौपही)

मुदिता कहै सुनौ नृप रानी। कहत न आवै अकथ कहानी॥
रंभावति वेदनि अधिकारी। छिनकु न घटति दिनहुँ दिन बाढ़ी॥२२२॥
हम तुम सौं सब कहत सकाहीं। पै अब बनतु दुराये नाहीं॥
वेदनि विरह विषम अति पीरा। पंच वान कर दहहिं सरीरा॥२२३॥
नहि जानति किहि धौं मनु लीनौ। स्वप्न दरस परगट जिहि दीनौ॥
और न नामु कह्यौ विसवासी। कौनु कुमार कहाँ कर वासी॥२२४॥
कै गंधर्प किधौं कोऊ देवा। कै दानव प्रानन कौ लेवा॥
चौदह भुवन जाहि गमु होई। जो यह जतनु करै कछु कोई॥२२५॥
नव अवस्थ अंग अधिकानी। दसम अवस्थ आय नियरानी॥
हम सब मरैं कुँवर संग लागैं। यहै प्रवाँनु करैं तुम आगैं॥२२६॥

(दोहा)

यह कहि सब सहचर चलीं, वरषि नैन जलधार।
संग लागि पहुँपावती, निपट विकल विकरार॥२२७॥
देषि सुता विह्वल भई, धरनि परी मुरझाइ।
उदित वचन आवै नहीं, विधि सौं कहाँ वसाइ॥२२८॥
जे अर्थी द्विज द्रव्य के, तिनहिं दियौ बहु दान।
नैन सलिल सुर सर थपी, करवायौ अस्नान॥२२९॥
कर जोरे विनती करै, सीसु नाइ धरि ख्याल।
अब अवस्थ करुना करैं, ये प्रभु दीन दयाल॥२३०॥

तिहि छिन फिर लोचन पुले, सबन भई मन आस ।
अति आतुर पहुँपावती, गई नृपति के पास ॥२३१॥
नहि लज्जित वेदनि कहति, सूझतु नहीं उपाइ ।
हृदै एक निस्चै करौ, श्रीवर करैं सहाइ ॥२३२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे मातु चिंता वर्ननो नाम नवमो अध्यायः ॥६॥

( दोहा )

दिनकर देव प्रसिद्ध हैं, अगम निगम जग नाम ।
जे नर तुव सेवा करहिं, तिनहि देत मनकाम ॥२३३॥

( छंद भुजंग प्रयात )

नमो देव देवं दिवानाथ सूरं । महा तेज सोभं तिहूं लोक रूपं ॥
उदै जासु दीसं प्रदीसं प्रकासं । हियौ कोकसोकं तमं जासु नासं ॥२३४॥
उदै जासु जागंत सिद्धं विहानं । करैं विप्र आरंभ अस्नान दानं ॥
छुटै बंध बंधानु गोवत्स पावैं । पसू पच्छ पंच्छी सबै भच्छ पावैं ॥२३५॥
सुचै अग्नि होत्रा करैं होम जागं । भनैंवेद आधीन विद्या करागं ॥
करैं नेम पूजा रचैं देव सेवा । जबै सूर ऊगंत देवाधि देवा ॥२३६॥
सजै उद्दमी उद्दिमी सिद्धि साजं । मिले मंत्रि जे राजकाजं समाजं ॥
प्रफुल्लिन्त वारिज्ज सोहंत हासं । भये मीन मृग यान प्राची प्रकासं ॥२३७॥
कृपा सागरं दुष्य नासं कृपालं । सदा कामदं देव दीनं दयालं ॥
जिते जंतु प्रानी किये ध्यानु ध्यावैं । सदा काम धर्मार्थ मोक्षादि पावैं ॥२३८॥

( दोहा )

इहि विध सविता सेइ कै, सो जाँचति कुँवरि निरोगु ।
पुहुकर मिटै न तदपि दुष, विना किये संभोगु ॥२३९॥
जदिप अंतर अधिक है, दुसह विरह वियोग ।
जतन जतन दिनकर कृपा, ह्वैहैं विधि संजोग ॥२४०॥

## अथ दुतीय स्वप्न वर्णन

( दोहा )

वरष दिवस पूरन भयौ, सुरति करी रति नाथ ।
जौ सुध्यान धरि देषहीं, तौ अति दुषित अनाथ ॥२४१॥

नव अवस्थ व्यापित भई, दसमी रहि नियराय ।
तव चित चोर विचार किय, साचहुँ मत मरिजाय ॥२४२॥
तब मन करुना कर चलौ, बहुरि धरौ वह रूप ।
वहै हाल सब सर्वरीं, वहै सिंगार अनूप ॥२४३॥
द्वारपाल अरु सहचरी, ते सब रहे निदाइ ।
जौन अर्ध निसि डहडही, दरस दियौ फिरि आइ ॥२४४॥

( छंद तोटक )

बहुरै फिरि आइ दरस्य दियं । जिहि को चितु चाहत चोरि लियं ॥
तन चंदन सोभित हार हियं । कृत कुंडिल सीस किरीट श्रियं ॥२४५॥
दल पंकज नैन धनुक्क भ्रुवं । बरुनी जनु सायक संग हुवं ॥
छबि उप्पम आनन आन गही । वरनै कवि इंदु प्रवींन सही ॥२४६॥
भुज दीरघ वत्त विसाल लसै । जुवती जनु लोचन माँह वसै ॥
मन मोहन सोहन अंग सबै । चितयौ भरि नैन कुवाँरि तबै ॥२४७॥
निच्छावरि लै सरवस्स कियं । मृत के जनु जीवन फेरि दियं ॥
तन सीस फिरी फिरि पाइ गहै । मृदु बैननि राज कुमारि कहै ॥२४८॥
चित प्रान पती मन मैं न धरौ । तिरिया वध कारन कौन करौ ॥
जबतै तुम प्रेम प्रकास करौ । मुहि पौढ़न पान सबै विसरौ ॥२४९॥
दुष सागर एक वरक्ख रमं । वितियौ मुहि ब्रह्म वरक्ख जिमं ॥
तुम देव किधौ तुम दानव हौ । किधौं गंध्रप यच्छ कै मानव हौ ॥२५०॥
नहिं जानति ना मन ठाम कहूं । अटक्यौ मनु नेक अलंवतहूँ ॥
मुहि दीन गनौं ढिग ईस हिये । विरदंतु कृपा करि कै कहिये ॥२५१॥

( दोहा )

अति आरत विनती करौं, बहुरि रहौं गहि पाइ ।
मन मोहन चित चोर सो, तव बोलौ मुसक्याइ ॥२५२॥
विधु वदनी वर विरहनी, रतिदुति राज कुमारि ।
सत्य बहुत दुष्षित भई, विरह वेलि विस्थारि ॥२५३॥

( छंद पद्धरी )

विस्थार विरह वल्ली समूल । किमि सहति सत्ति यह दुषह सूल ॥
यह जानि मुहिन नाहिनै चित्त । अवरेष चिंत मूरत्ति भित ॥२५४॥

विधि वंध्य प्रगट गावत पुरान । संसार सकल पुनि वर्तमान ॥
नहि एक ओर निर्वाह प्रीत । दुहु ओर होइ तौ प्रेम रीत ॥२५५॥
पाहन पषान जे करहिं सेव । परसन्न हौंहि मन चाहि देव ॥
जिहि लाग सहति संतापु एत । सो रहहि सुषित कहु कवन हेत ॥२५६॥
जद्दपि वियोगु सब अति अनाथ । दुष दुसह दहन त्रैलोक नाथ ॥
करु जनु वियोगु वस मनु निरास । जिय जानु सत्य संजोग आस ॥२५७॥
पूछहि विचार गुन नाम पच्छ । नहि असुर देव गंधर्व जच्छ ॥
मानवह जन्म करि किय प्रकास । रवि किरनि छाँह महि लोक बास ॥२५८॥

( दोहा )

अमृत वचन श्रवननि सुने, नागरि चतुर सुजान ।
परम प्रेम प्रमुदित भई, मनो दिये नव प्रान ॥२५९॥

( चौपही )

मुदित रोम पुलकित ह्वै आये । मानौ प्रान मृतक फिरि पाये ॥
दुष संताप अंत इमि कीनौ । षट रस असन छुधित कहँ दीनौ ॥२६०॥
मानौ तृषावंत जल पायौ । प्रेम घाइ जनु ओषद लायौ ॥
एक एक अच्छर सुष दीनौ । मानौ राज तिहूँ पुर कीनौ ॥२६१॥
अति रसाल चितवनि मुसक्यौंही । देषत नैन तृपित नहिं हौंही ॥
रंग अरु रूप रची सुकुवाँरी । अंग अंग ऊपर बलिहारी ॥२६२॥
तिहिं छिन जन्म सुफल करिजानौ । प्रान नाथ देषत सुषु मानौ ॥
बहुरि कहै का करौं वधाई । जनु मनु करौं निछावरि माई ॥२६३॥

( दोहा )

हाहा अब जनु वीछुरौ, कहति रहति गहि पाइ ।
विरह अवधि विधि निर्मई, कौनु सकै घटवाइ ॥२६४॥
इहि अंतर हग नीदि महि, फिरि बैठी उठि जागि ।
निकट ताहि पेष्यौ नहीं, विरह अग्नि तन लागि ॥२६५॥

( कवित्त )

विरहानल मैं जड़ ह्वै जुवती
निसि पौढि पलंक पलक लगायौ ।
प्रभु पेषत प्रेम प्रसन्नि भये
सपनै पिय प्रान पती दिषरायौ ॥

अति आँनद चाहि प्रमुक्ति प्रिया
अरु चाहति लाल हिँये उर लायौ।
तेही समै द्दग नीद नठी
उबरीं अँखिया असुवाँ भरि आयौ ॥२६६॥

( छंद प्रियंगसु )

नैनन नीद निवट्टिय पिष्षिय प्रान पिय।
अस्सुनि नीर पमुक्कि गंभीर उसाँस लिय ॥
अंगहि अनूप सरूप विचारि जिय।
जागी है कारन कौन परेषौ चित्त किय ॥२६७॥

प्रात कलिंद प्रकास सषी उठि देषहीँ।
बैठी है राजकुमारि प्रजंक सुपेषहीँ॥
लोचन लोल विसाल विलोकनि राजहीँ।
प्रान पती पिय ध्यान किये छवि छाजहीँ ॥२६८॥

सोभित नैन कुलाहल सुंदरि सोहई।
अभरन अंग सम्हारि सहेलिनि मोहई॥
लच्छिन सुद्ध प्रकृति पुरातन पेषहीं।
मावसि जेमि पलट्टि दुती दुति लेषहीं ॥२६९॥

देषि प्रसन्न सषी सब सोच विचारहीँ।
कालि रही तुछ आयु सांस आधारहीँ॥
आजु भयौ चित चेत सम्हार दुकूल तनु।
राजति आनन कांति कला नव चंद जनु ॥२७०॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे दुतीय स्वप्न वरविनोद वर्ननोनाम दसमो अध्यायः ॥१०॥

( दोहा )

सषी सकल प्रमुदा प्रमुष, मुदित न अंग समाइ।
मृतक भई जीवनि निरष, मनु वलिहार कराइ ॥२७१॥

( चौपही )

निकट आइ मुदिता बलि जाई। प्रमुदित मनौ रंक निधि पाई॥
कहति सुनुहिँ प्रानन की प्यारी। इहि दिन छिन ऊपर बलिहारी ॥२७२॥

नहि जीवन तुहि अंग जनायौ । अब चितु चेत कौन विधि आयौ ॥
कै कहुँ मूर सजीवँनि पाई । कै अब तरी फेरि कलिआई ॥२७३॥
कै तुहि मिल्यौ धनंतर कोई । कै निरष्यौ सपनंतर सोई ॥
कहति सुनहिं सषि दुसह सँघाती । मन मोहन निरष्यौ मैं राती ॥२७४॥
वहै रूप वैसी छवि देष्यौ । मानहुँ सूरति मैन विषेष्यौ ॥
अरु वचनन चातुर चितु लीनौ । मानौ श्रवन सुधा पुट दीनौ ॥२७५॥
प्रेम जुग्त उच्चरि इक बाता । हौं तुव नेह निपट करि राता ॥
विधि वंधातु करौ चित आसा । होहि संजोग रहौं तुव पासा ॥२७६॥
मैं पूछौं तुम नर कै देवा । विनही नाम करौं जौ सेवा ।
मानव जन्म कह्यौ हम आहीं । बसहि पास महिमंडल माही ॥२७७॥
इहि अंतर दृग नींद नसानी । पुनि जागति सब रैनि विहानी ॥
अब जौ जतनु करौ कछु जाई । तौ तुम गहरु करौ कत माई ॥२७८॥

( दोहा )

यह सुनि मुदिता अंग छ्वै, वचनु कह्यौ मुसिक्याइ ।
सप्त द्वीप नव षंड मैं, अव नहि मो पर जाइ ॥२७९॥
गुरु अरु देव प्रसाद तैं, इती बुद्धि बल मोहिं ।
महिमंडल मैं प्रान पति, आनि मिलाउँ तोहिं ॥२८०॥
उमगि उठीं सब सहचरी, पहुँपावती के पास ।
मन प्रमुदित प्रमुदा प्रमुष मुष मंडित मृदु हास ॥२८१॥
अति आनंद वचननि कहै, सकल रहीं गहि पाइ ।
चेतु भयौ रंभावती, स्वामिनि देषौ आइ ॥२८२॥
मदन मुदित इमि उच्चरै, सत्य भयौ चितु चेत ।
सपनंतर कोइ नर लषौ, दुक्ख सह्यौ जिहि हेत ॥२८३॥
और सुगम मानव जनम, वसत जू भूतल माँहि ।
जौ अव जतन न होंहिगौ, तौ फिरि जीवनु नाँहिं ॥२८४॥
मुष मुदिता मृदु वचन सुनि, राज वधू सचुपाइ ।
दुहिता दरसन कारनै, चली चपल गति धाइ ॥२८५॥

( छंद पद्धरी )

सुनि मुदित मुष मृदु बोल । उठ चली कामिन लोल ॥
चष चषी राज कुमारि । तनु प्रान करि बलिहारि ॥२८६॥

तिन जीव जीवनि देषि। कृत कृत्ति जीवन लेषि॥
ससि द्वैज आनन जोति। जनु मुक्ति मावसि होति॥२८७॥

उर अंग अति बल छीन। अहि वेलि जल जनु हीन॥
तब निरषि जननी बाल। करि सजल नैन विसाल॥२८८॥

उठि आदरिय तिहिं काल। इमि कहत वैन रसाल॥
सुहि चित्त आयहु चेतु। सुनि मातु तुव मन हेतु॥२८९॥

तब जननि लिय उर लाय। मुख निरष लेति बलाय॥
भुज भरति वारंवार। बह धरनि चलि पय धार॥२९०॥

( दोहा )

असन पान जतनहि करौ, सषियन आइसु दीन।
आपुन मुदिता संग लै, गवनु धाम कहँ कीन॥२९१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वप्न षंडे सषी
प्रमोद बर्ननो नाम एकादसमो अध्यायः॥११॥

———

# चित्र खंड

( दोहा )

कहति वचनु एकांत ह्वै, साजहु वेगि उपाइ।
बुधि विवेक बल चातुरी, सो नरु देव बताइ ॥ १ ॥

तब मुदिता इमि उच्चरै, मो मन एक उपाइ।
तौ इहि विधि सों कर चढ़ै, जो तुम करौ सहाइ ॥ २ ॥

चित्रकार दिसि दिसि भ्रमहिं, ते अति चित्र अनूप।
राज कुँवर राजानि के, लिषहिं नाम अरु रूप ॥ ३ ॥

ते सब रंभा देषि करि, जाहि कहै यह आहि।
सुता स्वयंबरु ठाठि कै, बहुरि बुलावहु ताहि ॥ ४ ॥

पहुँपावति परवीन अति, वचनु मानि मनु लीन।
चित्रकार पठवन निमित, जतनु ततच्छन कीन ॥ ५ ॥

**अथ पहुँपावति रानी सुमतिसागर मंत्री कौ बोलि, दिसदिसा देस देसांत चित्रकार पठवत निमंत्त आग्या देत भई तस्य वर्नन**

( दोहा )

विजयपाल परधान प्रिय, जिनि बुधि बहु घर लीन।
नाम सुमति सागर सगुन, बोलि विचार सो कीन ॥ ६ ॥

( चौपही )

सुनत सुमति सागर उठि धायौ। स्वामिन द्वार आनि सिर नायौ ॥
नृप गृहनी पुनि निकट बुलायौ। अंतर पट अंतर बैठायौ ॥ ७ ॥

तब मुदिता कहँ आयस दीनौ। कहौ वृतांत जोर विधि कीनौ ॥
मुदिता कहति कहन नहि आवै। मति यह भेदु नृपति सुनि पावै ॥ ८ ॥

रंभावति कोमल सुकुमारी। अति लजति सजति नहि वारी ॥
अकसमात मनमथ सर मारी। अब लै विरह जलधि मैं डारी ॥ ९ ॥

( दोहा )

वहै मंत्र मंत्री करयौ, जो मत मुदिता दीन।
चित्रकार पठवन निमित, जतन परसपर कीन ॥१०॥
उभै स्वप्न विरदंतु सुनि, मदन मुदित वरवाल।
इहि विधि साजौ वारता, जिहि न सुनहिं भुवपाल ॥११॥
पहुँपावति इमि उच्चरै, यहै सुता यह पूत।
इहि बुधि वचनु विचारियौ, जेहि न लेइ जमदूत ॥१२॥

इति श्रीरसरतन काव्ये कवि पुहकर विरंचितैयं चित्रषंडे सुमति सागर कौ अग्यानवर्ननो नाम प्रथमो अध्याय ॥१॥

## अथ बुधि विचित्र आदि द्वैसप्त सत चित्रकारपयान वर्णन

( दोहा )

नृप गृहनी आइसु दियौ, लियौ बंदि परधान।
चित्रकार दिसि दिसि चले, ऊषा उठत बिहान ॥१३॥
बुधि विचित्र इमि आदि द्वै, नृप सेवक सत सात।
सुमति सुआग्याँ पाइ कै, सकल चले परभात ॥१४॥
वचन सुमति सागर कहै, जे नर नृपति सरूप।
दिसि दिसि पुर पुर पेष करि, लिषौ नाम अरु रूप ॥१५॥
भरथ षंड सागर जिते, जिते देस पुर ग्राम।
जे पिष्यौ सुंदर सुघर, लिष्यौ रूप अरु नाम ॥१६॥

( चौपही )

चल्यौ विचित्र बुद्धि सब आगै। जे सत सप्त रहे सँग लागे ॥
अगम अगोचर जानन हारे। दिसि दिसि चले ते न्यारे न्यारे ॥१७॥
प्रथम सिद्धि गनपति सिरु नायौ। पुनि द्विज मंगल वैनु सुनायौ ॥
बहुरि सगुन सब भये अगाऊ। मनं उत्साह उठ्यौ अति चाऊ ॥१८॥
दिसि दिसि भ्रमहिँ भ्रमर जिमिवासी। फुले फूल जिमि लेहिं सुवासी ॥
जो नर सुंदर लषैँ विचारी। तिहिँ को लिषैँ नाम अनुहारी ॥१९॥

देषिहि॰ भूपति राज कुमारा। देषहि॰ तरुन रूप अधिकारा॥
चरचहिं चित महँ चतुर सुजाना। तरुन रूप जानहिं॰ उन्माना॥२०॥
मदन मनोहर देषहि॰ जोई। चित विचारि अवरेषहि॰ सोई॥
मन कौ भेद न काहूं देही॰। सब रस रूप भँमर जिमि लेही॰॥२१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं चित्र षंडे चित्रकार पयान वर्ननो नाम दुतियो अध्यायः॥२॥

## अथ सूर सैन कौ विरह वर्णन

(सोरठा)

पुहुकर प्रीति प्रकास। विरले जानत जगत में॥
को यह जाननहार। जो जानै त्रनु ज्यौं॰ जगत॥२२॥

(सोरठा दोहा)

चित्र आस रंभा रही, इत तन तलफइ॰ सूर।
रोम रोम छुति भिदि लगे, कामबान अति पूर॥२३॥

(छंद भुजंगप्रयात)

हनै बांन कंमान कै काम क्रूरं। भिदे अंग सोमेस कोमार सूरं॥
महा मोह उन्माद उच्चाट मारं। लग्यौ सोक बानं सुषं अंत कारं॥२४॥
गई नैन निंद्रा भयौ अंग छीनं। तलफ्फै ललफ्फै विना नीर मीनं॥
न जानै निसा द्यौस भानै न चन्दा। सँहारै न अंगै परौ प्रेम फदा॥२५॥
न लोभं न माया न चिंता न चैनं। न सुद्धं न बुद्धं न विद्या न वैनं॥
न चालं न ख्यालं न षानं न पानं। न चेतं न हेतं न अस्नान दानं॥२६॥
न नृत्यं न गीतं न वादित्र वादं। न आषेट आरंग स्वारंग स्वादं॥
न धामं न धीरं न हासं न बासं। भुजंगी जिमै लेहि उस्वास श्वासं॥२७॥
विसुद्धं विलग्नं विमूलं बियोगी। भयौ पीत रंगी मनौ अंग रोगी॥
विसारे सबै चार आचार चित्ता। करै जीय ध्यानं हिये एक मित्ता॥२८॥

(छप्पय)

जदिन रैनि मृगनैनि नारि सपनन्तर पिष्षिय।
रूप रास मन पास मदन मुदिता मुख दिष्षिय॥
विरह वृच्छ उपज्यौ समूल अभिलाष नैन मन।
सुमति साषि विस्थरिय मोह संताप छाहगन॥

आल बाल आलंब वहु वनै न सलिल सींच्यौ अमल।
प्रति जाम जाम लग्यौ वढ़न सुफल्यौ तटक वियोग फल ॥२६॥

( दोहा )

मैन घरनि पति मंत्रु करि, धरि रंभावति रूप।
सूर सैन कौ स्वप्न मह, दीनौ दरस अनूप ॥३०॥
दंपति कारन ठाठ कर, मन दंपति संजोग।
एक समै अरु एक निसि, द्वै उर धरे वियोग ॥३१॥

( चौपही )

होत प्रात उग्गित जो[1] प्रकासा। सूर कुँवर तब उठ्यौ उदासा ॥
निपट अधीर धीर नहि गहई। सर्वसु गये रंकु जिमि रहई ॥३२॥
ज्यौं बिन नीर मीन दुष पावै। ज्यौं व्याकुल चित चैन न आवै ॥
उच्चरत विप्र वेद धुनि बानी। अरु वंदी जनु कहत कहानी ॥३३॥
गुनि जन नृत्य गान कहँ आये। वाहन हय हाथी पषराये ॥
संष तूर बाजहिं निस्साना। सुभट सभा सब जुरै विहाँना ॥३४॥
नैक नैक कोर भरि चाहै। एक उसांस सांस निर्वाहै।
नवल नारि मनमथ अभिलाषै। यौं मन भेद वचन नहि भाषै ॥३५॥
चक्रित सकल परसपर चाहैं। उदधि गभीर बुद्धि करि थाहैं ॥
अकसमात अचिरज अधिकानौ। अंतर भेद परत नहि जान्यौ ॥३६॥

( दोहा )

जे कुमार जानत प्रकृति, सदा रहत जे संग।
मनबरती सम मित्र, सम एक चित्त इक अंग ॥३७॥
सब लोगन आइसु दियौ, उठते सैन विचारि।
सकल उलट गृह कौं चले, सीस नवाइ जुहारि ॥३८॥
तब पूछौ विरदंतु मलु, कारन कौन मलीन।
कै जुवती कोउ चित चढ़ी, प्रगटत नेह नवीन ॥३९॥
राज कुँवरि इमि उच्चरै, भरि उसाँस गंभीर।
हौं किहि विधि करि कहि सकौं, चित्त धरतु नहिं धीर ॥४०॥

---

१—स. द. में यह शब्द नहीं है।

बहुरि रैन कब होयगी, नैनन देषौं ताहि।
सपनंतर कोइ तिय लषी, नहिं जानतु कौ आहि ॥४१॥

( चौपही )

तिहि छिन विरह छाइ तन आयौ। सुष संताप सबै बिसरायौ ॥
काया नगर विरह भयौ राजा। विसरे सकल राज गृह काजा ॥४२॥
सुमरि सुमरि वह सुंदरताई। नैननि नीर होत अधिकाई ॥
छिनकु अचेत चेत फिरि होई। भावंता मिलवै नहिं कोई ॥४३॥
फिरि फिरि सुरति सम्हारे ताही। मन बच क्रम करि चाहत जाही ॥
व्याकुल काम वान सर मारौ। येमि षेलि जनु सर्वसु हारौ ॥४४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं चित्र षंडे सूरसैन कौ विरह वर्ननोनाम तृतीयो अध्यायः ॥ ३ ॥

## अथ रघुबीर आदि राजपुत्र मंत्री निकट वार्ता, सूरसैन कुँवर सौं उपदेश करत भये तस्य वर्नन

( दोहा )

इहि विधि व्याकुलता निरष, कहत राइ रघुवीर।
सपनंतर के सुष दुषहिं, चित्त न आनत धीर ॥४५॥
तुम चौदह विद्या निपुन, नागर चतुर सुजान।
सपन चरित मिथ्या सकल, ताहि लगावत प्रान ॥४६॥
जीवन के जतनहिं करौ, तजि उपदेस अजान।
राज कुँवर उत्तरु दियौ, वस मेरे नहिं प्रान ॥४७॥
नित्य अनित्य जु जोग मत, जानन को समरथ्थ।
सुप्नतुल्य संसार सुष, सदा रहत नहिं सथ्थ ॥४८॥
जौ चित बहु संसार सुष, स्वप्न दरस पुनि नित्य।
जानत हौं अनुरुध कथा, किहि विध कहत अनित्य ॥४९॥

( सोरठा )

व्याकुल विरह सरीर। निपट विकल नहि कल परै ॥
लागे मन मथ तीर। सजन सजीवन नहिं तहाँ ॥५०॥

( चौपही )

राज कुँवर बहुतैं समुझावहिं । प्रेम घाव जनु औषद लावहिं ॥
बिरह व्याधसौं हेतु न करहीं । मित्र नही जो पीर न हरहीं ॥५१॥
छिन छिन छीन होहिं तन पीरा । निपट अधीर धरतु नहि धीरा ॥
बसी प्रान मधि प्रान पियारी । कौनहिं भाँति होहि नहि न्यारी ॥५२॥
बिरह निसान काया पुर बाजा । मन भयौ प्रजा बिरह भयौ राजा ॥
राजपुत्र बहु भाँति बिचारहिं । कहहि कवन विधि चित्त उतारहिं ॥५३॥
मत्त गरुर गजराज मँगाये । आइस सुनत साजि सब ल्याये ॥
कहहिं राज गज कौतिक कीजै । औसरु अजब देषि रस लीजै ॥५४॥
कही कौन तुम बात बिचारी । गजु देषैं भूलहिं वर नारी ॥
गज निरषै मनु मैं न भुलाऊँ । कै मरिहौं कै गज गति पाऊँ ॥५५॥
वहुरि अलप इक बेझौ कीनौ । चाप चड़ाइ कुँवर कर दीनौ ॥
कहहि धनुक धर बान चलावहु । एक एक हय होड़ लगावहु ॥५६॥
ग्यान गनत तहँ पौरिषु हारे । जो जीतहिं सो पहिलै मारे ॥
हस्यौ कुँवरु तुम बात न जानी । हौर मरौ तुम कहौ कहानी ॥५७॥
जा के पाइन गईं बिवाईं । सो कहँ जानै पीर पराई ॥
भृगुटी चाँप वसै मन माही । और चाँपु मन आवतु नाहीं ॥५८॥
वहुरि हिरन मन हरन मँगाये । डोरि लगाइ लरावन ल्याये ॥
कहहिं राज मृग कौतिक कीजै । कछुवक वचनि मान करि लीजै ॥५९॥

( सोरठा )

भरि भरि लेहि उसाँस । सजल नैन बैननि विकल ॥
बोलत वचन उदास । बिसरे हास विलास सब ॥६०॥
पुहकर डाह वियोग । प्रान बिरह बस होहिं जब ॥
का समझावहिं लोग । अग्नि न थिर पारौ रहै ॥६१॥

( चौपही )

सूर कहहिं तुम सुनहु कुमारा । ये सन तुच्छ तजौ व्यौहारा ॥
ये मन मोहन मोहि न भावै । ये मृग नैनि नैन नहि आवै ॥६२॥
जौ कछु होहिं त करौ पुकारा । नातर यह संसार असारा ॥
यह कहि काम अग्नि तन बाढ़ी । बिरह बेलि तरवर तन चाढ़ी ॥६३॥

लेहि उँसाँस नैन भरि जोवै। षन इक चित्त लागि मग टोवै।
अंतर विथा लषत नहि कोई। षन इक तपत मूरछा होई ॥६४॥
चिंता पीर न बिसरै ताही। विरह विथा नहि जाति निबाही॥
असन पान परधान बुलाये। कछुव वचन उन्माद जनाये॥६५॥
षनहि वियोग उदेग सँतापू। बार बार मुष करहिं प्रलापू॥
विरह बिथा सागर अति गाहा। अवधि आस लग तट रहे जाहा[1] ॥६६॥

( दोहा )

समुझि समुझि गुन झुरढवै, रही न चित्त सम्हारि।
षन अचेत षन चेतई, विरह विथा विकरारि ॥६७॥
भरि उसाँसि वचनन कहै, सजल नैन कुस देह।
भूष प्यास निंदा तजै, विरही लच्छन येह ॥६८॥

( सोरठा )

पुहुँकर अर्जुन बान। अरब षरब इक प्रति चलहि॥
ते नहि गनत सुजान। जे घाइल द्रग कोरके ॥६९॥

( चौपही )

चकृत भये सब राज कुमारा। कहहिं कौन कीजै उपचारा॥
कैसेहु चंद हाथ नहि आवै। स्वप्न बात कोउ किहि विधि पावै॥७०॥
यह समझत समझायौ नाही। पाहन लीक परी मन माही॥
जाइ राज कँह बात सुनाई[2]। विवस भये अब कछु न बसाई ॥७१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुंकर विरंचितेयं चित्र षंडे
हित उपदेस वर्ननो नाम चतुर्थो अध्यायः ॥४॥

( दोहा )

सुनत नृपति चित चिंत हुव, सुत सनेह चित लीन।
बोले धीर अधीर ह्वै, निपट भये आधीन ॥७२॥

( सोरठा )

पुहुकर पुत्र सनेह। परम प्रबल जानत जगत॥
साजी दूजी देह। प्रांन पिता विधि वसन कौ ॥७३॥

---

१—स. द. में यह निचली अर्धाली नहीं है। २—स. द. जनाई।

( चौपही )

पुत्र पावँ जौ काँटौ लागै । जाइ पिता के नैननि जागै ॥
जिहि दिन पुत्र नैकु दुष पावै । सो दिन पितहिं मरन सम आवै ॥७४॥
जौ कोई कहै अमर कलि होंही । अमर पूतु करि दीजै मोंही ॥
सुत दुष देषि मरन मन चाहै । इक रस नेह सदा निर्वाहै ॥७५॥

( दोहा )

सकल लोक जग भुग्गवै, होहि जगत पति ईस ।
मात पिता मन वाच क्रम, बढ़ि कहँ देहिं असीस ॥७६॥
पिता राज अरु जोवनु, अरु मन रंजनि नारि ।
पुहुकर धनकर पूरना, जीवन के फल चारि ॥७७॥

( चौपही )

पंडित सब सौमेस बुलायो । सूर सैन समुझावन आयो ॥
वहु गुनवंत गुनी बहु ग्याँनी । वेद पुरान कहैं सुष बानी ॥७८॥
पठहिं कोक व्याकरन बषानहिं । सुम्रति न्याइ निरनै[1] पहिचानहिं ॥
काव्य कथा बहु भाँति सुनावहिं । बहुत जत्न करि चित्त रमावहिं ॥७९॥
बोलै नहीं सरब गुन ग्याँनी । पूरन प्रीत हृदै अधिकानी ॥
साजि साजि गुनिजन वहु आये । करहिं गान संगीत सुहाये ॥८०॥

( दोहा )

चितन करै नहि चित्तवै, वदनु रह्यौ कुम्हल्याइ ।
नैन नीर भरि आवहीं, लेहिं उँसास अवाइ ॥८१॥

( सोरठा )

पढ़ै चतुर्दस भाइ । विद्या अरु गुन चातुरी ।
प्रेम ठगोरी षाइ । नर भूल्यौ इक पलक मैं ॥८२॥

( चौपही )

दिन न वच्यौ निसि आइ जनाई । काल राति विरही कँह आई ॥
कुमुदिनि प्रमुदि उदित भौ चंदा । चक्रवाक विछुरत दुह दंदा[3] ॥८३॥
कुँवर अंग उद्वेग जनायौ । विरह वियोग छाइ तन आयौ ॥
सीत सुगंध समीर न भावै । पुहुपहार परसत दुष पावै ॥८४॥

---

१—व. में नहीं है । २—स. द. निर्णय । ३—व्र दंगा ।

अग्नि कुंड किधौं चंद अगासा । प्रलै अग्नि कीनौ परगासा ॥
ताप जु ताके है संतापा । अति ब्याकुल मुष करै प्रलापा ॥८५॥
कहै वधिक विप्र पूछौं तोही । किहि गुन विरह सतावतु मोहीं ॥
उपज्यौ उदधि गरल के संगा । वस्यौ अग्नि ढिग सिवा अनंगा ॥८६॥

( सोरठा )

चिनगी चुनहिं चकोर । तऊ छुधित वहु दिसि भ्रमहिं ॥
अग्नि अंग विधु जोर । जा देषै मानैं तृपति ॥८७॥

( दोहा )

पुहुकर ससि मैं स्यामता, कोविद कहत मृगंकु ।
विरही विधि प्रति निसि जरैं, तिहि तैं प्रगट कलंकु ॥८८॥

( सोरठा )

रजनी भई अनंत । दुषदायक निवटति[1] नहीं ॥
नहि पावति निसि अंत । उदित विकल वचननि कहै ॥८९॥

( दंडक )

काल ही काया काल राति कैसी छाया मानौ,
जम जू की जाया जोग माया सों वषानी है ।
पायौ नही ओर छोर भोर भय दाइ परी,
जुग ही ते जाम बढ़े येती अधिकानी है ।
कीधौं रैनि रूप दिसि प्राचित पिसाची आइ,
कीधौं कलियानी कलि क्रोध कै रिसानी है ।
जागै जग जोगिनी वियोगिनी कै भोगिनी,
वियोगिनी के पहुकर निसि उनमानि अति[2] मानी है ॥९०॥

( सोरठा )

पुहुकर उदित मयंक । निसि पूरन षोडस कला ॥
मो मन उपजी संक । मनौ मदन कर चक्र लिय ॥९१॥
बढ्यौ विरह अनुराग । अति ब्याकुल निसु दिन रहै ॥
किये सकल सुष त्याग । चतुर नार चित मैं चढ़ी ॥९२॥

---

१—स. द. निगटति । २—ब. स. द. प्रतियों में 'ऐसी' पाठ है ।

( दोहा )

अतन जतन बहु विधि किये, रचे अनेक उपाइ ।
विरह विथा बढ़तै बढ़ी, मिटै न मनमथ घाइ ॥९३॥

( चौपही )

इहि विधि कुँवर विकल[1] बेहाला । प्रान प्रिया चाहै तिहि काला ॥
दिन दुष भर लै निस पहुचावै । निसि निघटै न कैसिहूं आवै ॥९४॥
निरस नैन गीला ?[2] ह्वै आवै । अंग ताप करि ताहि सुषावै ॥
व्याकुल विरह रहै वैरागी । छुधा तृषा निद्रा सुष त्यागी ॥९५॥

( दोहा )

एक वरस इहि विध भयौ, अरु ऊपर षट मास ।
सूर सैनि दुष पूर में, सजन मिलन की आस ॥९६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चित्र षंडे राज संदेह वरनन नाम पंचमो अध्यायः ॥५॥

## अथ बुध बिचित्र चित्रकार कै वैरागर गमन वर्णनं

( दोहा )

बुध विचित्र तब चित्रु करि, मूरति सकल कुमार ।
गयौ देस वैरागरहिं, जहाँ हीर अधिकार ॥९७॥

( चौपही )

देस जु सुषि रम्य सुषदाई । नेम देकर्म धर्म अधिकाई ॥
सौम दिष्ठि सौमेसुर राजा । अरि गज सीस सिंह जिमि गाजा ॥९८॥
चारि वर्न सव कर्म चलाहीं । वेद विचार तजहिं कोइ नाहीं ॥
सुस्मृत वेद जे पढ़हिं पढ़ावहिं । करहिं जग्यँ अरु होम करावहिं ॥९९॥
चारौ वेद सफल अध्यावहिं । गुन अर्थिन विद्या सिषरावहिं ॥
छह रितु छ रस दान दिन देही । जो जजमान देंहि सो लैंही ॥१००॥

( दोहा )

षड्ग वृत्ति छत्री लियै, और विप्र की सेव ।
सदा पंच कृत आभरन, पूजहिं नर हरि देव ॥१०१॥

---

१—ब. में यह शब्द छूटा है। २—ब. स. द. तीनों में लीला दिया है।

( चौपही )

बरन बैस बासहिं धनवंता। करहिं विविध व्यौपार अनंता ॥
अर्थी होहि द्रव्य तिहि देहीं। बहुरि मूल बिनु मागे लेहीं ॥१०२॥
परम हेत गोपालनु करहीं। सदा हृदै गोपालहिं धरहीं ॥
कृष पुनि करहिं देषि धुनि हर्षहिं। जिनके भाग मेघ सुत्र वर्षहिं ॥१०३॥

( दोहा )

सेवकु अति दुल्लभु जहाँ, घर घर धन उन्माद।
तऊ सूद्र सेवा करहिं, गहैं वेद मरजाद ॥१०४॥

( सोरठा )

चारि बरन आचार, बिधि छत्री षट कर्म जहं।
बेद सुबैसु बिचार, एक सूद्र सेवा करैं ॥१०५॥

( छंद प्रियंगम् )

आनंद पूरन देस विचित्र प्रवेस किय।
न्याइ लिये नृप नीति निरषि हर्षित हिय ॥
दंड सुचामर छत्र लोभ जसु लेषि लिय।
लोचन लोल कटाच्छ कुटिलता देषि तिय ॥१०६॥

मत्त गयंद गरूर निसानन मारहीं।
मत्सर सो चटसार निलिप्य विचारहीं ॥
उन्नत और कठोर उरोज सुभावहीं।
कामिनि कंचुकि बांधि सलज्ज दुरावहीं ॥१०७॥

पट्टन परम अनूप मनौ विधि सज्जियौ।
कर सरबर अमरावति सुर पति लज्जियौ ॥
बहु विध उपवन सघन फूल फल सौं लसैं।
कुंजहिं कोक कपोत जे कोकिल बन बसैं ॥१०८॥

सुंदरि नीर भरंति सरोवर सोहईं।
विथकि रहै पसु पंच्छि पथिक मनु मोहईं ॥
सोभित हाटक हाट जटित मनि हीर के।
विच विच झलकत पूर स्वाति के नीर के ॥१०९॥

धाम मनौ सुरधाम किधौ सुर लोक से।
संपत सुर संजोग हरत मन सोक से॥
राजत राज अवास प्रकासत दीप है।
मानौ सरबर करत जू सूर समीप है॥११०॥

( दोहा )

जबहिं नगर परवेस किय, विधि विचित्र बुधवंत।
सगुन सगुन सुभ बोलियौ, उपज्यौ हरष अनंत॥१११॥
धर्म राज पुर देषि कै, बाढ्यौ हृदय हुलास।
देवदत्त द्विज के सदन, सुषहित कियौ निवास॥११२॥
निरषि जग्यँ साला सुषद, हरि मंदिर निजु धाम।
गृह अंगन तुलसी लसै, कपिल धेनु जनु काम॥११३॥
बालक करैं जु बेद धुनि, घर धरमी जनु जीय।
नेम अतिथि आदर जहां, आइ उतारौ लीय॥११४॥

( चौपही )

दुजबर देषि बहुत सुष पायौ। मारग कौं श्रम सब बिसरायौ॥
करि भोजनु बैठे इक साथा। कहै विचित्र सुनौ जगनाथा॥११५॥
कितिक भूमि सौमेसुर राजू। मंत्री कौन चलावै काजू॥
कितनै पुत्र राज गृह रानी। तिन मह कौन राज अधिकानी॥११६॥
तुम पुन कौन वृत्ति चित धरहू। किहि विध काल छेप दिन करहू॥
बोल्यौ देवदत्त मुष बानी। अगिनित भूमि परति नहि जानी॥११७॥
दल अगनित अगनित भंडारा। राज प्रसाद हमहिं निस्तारा॥
प्रात जाइ करि देव पुजावहिं। नित्य दान लै मंदिर आवहिं॥११८॥
षोडस दान देहि नर नाहा। दिन प्रति जग्यँ सुधा अरु स्वाहा॥
एकु जु पुत्र राज गृह माहीं। सूर सैन करि बोलत ताहीं॥११९॥
अति पंडित चतुरानन जानौ। रूपवंत मकरध्धुज मानौ॥
दानु देत बलि बेनु लजावै। सूर इकौ बिय सूर कहावै[1]॥१२०॥
दस अरु चारि निपुन वह विद्या। जिहि की सभा भोज की निंदा॥
पै कछु अकसमात भई पीरा। पंचबान करि दहति सरीरा॥१२१॥

---

१—स. द. में यह अर्धाली नहीं है।

एक बरस षट मास वितीते । राज कुँवर कह दुष महं वीते ॥
अब कुस भयौ वचन मुष थाक्यौ । मानौ नूत पीत फल पाक्यौ ॥१२२॥
बहुत जतनु सौमिस कराये । दिसि दिसि गुनियनि वैद बुलाये ॥
तऊ न लग्यौ एक उपचारा । दिन दिन अगनि विरह की झारा ॥१२३॥
चरित एक सपनंतर देष्यौ । इतौ रूप नहिं नैन विसेष्यौ ॥
सोई नारि चढ़ी चित माँही । अवरेषी चित उतरत नाहीं ॥१२४॥
मन[1] गुनि जन नहि वेदनि पावैं । आनि कौन कौ रूप दिखावैं ॥
नाम ठाम नहि जानत ताहीं । कै अच्छरि[2] के मानवि आही ॥१२५॥

( दोहा )

कै नागिनि कै राच्छसी, काम रूपिनी आहि ।
किधौ कहूं हैं मानवी, कोउ न जानतु ताहि ॥१२६॥

सुरति करी सुनि नाम को, गुन विचित्र चित धीर ।
जो अकास वानी भई, सूर हरहिंगौ पीर ॥१२७॥

( चौपही )

बुधि विचित्र मन माहिं विचारी । याही विधि है राजकुमारी ॥
डेढ़ बरष ताहूं पुनि वीत्यौ । स्वप्न सुभाइ अतन तब जीत्यौ ॥१२८॥
पैठत नगर सगुन सुभ बोले । आनँद सदन पाट विधि पोले ॥
बोल्यौ तबहिं सुनौ दुज देवा । हौ यह करौं राज की सेवा ॥१२९॥
वैद विचित्र नामु है मेरौ । गुनी चरक अरु सुश्रुत केरौ ॥
तुम नृप आगै जाइ जनावहु । आयसु माँगि लैन मुहि आवहु ॥१३०॥
देषौं विरह विथा उहि गाता । पूछौं जाइ स्वप्न की बाता ॥
मिटहिं जु विथा कुँवर अनुरागहिं । करता राम जतन सुहिं लागहिं ॥१३१॥

( दोहा )

सुनत विप्र आनँद भये, गयौ नृपति के पास ।
विलष वदन बैठ्यौ जहाँ, सुत दुष निपट उदास ॥१३२॥
दै दच्छिन कर आसिका, अरु तुलसी वंदाइ ।
तब दोऊ कर जोरके, विनती करहिं बनाइ ॥१३३॥

---

१—स. द. गनि । २—स. द. अप्सरि ।

(चौपही)

कहै सुनौ नरपति नर नाहा। वैद एकु आयौ पुर माहा ॥
अति गुनियनि गुनिवंत कहावै। कहै राजु जो मोंहिं बुलावै ॥१२४॥
मेटौं विथा कुँवर तन केरी। विनती जाइ करौ यह मेरी ॥
आयसु दियौ बुलावहु ताही। पंडित वैद कहत तुम ताही ॥१२५॥
देवदत्त तव राज पठायौ। बुध विचित्र कहँ करि गहि ल्यायौ ॥
आइ राज सनमुष सिर नायौ। तब वैठक कहँ आइसु पायौ ॥१२६॥

(दोहा)

कुसल पूछि आदर कियौ, वहुरि दियौ द्विज संग।
कुँवर धाम कहँ लै चल्यौ, उदित जहाँ अनंग ॥१२७॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चित्र षंडे बुधि विचित्र गृह प्रवेस वर्ननो नाम षष्टमो अध्यायः ॥ ६ ॥

(दोहा)

जाइ तहाँ बैठी सभा, देषे वहु गुनवंत ॥
नव अवस्थ व्यापित कुँवर, वेदनि विरह अनंत ॥१२८॥

(छंद पद्धरी)

सिर नाइ सनमुष जाइ[1]। तब लषतु अंग सुभाइ ॥
नहिं सुरति अरु सुख संग। परिपूर अंग अनंग ॥१२९॥
मन मलिन मिटि अह्लाद। उद्वेग अरु उन्माद ॥
चितवै न षोलै नैन। डोलै न बोलै बैन ॥१४०॥
तप तनहिं व्याकुल होइ। जानै न वेदनि कोइ ॥
हरि नाम लिय सुविचित्र। रसना सुकीन्ह पवित्र ॥१४१॥
मन मध्य वेद मनाइ। जब करत जतन उपाइ ॥
बैठे हते गुनवंत। ते करै सकल इकंत ॥१४२॥

---

१—ब. में यह छंद इस प्रकार है—
सिर नाइ सन्मुख संग। परिपूर अंग अनंग ॥
सिर नाइ सन्मुख जाइ। तब लखत अंग सुभाइ ॥

बोल्यौ सुनौ जग सूर । यह नेह जुग जग पूर ॥
जिहि विरह व्याकुल गात । तुम कहौ अपनी बात ॥१४३॥
किहि कामिनी बस कीन । कब आप सपनौ दीन ॥
हौं वेद आयौ राज । यह विथा मेटन काज ॥१४४॥

( दोहा )

काम कुँवर यह वचन सुनि, चितयौ नैन उघार ।
बुधि विचित्र लोचन कमल, देषि भयौ बलिहार ॥१४५॥

( चौपही )

कहै कुँवर सुन वैद गुसाँई । मै बहु ओषद मूरि जो षांई ॥
पावत नहिं संजीवनि मूरी । जातै होइ बिथा यह दूरी ॥१४६॥
वेदन आन आन उपचारा । औरहिं भाँति लोक व्यवहारा ॥
कहँ वह प्रिया प्रान की प्यारी । विरह विथा की मेटन हारी ॥१४७॥
वचन प्रमान होहिं तौ मानौ । तुम जानौ तौ जो हौं जानौ ॥
मै देषी सपनंतर नारी । जोबन रूप गुनहिं अधिकारी ॥१४८॥
तिहि कौ रूप वरन नहिं आवै । चतुरानन पुनि अंत न पावै ॥
जानौ नहीं कौन है सोई । किहि ठाँ रहै कहै नहि कोई ॥१४९॥
मै तुम सौं सब कही जु[1] आगै । रहे प्रान जिहि लालच लागे[2] ॥१५०॥

( दोहा )

पुहुकर सूरति मित्र की, नैननि रही समाइ ।
निसु दिन पुतरिनु मैं बसै, कैसहु उतरि न जाइ ॥१५१॥
बुध विचित्र इमि उच्चरै, सुनि हो राज कुमार ।
स्वप्न चित्र परतिच्छ है, दरसन तीन प्रकार ॥१५२॥
जो कोई सूरति लिषै, सो तुम निरषी नैनि ।
कहौ ताह पहिचानिहौ, ससि वदनी मृग नैनि ॥१५३॥
कहै सूर सुन सर्व गुन, क्यौं न परष्यौं ताहि ।
निसि वासर पल पल निमिष, चित्त रहै लगि जाहि ॥१५४॥

---

१—ब. जो सब कहि आगे । २—ब. स. द. तीनों प्रतियों में यह चौपाई ऐसे ही अपूर्ण है ।

( चौपही )

जित देषौं तित मूरति सोई। नैननि और न देषौं कोई ॥
रहै प्रान मधि प्रान पियारी। सोवत जागत होइ न न्यारी ॥१५५॥
निसु दिन रहै नैन के आगै। जीवनु रहै आस उहि लागै ॥
बह धन धाम वही धन मेरौ। लालच लागि रह्यौ जिहि केरौ ॥१५६॥
वाकी प्रीत लाग दुष देष्यौं। जीवन जन्म सुफल करि लेष्यौं।
वाके नेह लाग अनुरागा। सब सुष करि मानत वैरागा ॥१५७॥

( सोरठा )

चाहत है चित जाहि। मनसा वाचा कर्मना ॥
क्यौं नरु विसरै ताहि। जल थल वह मूरति लषै ॥१५८॥

( सवैया )

तुही मेरौ धनु ध्यान तेरौई करत दिन
तुही मेरे प्रान प्रान तोंही मैं वसतु हैं।
तुही मेरे चैनु चैनु चरचा चलावै कौनु
तुहीं मेरे नैन नैन तोंही कौं चहतु हैं।
पुहुकर कहै तुही तुही दिन रैनु कहौं
तेरी धुनि सुनिबे कौं श्रवन दहतु हैं।
तुही मेरी प्यारी होति न ह्वै ते न्यारी
परम अयानै लोग विछुरौ कहतु हैं ॥१५९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं चित्र षंडे
सूर संवाद वर्ननो नाम सप्तमो अध्यायः ॥ ७ ॥

( दोहा )

बुधि विचित्र परवान मन, अँग अँग सुरति सम्हारि।
कर कागद लै लेषनी, लिषन लग्यौ सुकमारि ॥१६०॥

( सोरठा )

सारद कौ सिर नाइ, बुध विचित्र इम उच्चरै।
विसरौ देहु वताइ, जगत जनन वागेसुरी ॥१६१॥

( छंद गीत मालती )

चित्र बुद्धि विचित्र चित्रै रूप रंभा आगरी।
अति गौर चंपक वरन कनकहिं दीप दुति की नागरी॥
सुकुमारि कुँवरि किसोर कोंवल नागवल्ली सी लिषी।
तहँ ललित लटकत चारु चोटी देषि तिहि धावत सिषी॥१६२॥

परवीन पूरन चंद बदनी वंक जुग भृकुटी लसैं।
छुटि अलक लटकि कपोल पर जनु कमल अलि अवली वसैं॥
मृग मीन षंजन नैन अंजन चित्त रंजन सोहई।
विषधार वान विलोल वरुनी देषि मनमथ मोहई॥१६३॥

मृद हास मंडित अधर विद्रुम दसन दुति जनु हीर को।
रद ? बीच दाड़िम मुक्त झलकत चिंचु नासा कीर को॥
तहँ कनक मनि मय करन कुंडल चिबुक चवन विराजहीं।
मनि मंड कंठ मयूर ग्रीवाँ हार हियँ छवि छाजहीं॥१६४॥

वर बाल वाहु मृनाल सी कर कंज कोमल सोहई।
रँग अरुन करतल हरत जिहिं देषि मुनि मन मोहई॥
मनि मुद्रिका वनि अंगुली कर किसल कोंवल अत्तियाँ।
तहँ दिपत नष जनु दीप हैं मनौ रंभ दंपति बत्तियाँ॥१६५॥

अति कठिन उठत उरोज उन्नत मनहुँ संभु स्वयंभु हैं।
कटि छीन केहरि भृङ्ग लज्जति जंघ रंभा षंभु हैं॥
पद पद्म पद्मिनि रूप सेवति कुनित नूपुर सज्जियौ।
जहँ जटित मरकत नील मनि कर भँवर वालक लज्जियौ॥१६६॥

( दोहा )

इहि विध मूरति चित्र किय, अष्ट सषी लिष साथ।
मानहु विय विधना रची, दँई कुवर के हाथ॥१६७॥
बुधि विचित्र इमि उच्चरै, सुनौ सर्व गुन जान।
इन षट नव मूरति मै, लेहु प्रिया पहिचान॥१६८॥

( चौपही )

कुँवर चित्र देषत सुष पायौ। मानहु प्रान म्रतक तन आयौ॥
किधौ रंक निधि गई हिराई। सो अब आन अचानक पाई॥१६९॥

नैक करै नहिं मूरति न्यारी । कहै अहै चित चोरन हारी ॥
कबहुँक लाइ हृदै सैं राषै । कबहुँक प्रान प्रान कर भाषै ॥१७०॥
कबहुँक नैन पलक पर लावै । आनन उदधि पार नहिं पावै ॥
कबहुँक धरि राषै द्दग आगै । देषत नैन पलक नहिं लागै ॥१७१॥
रूप रंग देषत अनुराग्यौ । बुध विचित्र के पायन लाग्यौ ॥
कहै विचित्र चित्रु नहि कीनौ । भोजन छरस छुधित कहँ दीनौ ॥१७२॥
कै पयूष रस प्यासहिं पायौ । विरह घाइ तैं ओषदि लायौ ॥
कै तुहि कहत धनंतर ताही । कै तू दई[1] विधाता आही ॥१७३॥
कै तुम धौं[2] विक्रम सक बंदी[3] । कै पर दुष काटन सनषंदी ॥
तनु अरु प्रान नहीं बस मेरे । ना तरु करतुँ निछावरि तेरै ॥१७४॥
और न कछु तुम लाइक[4] आही । जो कछु पेस करौं चित चाही ॥
यह धन धाम सबै तुम लेहू । जानौ ताहि मया करि देहू ॥१७५॥

( दोहा )

फिरि फिरि अंकौ भरि रहै, बहुरि रहै गहि पाँइ[5] ।
बुध विचित्र यह दीनता, देषत अति हरषाइ[6] ॥१७६॥
तब पूछी फिरि वारता, सुनि विचित्र बल जाऊँ ।
यह मूरति किहि मित्र की, कहाँ नाव किहि ठाऊँ ॥१७७॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं चित्र षंडे बुध विचित्र
चित्र करन बर्ननो नाम अष्टमो अध्यायः ॥ ८ ॥

( चौपही )

जौ तुम कृपा करी इहि भाती । इतनी करौ यहै मन साँती ॥
नाम ठाम गुन कहि समुझावहु । मृतक जिवाइ पंथ दिषरावहु ॥१७८॥
बुधि विचित्र उभौ उठि भयौ । सीस नाय चरनन लै गयौ ॥
कहै राज अविचल यह राजू । हौं यह करौ तुम्हारौ काजू ॥१७९॥
बुधि विचित्र नामु है मेरौ । सेवक विजैपाल नृप केरौ ॥
करौ चित्र अरु नृपहि रिझाऊं । राज प्रसाद बहुत सुष पाऊँ ॥१८०॥

१—स. द. दैव । २—स. द. हौ । ३—ब. वंधी । ४—स. द. लायक ।
५—स. द. पाँय । ६—स. द. हरषाय ।

अरु सत सह्ल आहि नृप केरे । ते सब सिष्य रहैं गृह मेरे ।।
विजै पाल सुरदीपति जानहिं । उदधि पार तिहि कृत्ति[1] वषानहिं ।।१८१।।
चंपावति नगरी पति आही । बहुत भूप सेवत हैं ताही ।।
पुत्र न होइ राज मन हीना । ताते रहै सदा दुष दीना ।।१८२।।
जंगमु एक अचानक आयौ । चंडी मंत्रु आन सम्हरायौ ।।
मुदित भँई सेवत निर्बानी । मन इच्छा तब आइ तुलानी ।।१८३।।
कन्या जन्म भयौ उजियारा । पट रागिंयनी गर्भ औतारा ।।
आनद पूर अंग भुवपाला । अगनित द्रव्य दियौ तिहि काला ।।१८४।।
रासि नाम रंभावति राखौ । दैव जानि कछु दुसहर भाष्यौ ।।
तीन वरष सामान्य बताये । ते तब नृपति मनहिं नहिं आये ।।१८५।।

(दोहा)

ललित लाड अरु चाडिली, सब घर प्रान अधार ।
अंध लकुट मनौ रंक निधि, मनि[2] भुजंग उजियार ।।१८६।।
देवहुती मनु संभु कै, पय सागर के श्रीय ।
किधौं दक्ष गृह रोहनी, मनौ जनक की धीय ।।१८७।।
सुषित भई दस वर्ष लगि, करत बाल कल केलि ।
मनौ रूप तरु मंजरी, किधौं कनक की बेलि ।।१८८।।
जब एकादस वर्ष मै, जोबन अंकुर कीन ।
भयौ सुविप्रनि कौ कह्यौ, विषम रोग तन छीन ।।१८९।।
सपनै नरु सुंदर लख्यौ, अर्द्ध रयनि ससि जोति ।
संग सषी जानै नहीं, किहि बिधि विरहनि होति ।।१९०।।
मुग्ध वैस लज्जावती, कछू न जानै पीर ।
विषम व्याधि बढते बढ़ी, अवला निपट अधीर ।।१९१।।
चकृत भई सब सहचरी, आरत आतुर अत्ति ।
सबनि हृदै मरबौ धरौ, विवस बिसारी मत्ति ।।१९२।।
तब अकास वानी भई, सषि जनि होहिं अधीर ।
सावधान जतनहिं करौ, सूर हरहिंगौ पीर ।।१९३।।

---

१—ब. कृति । २—स. द. मनु

रवि सेवा बहुतै करी, अरु जप हौंम अनेक।
वैद गुनी रचि पचि थके, जतन न लागहिं एक ॥१९४॥

मदन मुदित इमि उच्चरै, प्रौढ़ा सब रस जानि।
तिन वसु अंग सुभाय लषि, प्रेम प्रकिति पहिचान ॥१९५॥

बहुत भाँत कर चातुरी, सुनी स्वप्न की बात।
नाम ठाम जान्यौ नही, कनक वरन दुति गात ॥१९६॥

मुष तै वैनु न उच्चरै, नैन नैन सौं जोरि।
तरनि तेज दिषाराइकै, चित्त गयौ लै चोरि ॥१९७॥

( चौपही )

तब मुदिता सुनि अकथ कहानी। चक्रत चित्त अचिरज अधिकानी ॥
रंभा बहुरि विरह वस भई। पंचवान घाइल ह्वै गई ॥१९८॥
दस अवस्थ प्रगटित उहि अंगा। मरनु आइ नियरानौ संगा ॥
सबनि आस तज जीवनि केरी। आसा एक राम तन हेरी ॥१९९॥
दया करी तब दीन दयाला। घट मधि प्रान रह्यौ तिहि काला ॥
ताहि रैनि स्वप्न विय देष्यौ। वहै चित्र चित्तहु अवरेष्यौ ॥२००॥
उहि विधि सेज बहै उजियारी। उनि नैननि वह जोति निहारी ॥
तब गहि रही चरन जुग वाके। लागे नैन वान उर ताके ॥२०१॥
अति आधीन भई अनुरागी। नाम ठाम गुन पूछन लागी ॥
भूतल वास कह्यौ नर नामा। अरु हिय हेत जनायौ भामा ॥२०२॥
तबहीं प्रात चेत चित आयौ। मदन मुदित कहँ स्वप्न सुनायौ ॥
मुदिता मुदित कहै मुष वानी। जहां हती पँहुपावति रानी ॥२०३॥
तब हम भूप चित्र सब बोले। स्वामिन आइसु पाइ हम डोले ॥
दिसि दिसि भूप चित्र सब ल्यावहिं। तृगुन नाम समुझि करि आवहिं ॥२०४॥
देस देस कहँ गये चितेरे। चाहत फिरत लिषत बहु तेरे ॥
विजै पाल पुनि जानत नाहीं। कौनु रोगु दुहिता मन माहीं ॥२०५॥
अरु पुनि चित्रकार नहीं जानत। आइसु मानि वचन परमानत ॥
मैं जब सूर नाम सुनि पायौ। तब दुज संग वैद हुव आयौ ॥२०६॥
स्वप्न सुभाइ विरह जिय जान्यौ। तब निश्चै करि मनि पतियानौ ॥
पैठत नगर सगुन सुभ पायौ। मनहिं चाव चित भयौ सवायौ ॥२०७॥

( दोहा )

अरु सुंदरता देषि करि, मदन न पूजहिं रूप ।
कह्यौ तुमहिं परवान जिय, सर्व अंग लष भूप ॥२०८॥
राजा रंभा पदमिनी, सिंघल हूँ नहिं होइ ।
अब बिधना पर मांगिये, अविचल जोरी सोइ ॥२०९॥
सोई मूरति चित्र करि, चाहत हो तुम जाहि[1] ।
अब तुम मूरति चित्र करि, लै दिखराऊँ ताहि ॥२१०॥
राजन आइसु दीजिये, प्रात करौं उठ गौन ।
अनिल विरह की जामिनि, दीपक दियौ न भौन ॥२११॥

( चौपही )

अब सेवक कौ अग्याँ कीजै । एकु वचन मुहि मागे दीजै ॥
यह रस भेद कह्यौ जनि काहू । तुमही पुत्र राज के आहू ॥२१२॥
वह अबला कोमल सुकमारी । जौं कोउ सुनै चढ़ै उहि गारी ॥
जानत नहीं जो अब लग कोई । इक मुष परै सहस मुष होई ॥२१३॥
विजै पाल भूपति सुर ग्याँनी । तपत तेज मानौ वृषभानी ॥
जो यह भेदु नैकु सुन पावै । तौ √तनया लै गंग बहावै ॥२१४॥
हौं बरजौ पहुपावति रानी । पै तुव प्रीत हृदै अधिकानी ॥
तातै सकल कही तुव आगै । रहे प्रान जिहिं लालच लागै ॥२१५॥

( दोहा )

यहै वचन मुहिं दीजिये, सौंह दिवावत राज ।
ना तर इहि रस रास मै, विरह होइ वेकाज ॥२१६॥
सुनी सकल सुभ वारता, सहित मूल अरु साष ।
सूर सैन के मन बढ़यौ, फिरि नौतम अभिलाष ॥२१७॥
चतुर चित्त चातुर भयौ, विधि सौं कछु न वसाइ ।
काम अग्नि मन उप्पजै, मन ही माँझ समाइ ॥२१८॥

( चौपही )

कहै पंथ जो मागे पाऊँ । प्यासे नैन रूप अथवाऊँ ॥
सुनि विचित्र विनती यह मेरी । किहि विध विदा करौं अब तेरी ॥२१९॥

---

१—ब. प्रति में यह दोहा इस प्रकार है—
सोई मूरति चित्र करि, लिख दिखराऊँ ताहि ।
अब तुम मूरति उरवसी, चाहत हौं चित जाहि ॥

यह तौ प्रीत रीत जग नाहीं । छाड़ि जाउ मुहिं मारग माहीं ॥
यह न होइ केवट परिपाटी । नाउ चढ़ाइ देइ गुन काटी ॥२२०॥
मोही संग लेहु जिय दाता । देषौं जाइ जाहि रंग राता ॥
तोहि चलै तै पल न रहाऊँ । ऐसौ मित्र कहाँ पुनि पाऊँ ॥२२१॥
जो तुम बाहँ गही है मेरी । करौ लाज कर टेके केरी ॥
सिष्य मनुस्य जिते कलि माहीं । बाहँ गहे की लाज कराहीं ॥२२२॥

( दोहा )

बुधि विचित्र इम उच्चरै, सुनि हो राजकुमार ।
धीर धरौ अब देषिहौ, जीवन प्रान अधार ॥२२३॥
जगत रीति जानत सबै, और राज गृह चाल ।
सुता स्वयंबर ठाठिहैं, विजयपाल तिहिं काल ॥२२४॥
तब तुमही पगु धारियौ, लै चातुर दल संग ॥
अवसिमेव तोहीं वरै, कीनौ जतनु अनंग ॥२२५॥
यहै मंत्र मंत्री कियौ, यहै हमारै चित्त ।
लोक लाज पुनि थिर रहै, मिलहिं चित्त अरु मित्त[1] ॥२२६॥

( चौपही )

कह्यौ विचित्र मानि सो लीनौ । तब आरंभ विदा कौ कीनौ ॥
वाचा बंध भयौ दुहुँ सेती । काहूं आगै कहै न एती ॥२२७॥
तब विचित्र कर कागद लीनौ । नष सिष चित्र कुँवर कौ कीनौ ॥
समुझि सकल वै सुंदरताई । अँग अँग ओप अनूप बनाई ॥२२८॥
रूप अनूप मदन तै बाढ्यौ । सो लेखनी अग्र करि काढ्यौ ॥
लिष कर चित्र कुँवर कर दीनौ । अपुन कुँवर देषन कौं लीनौ ॥२२९॥
अपनौ रूप चित्र मह देष्यौ । नहि विसेष जनु दर्पन देष्यौ ॥
बहुरि विदा जब माँगनि लाग्यौ । उठ्यौ कुँवर प्रीत अनुराग्यौ ॥२३०॥

( दोहा )

अमित भये हौं पंथ मै, आजु वसौं इहिं ठाउँ ।
इक पत्री हौं देउ लिष सुमर सजन कौं नाउँ ॥२३१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं चित्र षंडे प्रेम कथा वर्ननो नाम नममो अध्यायः ॥१०॥[2]

---

१—यहाँ से अ० प्रति फिर चालू होती है ।
२—अ. प्रति में इसे 'कुँवर चित्र कथा अवरेखनो नाम' अध्याय कहा है ।

( चौपही )

बुधि विचित्र निकट बैठारौ। देव दत्त द्विज कुँवर हकारौ ॥
भूपति कौं सुष जाइ सुनावहु[1]। बेद जतन गुन कहि समुझावहु[2] ॥२३२॥
यह तौ वियौ धनंतर आही। संजीवनु तरु कहियतु जाही ॥
मूरि एक आवत मुहि दई। देषत अंग[3] विथा मिटि गई ॥२३३॥
सकल सुरति आई जिय मेरै। अब यह व्याधि न आवइ नेरै ॥
बहुरि कुमार मित्र हँकराये[4]। बिहँसत नैननि नैन मिलाये ॥२३४॥
देषहिं कमल वदन परगासा। सूर उदै जनु कियौ विगासा ॥
आनद मुदित भये सब लोगा। छाँड़े सकल उदेग[5] वियोगा ॥२३५॥
तबहिं कुँवर मंदिर महँ आये। मातु पिता आनन मन भाये ॥
राजा देषि परम सुष पायौ। मानौ जीव फेरि घट आयौ ॥२३६॥
मानि सूर नवतिन अवतारा। लाग्यौ देन सकल भंडारा ॥
हय गय मनि हाटक बहु दये। अर्थी अर्थ पाइ करि लये ॥२३७॥
घर घर तिलकु निछावर आई। जननी आनँद उर न समाई ॥

( दोहा )

घर घर थापे दीजिये, घर घर वंदनवार[6]।
घर घर अनद बँधावनै, घर घर मंगलचार[7] ॥२३८॥

( चौपही )

भेरी मृदँग वजहिं नीसाना। संगी सुभट देहिं बहु दाना ॥
गुनि जन नृत्य गीत बहु करहीं। अप देषि गर्व मन हरहीं ॥२३६॥
तिहि छिन तुरत तुरंग मँगायौ। रुचिर मनौ रवि रथ तैं आयौ ॥
सेत बरन उपमा अति बाढ्यौ। मनौ छीर सागर मथि काढ्यौ[8] ॥२४०॥
उच्च ग्रीव विवि करन सुहाये। तीषे तरल तुरंग मँगाये ॥
उपमा और कहै नहि कोई। इंद्र धनुष दुतिया ससि होई ॥२४१॥

१—ब. सुनायौ। २—ब. समुझायौ। ३—ब. स. द. अंध। ४—ब. हाँकारे। ५—ब. स. द. छाँड़ि सकल उदयोग। ६—ब. वंदनचार, स. द. मंगलचार। ७—ब. स. द. वंदनवार। ८—अ. स. द. में दोनों पंक्तियों का यही क्रम है।

चंचल चपल कहत नहि आवै । दामिन को घन सरवर पावै ॥
पवन पाइ मन[1] वेगम मोला । मानौ तरनि किरनि हिंडोला ॥२४२॥

( दोहा )

करि पलान कंचन मई, लाल हीर मनि लाग ।
मनि मुकता गन झूमका, ललित लगाई बाग ॥२४३॥
निकस्यौ हय[2] आरूढ़ ह्वै, नगर लोग सुष दैन ।
चमर छत्र सिर सोहई, संग सुभट बहु सैन ॥२४४॥
नैन बान भृगुटी धनुष, चारु हास हथियार ।
मानौ मनमथ चढ़ि चल्यौ, षेलन जुवति सिकार[3] ॥२४५॥
नर नारी नागर नगर, देषत अति आनंद ॥
मनहुं सरद[4] घन माँझ तै, प्रगटत पूरन चंद ॥२४६॥

( छंद मोतीदाम )

प्रकासित चंद विलोकहिं वाम । मनौ सरपंच लिये कर काम ॥
चढ़ै इक सुंदरि जाइ[5] अवास । विलोकनि आननि मंडित हास ॥२४७॥
चलै इक सुंदरि छाँड़ि सिंगार । गिरै मुकता गन टूटत हार ॥
उठै इक लोचन अंजन देत । अघाइ न रूप सुधा रस लेत ॥२४८॥
रहै इक नागर नैन निहार । करै चितवित्त तहाँ बलिहार ॥
विथक्कि रहै इक अंचल डार । टरै घट सीस चितैयनि हारि[6] ॥२४९॥
घरग्घर वंधिय वंदन बार । छिरक्किय नीर सो हाट[7] बजार ॥
पटंबर पाटन मंडित हाट । बनावहिं चित्र विचित्र सुबाट ॥२५०॥
भनैं जस[8] बंदिय मागध सूत । मनौ पठये अमरावति दूत ॥
करै निछियावरि नागर लोग । बढ़ै बहु मोद मिटै सब सोग ॥२५१॥
करैं कलि केलि कलोल कुमार । लहै न तहाँ सुष सागर पार ॥
सबै सम एक वहिक्रम मित्र । लिये ढिग साथहिं चित्र विचित्र ॥२५२॥

---

१—अ. स. द. मनो । २—ब.द. हय । ३—स. द. प्रतियाँ यहीं समात हो जाती हैं । आगे के पत्र नहीं हैं । ४—ब. सदन । ५—ब. आइ । ६—ब. करै चित वित्त तहाँ वलिहार । ७—अ. पंथ । ८—ब. दिवि ।

( दोहा )

नगर लोग पुलकित सकल, दरसु दियौ चिरकाल ।
मन वच क्रम दै आसिका, पुत्र वंत भुवपाल ॥२५३॥

( चौपही )

नगर देषि फिरि मंदिर आयौ । बुध विचित्र कहँ साथहिं ल्यायौ ॥
षट रस भोजन विविध जिमाये । अरु निसि बोलि निकट वैठाये ॥२५४॥
कहत कहावत प्रेम कहानी । जागत ही सब रैन विहानी ॥
फिरि फिरि गुन रंभावति बूझै । दूजौ और न कोऊ सूझै ॥२५५॥
सुनत रसाल वात सचुपावै । सोचि सकुचि[1] अरु फेरि कहावै ॥
रह्यौ सुप्रान प्रिया पहँ जाई । प्रगटी प्रिया प्रान महँ आई ॥२५६॥

( दोहा )

वहै नाम रसना जपै, श्रवन सुनै वह नाम ।
वहै नाम हिरदै वसै, और नाम नहिं काम ॥२५७॥
सो चित्रहिं करही धरै, लोचन चाहत जाहि ।
करि हारिल की लाकरी, निमष तजहिं नहिं ताहि ॥२५८॥

इति श्री रसरतन काव्ये कविपुहुकर विरंचितेयं चित्र षंडे कुसल कौतूहल वर्ननो[2] नाम दसमो अध्यायः ॥ १० ॥

॥ इति चित्र खण्ड ॥

———

१—अ. समुझि । २—अ. नगर आगवन वर्नन ।

# विजयपाल खंड

( दोहा )

तीन दिवस राष्यौ तहाँ, बुधि विचित्र बुधि[1] वंत ।
सौम सूर कीनी विदा, दीन्हौ द्रव्य अनंत ॥ १ ॥
चित्तहु चिंता जिनि करौ, मति मन होहु उदास ।
बुधि विचित्र अनु गमनहीं, आवत चरनन पास ॥ २ ॥
सावधान संदेस लिय, गहे कुँवर के पाइ ।
मुदित वचन मारग धरौ, चल्यौ पंथ चितु लाइ ॥ ३ ॥

( चौपही )

चल्यौ विचित्र सगुन सुभ पाये । चार माल तिहि मारग लाये ॥
पंथी पंथ[2] अंत जब[3] पायौ । चंपावति नगरी महँ आयौ ॥४॥
चित्रकार दिसि दिसि सब आये । नाम रूप अवरेष सुल्याये ॥
लै मुदिता कुवरिंहि दिषरावै । निरषि नैन पुनि दूरि डरावै ॥५॥
इहि अंतर वह आइ तुलान्यौ । दुहि दिस प्रेम प्रगट जिंहि जान्यौ॥
चल्यौ सुमति सागर पहँ जाई । सकल बात कहि ताहि सुनाई[4] ॥६॥
तब दोउ राजदुवारिहिं आये । मंदिर महँ परदार पठाये ॥
मदन मुदित कहँ लियौ बुलाई । सकल बात कहि तिहि समुझाई ॥७॥

( दोहा )

प्रथम नाम गुन विस्तरौ, दियौ चित्र कर ताहि ।
लै कुँवरिहिं दरसाइयौ, दरसन भावत जाहि[5] ॥८॥

( चौपही )

निरष चित्र जनु मूरति मैना । विरह दाह तैं निकसे नैना ॥
आनन अमिय सरोवर पेष्यौ । जीवनु जनम सुफल करि लेष्यौ ॥९॥

---

१—ब. वलिवंत । २—अ. पंथ पथ । ३—अ. आयौ । ४—ब. सूर कथा सब कहि समुझाई । ५—अ. प्रति में इस दोहे के स्थान पर निम्नलिखित दोहा दिया हुआ है । यही दोहा आगे २२वीं संख्या में भी है ।

नाम ठाम गुन विस्तरौ, दियौ पत्र सन्देस ।
अरु पठई कर मुद्रिका, मंडित नाम नरेश ॥

प्रान नाथ पेषत पहिचान्यौ। मानौ रतन जौहरी जान्यौ॥
पुलकित पलक लगत दृग नाहीं। अँचवत रूप न नैन अघाहीं॥१०॥
फिरि फिरि सुंदरि ताहि निहारै। चारु चित्र कर तैं नहिं टारै॥
सकल[1] अंग चित्रहिं अनुरागै। जनु जुग नैन चित्र सम लागै॥११॥
बार बार मुदितहिं दिषरावै। अंग[2] अंग माधुरी बतावै॥
सषि यहु रूप डीठि जौ परई। कौन नारि मन धीरज धरई॥१२॥
इहि विधि नैन एक टक लाये। मनहु कनक जट हीर[3] लगाये॥१३॥

(दोहा)

बहु विनोद बहु मोद मन, बहु धन प्रान अधार।
वहै नैन अंजन कियौ, वहै कियौ हिय हार[4]॥१४॥

(चौपही)

देषि रूप मुदिता बलि जाई। थकित मनौ ठग मूरी षाई[5]॥
फिर जब सुरति सम्हारी अंगा। लागे[6] जुगल नैन बहि गंगा॥१५॥
मुदिता कहै सुनहु सुकुमारी। विषम नेह निर्बाहन हारी॥
प्रीतम प्रीत सुनहिं जौ काना। रसना एक न जाइ बषाना॥१६॥
बुधि विचित्र जो कही हम सेती। हौ मुष बरन न जानतु एती।
बैरागरु अधपति इकु आही। कहत राव सौमेसुर ताही॥१७॥
सूरसेन तिहि पुत्र कुमारा। मानौ विय अनुरुघ अवतारा॥
रूप रासि मनमथहिं विसेष्यौ। सो तुम स्वप्न चित्र सम लेष्यौ॥१८॥
उहि पुनि स्वप्न भयौ तिहि काला। जब तू विरह भई बेहाला॥
उहि दिन वहै रैन उजियारी। निरषि नैन रंभावति हारी॥१९॥
जबहिं विचित्र गयौ उहि गाऊँ[7]। सुन्यौ श्रवन रंभावति नाऊँ॥
उभै बरष तब आइ वितीते[8]। राज कुँवर कहँ दुष महँ बीते॥२०॥
अरु तुव चित्र चित्रि दिषरायौ। तबहिं प्रान घट अंतर आयौ॥
जीवन सुफल मानि मन लीनौ। वहै चित्र दृग दर्पन कीनौ॥२१॥

---

१—ब. रोम रोम की सिपत बतावै। २—ब. रोम रोम की सिपत बतावै। ३—ब. जरि हीर। ४—अ. आहार। ५—ब. बनाई। ६—ब. लोचल। ७—अ. प्रति में अर्धालियों का क्रम बदला हुआ है। ८—अ. अतीत।

( दोहा )

अब आवतु मन[1] भावतौ, दियौ पत्र संदेस ।
अरु पठई कर मुद्रिका, मंडित[2] नाम नरेस ॥२२॥
राज कुँवरि मन प्रेम कर, पतिया छतिया लाइ ।
सजल नैन वाचिन सकै, तऊ न वाचीं जाइ ॥२३॥
कंठ गहग्गह रोम तन, नीर रहे दृग पूरि ।
मानौ लोचन पंथ कर, करै उदहि दुष दूरि ॥२४॥
हीर जटित कर मुंदरी, लै सुंदरी सुजान ।
सूर नाम चित चाहि करि, किये निछावर प्रान ॥२५॥

( सोरठा )

पंत्री बाँच कुमारि । लिषी लाल कोमल करन ॥
प्रान किये बलिहारि । अरु चित चाव चवग्गुनौ[3] ॥२६॥
मिटे सकल दुष दंद । सुनत सजन[4] मुष वत्तियाँ ॥
उपज्यौ अति आनंद । मिलन मनोरथ मन वढ्यो ॥२७॥

( चौपही )

मुदिता मुदित अंग नहिं[5] माई । पुहपावति पहँ आतुर आई ॥
कहै करौ आनंद बधाई । मैं रंभावति मरत जिवाई ॥२८॥
बुधि विचित्र चित्र करि ल्यायौ । सो कुमारि देषत मन भायौ ॥
वह पुनि भयौ विरह वेहाला । गयौ विचित्र जियौ तिहि काला ॥२९॥
सूरसैन सोमेसुर पूता । वैरागर अधिपति मन धूता ॥
दुहु तन प्रेम पूरि कर[6] आयौ । कछु विधि ऐसो[7] ठाटु वनायौ ॥३०॥
जहाँ महल[8] पहुपावति माता । धनु अरु धर्म रही दोइ वाता ॥३१॥

( दोहा )

जो अकास वानी भई, सूर विथा हर होइ ।
स्वामिन सो वह सूर है, भेदु न जानतु कोइ ॥३२॥

---

१—ब. अव आवत तुमन । २—ब. पंडित । ३—ब. प्रति में दूसरे और चौथे चरण परस्पर परिवर्तित हैं । ४—ब. सकल । ५—ब. आनही । ६—ब. तव । ७—ब. औरइ । ८—अ. जहँ कमला ।

बुधि विचित्र यह उच्चरी, आवै कुँवर उताल ।
अति आतुर नहि सहि सकै, विरह ज्वाल बेहाल ॥३३॥
स्वामिन निश्चै आइहै, सूर अलप दिन माँहि ।
सुता स्वयंबर ठाठियै, गहिर काम कौ नाहि ॥३४॥
दिसि दिसि भूप हँकारियै,[1] सहित सकल संघात ।
ना तर आगम सूर कौ, प्रगट होइ यह बात ॥३५॥
विजयपाल नृप तेजमय, हम जिय अधिक डराहिं ।
दासी प्यासी हेत की, भुव वाकी मरि जाहिं ॥३६॥
मानि वचन पहुंपावती, जो मुदिता कह दीन ।
मुदित मनोहर हंस गति, गवन कंत पहँ कीन ॥३७॥
सकल कला करि कोविदा, पौढ़ विजच्छन बाम ।
नव सत साज सिंगार तब, चली सेज सुष धाम ॥३८॥
हाव भाव करि चातुरी, नष सिष पियहिं रिझाइ ।
विषय केलि वस करि लियौ, बोलत बैन बनाइ ॥३९॥
राजन आँनद[2] मानियौ, गयौ सुता तन रोग ।
बहुत जतन नीकी भई, मिट्यौ दंदु[3] अरु सोग ॥४०॥
अब इतनो विनती यहै, मानि लेहु भुवपाल ।
सुता स्वयंवर कीजियै, आतुर बेगि उताल ॥४१॥
ब्याह जोग रंभावती, वरष त्रयोदस माहिं ।
तातै बेगि विवाहिजै, कासु ढील कौ नाहिं ॥४२॥

( चौपही )

विजैपाल सुनि कर यह बाता । कहइ सुनौ रंभावति माता ॥
अवसिमेव यह कारज करहूँ । ह्वै गहरु नहि पल कौ धरहूँ ॥४३॥
यह विधि उनही जुगति[4] वितीती। कलि जुग नहीं सुयंवर रीती ॥
मेरे नैन प्रान रंभावति । सुत तै अधिक मोहिं जिय भावति ॥४४॥
औरन पुत्र आहि गृह तेरै । यहइ सुता यहै सुत मेरै ॥
देहि ताहि जो रहै हमारे । कौन सिद्धि बहु भूप हँकारे ॥४५॥
देस देस नृप सेवत मौंही । राज कुमार दिषैहौं तोही ॥
कुल अरु रूप गुननि बर जानहु । ताहि समुझि करि बर परमानहु[5] ॥४६॥

---

१—ब. सुता स्वयंवर ठाठियै । २—ब. आयस । ३—ब. दंभ । ४—ब. ऊनहि जुगनि । ५—अ. पहिचानहु ।

कहै वचन पुहुपावति रानी। राजन तुम यह बात न जानी॥
सेवहि तुमहि देहु जौ ताही। कहै सुता सेवक कौ व्याही॥४७॥

(दोहा)

एक छत्र तुम चक्कवै, कीरति सागर पार।
सुता स्वयंवरु कीजियै, ह्वैहैं धर्म[1] अपार॥४८॥
मन इच्छा जाकौ वरै, सुनियै राजधिराज।
सो क्यौं दियें न लेहिगौ, चंपावति कौ राज॥४९॥
सील बढ़ै कीरत रहै, दुहिता दुषी न होय।
उत्तम व्याह स्वयंवर, भेद न जानहिं कोय॥५०॥

(सोरठा)

त्रिया वचन वर आनि, विजैपाल पृथ्वी सुर।
लियौ वचन वर मानि[2], मंत्री सुमति हकारियौ[3]॥५१॥

इति श्री रसरतन काव्ये पुहुकर विरचितेयं निमंत्रण आज्ञा वर्णनो
नाम प्रथमो अध्यायः॥ १ ॥

(छप्पय)

विजैपाल भुवपाल सुमति सागर हंकारौ।
सुता सुयंवर काज साज लगि मंत्र उचारौ[4]॥
सामग्री सब करहु बहुत जिय लोभ निवारहु।
देस देस के राजन नेवति करि वेगि हकारहु॥
नृप देस देस पति बोलियहु पत्र निमंत्रनु हथ्थ[5] दिय।
सुनि वचन मानि परवानि जिय सो सुभ नछत्र आरंभ किय॥५२॥

(दोहा)

देस देस अनुचर चले, वरनि न आवै नाम[6]।
कछुक बुद्धि अनुमानिकै, पुहुकर कहत सुनाम[7]॥५३॥

(छंद वथूह)

कासी कौसल कारनाट[8] कनवज्ज कलिंजर।
काम रूप कैकय कलिंग केदार कछंधर॥

---

१—अ. अर्थ। २—अ. मंत्र लियो करिमान। ३—यहाँ ब. प्रति के लिपिकार ने लिखा है; अथ राजा विजौ वाल देस देसान्न कौ नेवर्त्ते देत भये तस्य वर्नन। ४—अ. विचारौ। ५—ब. यंत्री मंत्री साथ। ६—अ. सो मुख वरनि न जाइ। ७—अ. वनाइ। ८—ब. झारनाट।

कौमुदिडस कष्टवार केरलपुर कंगर।
गोडंवान[1] गोवल्ल गुंड गोपाचल गुज्जर ॥२४॥
विंध्या नैरि विदेह सुम्भि धारन पुर वग्गर।
मल्लिवार मालवा मगध मरहट्ठ मजेवर ॥
वंग देस वैराट वीर वदरी वैरागर।
वंविहार वारार देस वगुलान वहेदर[2] ॥२५॥
मारवार मेवार मत्स मेवांत[3] मनोहर।
चित्रकूट चंदेरि चीर[4] चंद्रागिरि नरवर[5]।
मध्य देश मधुपुरी मद्र मासु मान सर[6]।
अंग अवधि उज्जैनि अवनि आसेरह अग्गर ॥२६॥
इंद्रप्रस्थ अजमेरि अंत्रवेली[7] विनोद कर।
सोरठ सागरोपसीथ द्वारा मति नागर[8] ॥
रोहतास रनथंभ रंग राजह तिलंग वर[9]।
पंच आइ पंचाल लहमि पाटन पुर पुहकर[10] ॥२७॥

(दोहा)

पति पत लगि मंत्री सुमति, साजे साज अपार।
आखंडल षड पेषियौ, विजैपाल दरबार ॥२८॥

इति श्री रसरतनकाव्ये पुहकर विरचितेयं निमंत्रण वर्णन
नामो द्वितियो अध्यायः ॥२॥

## अथ मदन मुदिता आदि दै अष्ट सहचरी रंभा कौ गुन चातुरी सिषावती हैं तस्य बर्नन।

(दोहा)

कुँवरि संग बहु सहचरी, रूप रंग गुन रासि।
किधौं अष्ट ये नाइका, सकल सिद्धि जनु दासि ॥२६॥

---

१—ब. कुँडवान। २—ब. प्रति में यह छंद नहीं है। ३—ब. मेवार। ४—अ. चाउ। ५—ब. नयसर। ६—ब. प्रति में यह पंक्ति नहीं है। ७—ब. अंतवेली। ८—ब. में यह पंक्ति नहीं है। ६—राग रंज हित लंगर। १०—अ. प्रति में देश वर्णन के बाद स्वयंवर सामग्री संकलन आदि के विषय में कुछ छंद दिए हुए हैं जो ब. प्रति में नहीं हैं।

बहु दिस पत्रि निमंत्र दिय, वरनि न आवत नाम।
सावधान सज्जित करो, सामग्री वसु धाम ॥

## अथ सषिन के नामा

( दोहा )

मुदिता उदिता सुंदरी, गुनमंजरी सुबाम।
कोककला अरु कोकिला, अंबा बिंबा नाम ॥६०॥
ते सब गुन सिषरावहीं, चित्त चाहि गुन चाहि।
न्यारे न्यारे भेद कहि, चतुरता वहु भाहि ॥६१॥

( छंद पैड़ी )

रंभावती सौं जबही गुनवंत सहेली।
वाला बोलनि कानु दै अवला अलबेली ॥
पीहरि द्वै दिनि पाहुनी जनि होहिं गहेली।
अंत चलैगी सासुरै सुनि नारि नवेली ॥६२॥

फुलवारी मधि मालती कलिका जग जोई।
विहँस तिहिं अवलोकियौ माली कर सोई ॥
जो फलु लाग्यौ तरबरै लगि रह्यो न कोई।
त्यौं त्यों हँसति सलौनी ये नहि नैहर होई ॥६३॥

अब लग रही अजानियाँ अब होहिं सचेती।
काम परैगौ गीरीयै उहि नाइक सेती ॥
पाछे फिरि पछिताहुगी करि चित्त अगेती।
समुझि कला गुन चातुरी जग जानहिं जेती ॥६४॥

---

छंदपद्धरिया—

वसु जाम करै सब सज्ज साज। मंत्री सुमति पति सुपति काज ॥
पकवान पान बहु अन्न पूट। भंडार भरिय वहु विधि अखूट ॥
पट पाट रचित्र एकत्र कीन। दछिन य वसन गुज्जरिय लीन ॥
उपजहिं वस्त्र सित पूर्व देस। ते लये सकल आई नरेस ॥
वहु रतन नील मनि लाल संग। मुत्तिय अमोल सित सार रंग ॥
मानक मरकत अरु पुष्पराग। ... ... ... ॥
यहाँ से अ. प्रति त्रुटित है।

परम विजच्छन कंतु है कहि लोग सुनावैं ।
जाके गुन गंभीर कौ कोई पार न पावै ॥
संग सषिन मै षेलिबौ कछू काम न आवैं ।
सो गुन सीषि पियारिये ज्यो पियहिं रिझावै ॥६५॥

( सोरठा )

यौं समुझावहिं नारि । यही सीष सब जगत मैं ।
पढ़ुकर अर्थ विचार । राज कुँवर मन भावती ॥६६॥

( दोहा )

मदन मुदित इमि उच्चरे, सत्त कहँ वर नारि ।
सकल कला गुन आगरी, अँग अँग सुरति सम्हारि ॥६७॥
बाला बाल कुरंग दग, जद्दिप गुन आगार ।
रवँनी रवँन रिझाइबौ, निपट कठिन व्यौहार ॥६८॥
मोहन जोहन वसन ये, मिथ्या सबनि अनित्य ।
प्रीतम प्रकित परिष्यबो, यहै मंत्र धर चित्त ॥६९॥

( चौपही )

मुदिता आदि सकल सहचारी । इक इक अधिक गुननि वर वारी ।
रंभावति कौ गुनु सिषरावहिं । इहि विध वासर बिहँसि गवाँवहिं ॥७०॥
जे गुन गरुव त्रिया मनु मौंहैं । जे अबला गुन त्रिभुवन सोहैं ॥
ते गुन सकल सिषावहिं बाला । परम सुजान प्रवीन रसाला ॥७१॥
प्रथम सिषावहिं सुर गुरु पूजा । सील सुभाव सिषावहिं दूजा ॥
दढ़ कर[1] लाज सिषावहि नारी । सुरति समै परिहरिये प्यारी ॥७२॥
मन वच क्रम कीजे पति सेवा । पति तै औरु वियौ नहि देवा ॥
जौ निश्चै पतिवृत्त मन धरहीं । सो तिरिया भव सागर तरहीं ॥७३॥

( दोहा )

पति तीरथ पति नैम व्रत, पति हरि मूरति आहि ।
पति पूजा इक चित करहि, सुर पूजत फिरि ताहि ॥७४॥
सदा मुदित मन मैं रहै, पिय के संग अनंग ।
पति हित प्रकृति हिल मिल चलै, प्रीतम के रस रंग ॥७५॥

---

१—ब. डिढ़कर ।

सीष सिषै मुदिता कहै, सुनियै राज कुमारि।
तोहिं बुद्धि विधना दई, कौन सिषावनि हारि ॥७६॥

( चौपही )

रूप उदित उचरै सुनि बारी। रूप सरूप पियहिं मन प्यारी॥
जद्दिप रूप विधाता देई। तऊ सम्हारि त्रिया तनु लेई ॥७७॥

रूप उदित उज्जलता होई। रहै कुचाल जाइ सब षोई॥
प्रात उठै पिय दरसन कीजै। छिनक चित्त चरननि तन दीजै ॥७८॥

प्रति दिन मज्जन करि सुकुँवारी। अधिक ओप उपजहिं रुचिकारी॥
तन सोभित सिंगार बनावहु। विधि विधि अंग सुगंध लगावहु ॥७९॥

मुष तमोर अरु अंजनु नैना। मानौ एक रूप की सैना॥
दिन दिन सोभ अधिक तन बढ़ै। मानौ इंदु कला नव चढ़ै ॥८०॥

बहुरौ बैन कहै सुंदरी। सुंदरि सुनहिं बात रस करी॥
हौं तुम आगै कहौं बनाई। कौन कहावति सुंदरताई ॥८१॥

सुंदर वदन होहिं बहु नारी। त्रिरलि पीय मन रंजन हारी॥
सुंदर सो जु मनोहर होई। बिन गुन पिय मन रहै न कोई ॥८२॥

( दोहा )

हाउ भाउ करि चातुरी, चितवनि अरु मुसक्यानि।
अलप मानु करि मानिवी, करहिं पियहिं वस आनि ॥८३॥

पुहुकर दीरघ नैन वहु, अंजनु देहि बनाइ।
पति जिहि कै रस वस भयो, चितवनि मोल विकाइ ॥८४॥

( चौपही )

गुन[1] मंजरी कहै सुनि प्यारी। गुन गाहक गुन जाननि हारी॥
गुन तैं गरुव पुरिष अरु नारी। विनु गुन यौ ससि वनि अँधिआरी[2] ॥८५॥

विनु गुन कूप वारि नहि देई। विनु गुन हार हियै नहिं लेई॥
विनु गुन नाउ नीर महँ डोलै। विन गुन तुला कनक नहि तौलै ॥८६॥

---

१—अ. प्रति में यह चौपही ८२ वें नंबर के दोहे के ऊपर दी हुई है।
२—ब. विनु गुन ससि यौ विनु अधिकारी।

विनु गुन धनुष वान नहिं लागै[1]। विनु गुन रूप कौन अनुरागै ॥
रंभा वचन सुनत अनुरागी। सषिन संग गुन सीषनि लागी ॥८७॥
काव्य संस्कृत प्राकृत जानौ। अरु वहु रूपक छंद वषानौ ॥
सीषति नागरि चतुर सुजाना। जो कछु भेद संगीत वषाना ॥८८॥
वीना ताल मृदंग वजावहिं। विविध भाँति वहु सुरनि[2] सुनावहिं ॥
गान तान सुर ग्राम विचारे। सीषति नागरि विविध[3] अषारे ॥८९॥
करत सुगंध साज[4] छवि वाढ़ै। चोवा मेद[5] पुहुंप षस काढ़ै ॥
पान चूरि वीरी कर करै। ता मधि चित्र विविध विधि धरै ॥९०॥
पुहुप हार नाना विधि गूँदै। मंदिर सजे मधुप महि मूदै ॥९१॥

( दोहा )

रूप करन मंडल लिषे, अरु, गुन सकल अपार।
पहुकर मुष वरनि न सकै, होत ग्रंथ विस्तार ॥९२॥

( चौपही )

कोकिल कंठ कहै कोकिला। सुनि सुंदरि ससि नव सत कला ॥
कलि मह वचन गरुव विधि कीनौ। विष अमृत वचननि मह दीनौ ॥९३॥
निर्गुन सर्गुन वचन तै जान्यौ। निगम अगम वचननि पहिचानौं[6] ॥
तीरथ जग्य वचन करि मान्यौ। स्मृति पुरान वचन पुनि जान्यौ ॥९४॥
अस्तुत वचन देव वसि होई। पिय प्यारी त्रिय वचनन जोई ॥[7]
वचनन सत्रुहिं मित्रहि मंडै। बुरे वचन सुत तातहिं छंडै ॥९५॥
वसी करन रसना रसवानी। और सजल सब कहहिं कहानी ॥
मधुर वचन मधुरे सुर बोलहिं। मृदु विंहसत घूंघट पट षोलहिं ॥९६॥
पिय मन भावन वचन सुनावहु। अनभावन रसना जिन लावहु ॥
मुष तै वचन मधुर सुनि सोई। विनु वस करन आपु बस होई ॥९७॥

( दोहा )

पहुकर मृदु मुसक्यानि मिलि, और मधुर मुष बोल।
वह मोहन यह वसिकरन, कलि मँह यहै अमोल ॥९८॥

---

१—ब. विनु गुन वान धनुक नहिं लागै २—ब. बाँसुरी ३—अ. सरस
४—ब. सरस ५—अ. माद ६—ब. यह वचन परिमाना। ७—ब. होई।

( चौपही )

कोक कला जनु पून्यौ कला। कोक रीति रस जानै भला।
कहै वचनु मोहै सुनि प्यारी। सकल भेद रस जानन हारी ॥९९॥
जिहि गुन होहि प्रिया पिय प्यारी। सो गुन प्रगट कहति नहिं नारी ॥
तूँ अबला अरु जोवन वारी। नाइक संग भीत जिय भारी ॥१००॥
बरनौ तदिप कोक रस वाता। आइ होहि नाइक संवाता ॥
इहि विधि सुरति केलि कर करहू। पल पल प्रीतम चितवित हरहू ॥१०१॥
प्रति दिन मदन वास फिरि वसै। नर नारी के अँग अँग लसै ॥
पदम अंगुष्ट आदि उपजाही। ससि के संग सीस लगि जाही ॥१०२॥
दच्छिन अंग पुरिष के बढ़ै। बायै अंग त्रिया कै चढ़ै ॥
कृष्ण पक्ष दूजै अंग आवै। मावसि उतरि तहीं ठहरावै ॥१०३॥
तिथि विचारि करि यह जिय जानौ। मदनवास निश्चै पहिचानौ ॥
पुरिष परस उहि अंग कराई। सुरति सँतोष होइ अधिकाई ॥१०४॥
नारि अग उहि अंगन लावै। त्यौं त्यौं अधिक पुरिष मन भावै ॥
अरु आलिंगन भेद सिषाये। बहुत भांति जे कवि रस[1] गाये ॥१०५॥

( दोहा )

बहुत भेद बरननि कियौ, चारि बीस अरु चारि ॥
पुहुँकर प्रगट न कहि सकै, लैहैं रसिक विचारि ॥१०६॥
कोकिल कल अरु कोक कल, कला कंठ कलराउ ॥
कूका कुहुकुनि कुहुक है,[2] क्रम क्रम कहसि सुभाउ ॥१०७॥

( चौपही )

अंबुज नैन वैन कहँ[3] अंबा। रहै बेलि तरवर आलंबा ॥
विनु तर वेलि न हो[4] जग माहीं। विनु पुरुषहि त्रिय सोभित नाहीं ॥१०८॥
अब प्रकृति अंबा जिमि ढरै। सो तिरिया पिय कौ मनु हरै[5] ॥
जिहि रँग रँगति जो रँग वरवारी। जिहि रस पुरिष तिही रसनारी ॥१०९॥
प्रीतम प्रकृति प्रगट पहिचानै। नव प्रभु कै नित ही नित मानै ॥
जेही प्रकृति कंत सुष पावै। ताही प्रकृति आपु मनु लावै ॥११०॥

---

१—अ. वर २—ब. कूक कुहुंकनि कुहकुहै ३—ब. कहि ४—अ. नहीं
५—अ. वस करै।

( दोहा )

बारि[1] बरन बाला गहै, रहै पियहिं चितु लाइ ॥
जिहि रस मिलि नाइकु ढरै, तिहि रस लेइ ढराइ ॥१११॥
गुन रूपहिं नहिं राँचहीं, जग जानत जग रीति ॥
पिय प्यारी कै परसपर, प्रकृति मिलै तौ प्रीति ॥११२॥

( चौपही )

कहै चंद्रबिंबा सुनि प्यारी । नव छवि सरद[2] रैन उजियारी ॥
पिय मन प्रिया रिझावन हारी । तामसु तन तैं देहि निकारी ॥११३॥
सीतल प्रकृति चंद जिमि होई । उत्तिम नारि कहै सब कोई ॥
चंद्र वदन बहु गीत बषानहिं । उपमा कहत कौन गुन जानहिं ॥११४॥
अलक तिलक भुव नैननि होई । ससि सम त्रिया कहै सब कोई ॥
अमृत वचन तैं श्रवहिं सुजाना । तातै ससि मुख बरनत जाना ॥११५॥
ससि की प्रकृति होहि जौ वारी । सो पिय मन अनुरंजनि हारी ॥
षट रितु सीत उश्न अधिकाई । ससि तौ सरद[3] रहै सुषदाई ॥११६॥
ता सम राहु ग्रहन जब मंडै[4] । तउ मयंक अमृत नहिं छंडै[5] ॥
विषधर माल रहै उतसंगा । वसत वतास[6] हुतासन संगा ॥११७॥
तामस नाउ तहाँ नहि गहै । सदा सिवहिं सुष दाइकु रहै ॥
ससि की प्रकित गहौ वरवारी । जातै होहु पियहिं मन प्यारी ॥११८॥
अवगुन सकल गुननि बर जानहु । अप्रिय वचन अम्रित करि मानहु ॥
पति वचनहिं जो जैसौ मानहिं । ताकौं विधि तैसो फल आनहिं ॥११९॥
स्वाति बूंद मुकता फल होई । अहि मुष विष उपजै जल सोई ॥
नाइक सौं जो करै प्रभुताई । लेहि त्रिया मन माँझ समाई ॥१२०॥
विहँसति वदन रोसु नहि धरै । तौ तिहि छिनु पिय कौ मनु हरै ॥१२१॥

( सवैया )

अप्रिय बचन प्रियतम करि मानि लीजै ।
नित ही नवीनौ नेह नेह पै निवाहनौ ॥
कहै कवि पुहुकर औगुन गुननि गारे ।
प्यारे कौं छवीलो मुष चौप करि चाहनौ ॥

---

१—ब. चारि २—अ. दरसु ३—अ. सदा ४—ब. तचम सुत जौ ग्रहन जब पंडौ ५—ब. बुरे वचन सुत तातहिं छंदै । ६—अ. वसै त वास ।

रसहू तै रोस भारी गारी सो परम प्यारी।
कलह कठोर काम अंगनि कै दाहनौ ॥
लीजिये ढराइ संग भीजिये अमृत रस।
कीजिये जौ प्रीति तौ न दीजिये उराहनौ ॥१२२॥
औगुन है गुन जाके रोस रिस कोटि ताकै।
कियौ है विधाता करतूति काम कल मैं ॥
दीपक की ज्वाल कौ पतंगई पै पावै भेद।
मधुकर जानै कैसे कंटक कमल मैं ॥
मधु तै मधुर गारी ऐसी पिय प्रीति प्यारी।
पुहुकर प्रगट पऊष हालाहल मैं ॥
प्रीतम पियारौ देहि मेरे सिर तर वारि।
हौहुँ सिर पाइँ तर वारि देहुँ पल मैं[1] ॥१२३॥

( दोहा )

मानस मै पुनि मानिनी, रोस न आनौ चित्त।
सहज मानु करि मानिबौ, पिय मन मोहन मित्त ॥१२४॥

( सोरठा )

चातुरता कौ अंग। आकर्षन मनमथ्य को।
मान तहां रस रंग[2]। रोस तहां रस[3] भंग है ॥१२५॥

( चौपही )

इहि विधि सषी सिषावैं बातैं। मोहन बस्य करन की घातैं ॥
करहिं केलि कल कला कलोलैं। वचन चातुरी विधि विधि वोलैं ॥१२६॥
करहिं मनोरथ मनमथ माती। उक्ति उठावै अन बन भाँती ॥
आँनद मगन रहै वसु जामा। रूप सुधा रस विहँसै[4] स्यामा ॥१२७॥
आनन इंदु कमल दल नैनी। हंस गमनि अरु कोकिल बैनी ॥
तनु अंगी डोलै अलबेली। लहलहाइ जनु जोबन बेली ॥१२८॥
सरस रूप गुन चातुरताई। मानौ इंद्र सभा[5] तै आई ॥
करहि बिलास हास हिरनाछी। चितवित हरहिं दसन दुति आछी॥१२९॥

---

१—ब. हौ हँस पाइत तरवारि। २—अ. भंग। ३—अ. मन।
४—अ. सी सब। ५—सभा कला।

( दोहा )

पहुकर जौ बरननु करै, कथा चलत रह जाइ।
बात ओर निरबाहनौ, तातै कछु न बसाइ ॥१२०॥

अथ राजा विजैपाल दच्छिन दिसा विजैकरि बिजै नगर बसाइवे को आग्या देत भये तस्य वर्नन ॥

( छप्पय )

एक समै भूपाल बिजै मंदिर मह विठ्यौ[1]।
तिमग तेज तन तपै पाकसासन सम दिठ्यौ ॥
सकल पुहंमि पति सभा मध्यि मकरध्वज मोहै।
तुला भानु जनु इंदु संग ताराइन सोहै ॥
उद्दित प्रताप पहुँकर सुकवि बहुत सूर सेवा करहिं।
अरि सहि सहय निपुर लुटहिं ? सु सरन गहै सो उव्वरहिं ॥१२१॥

( छंद प्रयंगम् )

कनक दंड सुभ[2] छत्र विराजत सीस पर।
मनहु प्रदीप प्रताप सदा रवि चक्रतर ॥
पारस भूप सिंहासन मध्य विराजहिं।
देव सभा जनु सहित सची पति लाजहिं[3] ॥१२२॥

देस[4] देस के पति भूप दुवारिहिं आवहिं।
मानहिं जीवन सफल जबै सिर नावहिं ॥
एक घरे परदारहिं भेंट पठावहीं।
आइसु जोवहिं वार जुहार न पावहीं ॥१२३॥

( चौपही )

सभा मध्य बैठ्यौ भुवपालू[5]। कंप्यौ सहस सीस पातालू ॥
इक दिसि दुरद घरे सिंगारे। महा काय घूमहिं मत वारे ॥१२४॥

---

१—अ. वयठ्यो। २—अ. सित। ३—अ. राजइ। ४—यह छंद ब. प्रति में नहीं दिया गया है। ५—अ. नरपालू।

इक दिसि तेज ताम हय फेरहिं । चपल नैन प्रमदा जनु हेरहिं ॥
इक दिसि सारथि रथनि समारे । इक दिसि पेलहिं मल्ल अपारे ॥१३५॥
इक दिष मृग इक दिस मृग नैनी । रहहिं हजार दासि सुष दैनी ॥
विभौ देषि आपु सुष पायौ । आइ सुमति सागर सिर नायौ ॥१३६॥
सुभ सुषदाइक वचन सुनायौ । पत्र जुध्य विजई कर आयौ ॥
और भेंट वहु भाँत पठाई । विविधि रिसाल राज कहँ आई ॥१३७॥
दच्छिन दिसा जीत सब लीनी । आन फेरि अपनै वस कीनी ॥
पहुंमि पाल सब सेवक कीनै । अभय दान सरनागत दीनै ॥१३८॥
सुनत राज सुषदायक वैना । अमल कमल सम विंहसे नैना ॥
अति आनंदकंद सुनि बाता । प्रफुलित वृद्धमान भौ गाता ॥१३९॥
तिहि छिन पंच सब्द मिलि वाजे । मनहु मेघ भरि भादौ गाजै ॥
साठि सहस बाजहिं निस्साना । बहुत सोर सुनियै नहिं काना ॥१४०॥

( दोहा )

विजैपाल मंदिर विजय विजय, वचन सुनि कान ।
वदन विराजत विजय श्री, बाजै विजय निसान ॥१४१॥
बोलि सुमति सागर लियौ, आइस दिय भुवपाल ।
दिसि दच्छिन हौ देषिहौं, विजै करौ तिहिकाल ॥१४२॥
सीस नाइ बोले वचन, मंत्री मत्त गंभीर ।
लंकेस्वर पुनि थर हरै,[1] वसै उदधि मह तीर[2] ॥१४३॥
जौ कछु काजु[3] करतव्य है, सो कीजियै नरेस ।
जग्यँ अनंतर देखिहौ, पूरन दच्छिन देस ॥१४४॥
सुता स्वयंवर सौज मैं, सिद्धि करे सब काज ।
दिसि दिसि नृपति[4] निमंत्रिय, ते आये इहि साज ॥१४५॥

( चौपही )

कहै नृसंक सुनौ नर नाहा । जीवन अलप होत जग माहा ॥
सदा पहुंमि पति रहै न कोई । केवल नाम अमर कलि होई ॥१४६॥
आसमुद्र धरनी तुम लीनी । करि वर बल अपनै बस कीनी ॥
दच्छिन दिस इक नगर वसावहु । विजय नगर तिहि नाम धरावहु[5] ॥१४७॥

---

१—ब. थर रहै । २—अ. जु वसहि उदधि उहि तीर । ३—ब. काव्य ।
४—ब. मंत्रिन । ५—ब. ठीक ठौर ठहराइ जु आवहु ।

अति सुंदर रमनीय[1] वनावहु । चाहि जाहि सुरपुर[2] लजियावहु[3] ॥
जब लगि चंद सूर धर[4] पानी । तब लगि चलैं कवित्त कहानी ॥१४८॥
विजैपाल राजा इसु भयौ । दच्छिन देस जीत सब लयौ ॥
सूरज वंस सूर भयौ सोई । इहि विधि बात कहैं सब कोई ॥१४९॥

( दोहा )

सुनि राजा सुषु पाइ अति[5], मान्यौ वचन प्रवानि ॥
बुधि विचित्र कहँ बोलियौ, जान सकल गुन षानि ॥१५०॥
करि प्रसाद दारिद्र हरि, आइस दिय भूपाल ॥
नगर रचौ दिसि दच्छिनहिं, बुधि विधि वेगि उताल ॥१५१॥
जबहि स्वयंवर सीध रे, हौं आऊँ उहि देस ॥
नगर देषि जौ रीझिहौं, करौं सहस ग्रामेस ॥१५२॥
चित्रकार सुत धार[6] सब, अरु सुत हार सुनार ॥
बुधि विचित्र के साथ दिय, गुनियनि गुनी अपार ॥१५३॥
तोस कोट भंडार दिय, चारु चोप चित चाइ ॥
सुमति अनुज सँग पाठयौ, करि प्रधान पहिराइ ॥१५४॥
करि प्रनाम सब जन चले, पहुचे दच्छिन देस ॥
विजै नगर सज्जन लगे, आयसु मान नरेस ॥१५५॥

( छंद प्रयंगम् )

इत नृप आयसु मान विजैपुर सज्जियौ ॥
जा पुर कौ चित चाहि सुरप्पत लज्जियौ ॥
इत द्दग चित्र अनूपम पेष तरज्जियौ ॥
कीनौ सूर पयान सुठाम कवज्जियौ ॥१५६॥

इति रसरतने काव्ये पुहकर विरंचितेयं विजयपाल षंडे नगर बसावनो नाम तृतीयो अध्यायः ॥ ३ ॥

( दोहा )

जब विचित्र फिरि घर चल्यौ सूरहिं चित्र दिषाइ ॥
दिन दिन प्रति अभलाषु बड़[7], छिन भर रह्यौ न जाइ ॥१५७॥
विरह बिकल आतुर भयौ, तजी कानि[8] अरु लाज ॥
मंत्री वेगि बुलाइयौ, जु करै राज के काज ॥१५८॥

---

१—ब. रव नीर । २—ब. सुरपति । ३—अ. सरि लावहु । ४—अ. सुर पर । ५—ब. परमानि मन । ६—अ. यार । ७—ब. बड़, । ८—ब. कान ।

## अथ सूर सैन स्वयंबर सुनि कै चलै तस्य वर्णन

( चौपही )

सौमेसुर मंत्री सुग्यौंना[1]। गुन गंभीर नामु सब जाना[2] ॥
सूर कुँवर सोइ बोलि पठायौ। आइस सुनत तत[3] छन आयौ ॥१५६॥
कहै सूर मंत्री सौं बाता। चंपावति नगरी विष्याता ॥
विजैपाल राजा तहँ आही। कहहि बहुत पृथवी पति ताही ॥१६०॥
तिहिं घर सुता स्वयंबर होई। देषन जोग कहै सब कोई ॥
मुहिं अग्या दल सहित दिवावहु। तुम राजा सौं कहि समुझावहु ॥१६१॥
अरु तुम आगे कहाँ दुराऊँ। रोग सूरि तिहि ठावहिं पाऊँ ॥
तुम सुबुद्धि सब भेदहिं जानौ। थोरौ कह्यौ बहुत कै मानौ ॥१६२॥

( दोहा )

गुन गंभीर यह बचन सुन समुझि सकल विरतंतु[4] ॥
अति उताल तिहि ठाँ गयौ, जहँ वैरागर कंतु ॥१६३॥
सीस नाइ बोल्यौ वचन, मंत्री मति अधिकार ॥
सूर विथा विधना हरी, जानौ नव अवतार[5] ॥१६४॥
वैद विचित्र जो आइयौ, तिहि कर दीनौ चित्र ॥
सो कुमार लोचन कमल, परष्यौ मोहन मित्र ॥१६५॥
तबहिं सुरति आई सकल, पेष्यौ चित्र अनूप।
नष सिष निरष्यौ नैन भरि, मिल्यौ स्वप्न कौ रूप ॥१६६॥

( चौपही )

विजैपाल चंपावति राजा। तिहि घर सुता स्वयंबर साजा ॥
जो तनया गुन रूपनि सोहै। श्रुतानुराग विश्व मन मोहै ॥१६७॥
स्वप्न सुभाइ सूर मन लीनौ। उभै बरष विरहानल दीनौ ॥
सोई कन्या पितु सदन कुमारी। व्याह जोग अब सुनियतु वारी ॥१६८॥
दिसि दिसि भूप स्वयंबर आँवहि। पानिगहन कारन मनु लावहिं ॥
वाकी प्रीत कुँवर अनुराग्यौ। सब तजि जाइ उहाँ मनु लाग्यौ ॥१६९॥
सूर विजै कौ आइसु कीजै। अरु दलु अषिल संग करि दीजै ॥
जाहि विवाह ताहि लै आवहिं। होहिं निरोग भोग सुष पावहिं ॥१७०॥

---

१—ब. सुरग्याना। २—ब. नाम गुन गाना। ३—ब. मान सुनत।
४—ब. विरदंतु। ५—अ. जनु हुव नव अवतार।

( दोहा )

राजन आयस दीजिये, और विवो नहिं मंतु।
मंत्रि बचन सुनि बोलियौ, वैरागर कौ कंतु ॥१७१॥
स्रवन सुनी पिष्षी नहीं, चंपावति है दूरि।
तहँ क्यौं पठऊँ कुँवर कँहु, प्रान सजीवन मूरि ॥१७२॥
पलक वोट पल कौं भये, ललकि प्रान अकुलाइ।
क्यौ वरसनि बिछुरनि सहौं, निमष वरष वरजाइ ॥१७३॥
गुन गंभीर इहि उच्चरे, सुनिये राज विराज।
हम जो कहैं यह वारता, कुँवर हेत के काज ॥१७४॥
विरहा ज्वर के जतन कौ, और न वोषद मूरि।
अवसिमेव कीजिय विदा, जद्दिप है अति दूरि ॥१७५॥
सोमेसुर इम उच्चरे, सुनि मंत्री गंभीर।
तोहि संग पठाइहौं, जो रहै अहो निसि तीर ॥१७६॥
तूं गंभीर अति धीर मति, चलहिं कुँवर के साथ।
सावधान निसि दिन रहै, प्रान देत तुहिं हाथ ॥१७७॥
जाइ सकल दल साज करि, और अषिल भंडार।
पर पहुमी परवेस है, कीजौ कीर्ति अपार ॥१७८॥
सुनि आइस परवानि सिर, वाढ्यौ हदै हुलास।
सामग्री साजी करन, गयौ कुँवर के पास ॥१७९॥
सूर सकल वोले सुभट, तिनि कौं आइस दीन।
गय हय हाटक हीर पट, पेषि पेषि सँग लीन ॥१८०॥
कनक जुगनि दिन मंडियौ, तदिन समय सुभ जोग।
तिथि सुवार नक्षत्र मिलि, करन पँच संजोग[1] ॥१८१॥
असित पच्छि तिथि पंचमी, पुष्य नषत गुरुवार।
पुन्य मास वैसाष मै, कीनौ विजय विचार ॥१८२॥

( चौपही )

प्रथम कुवर जननी पँह आयौ। आवत सीस चरन लै लायौ ॥
बिछुरन ताप मात कुम्हलानी। भींजे वसन नैन के पानी ॥१८३॥

---

१—ब. प्रति में यह दोहा नहीं है।

कंठ लाय गहवर हिय[1] रोवै। जनु सुत वदन अच्छ जल धोवै ॥
वच्छ बिछोह धेनु जिमि रंभै। व्याकुल अस्रु पात नहिं थंभै ॥१८४॥
राम चलत कौसिल्या जैसे। घुमि घुमि धरनि परतियन ऐसे ॥
अँषियाँ रँहट कुंभ जिमि चाही। भरि भरि आवैं ढरि ढरि जाँही ॥१८५॥
सावन घटा नैन बरषावैं। गद गद गिरा वचन नहि आवैं ॥
बिनवहिं सषी सुनहु नृपरानी। कहहु मधुर धुनि मंगल वानी ॥१८६॥
जुगतु न होई[2] रुदन इहि काला। आवहिं कुँवर बिवाहि उताला।
यह दुष भूल सकल तब जैहै। कालहिं पुत्र वधू घर ऐहै ॥१८७॥
यह सुनि मंगल गान गवायो। दधि रोचन भरि थार मँगायो ॥
नाल केलि फल रूपै भरे। दरसनीक[3] मुकताहल धरे ॥१८८॥
बेद बिदुष दुज तहाँ बुलाये। कलस थापि गनपति पुजवाये ॥
करि प्रनाम माता सौं आये। तिलक सहित दुज दरसन पाये ॥१८९॥
दै आसिका जननि इमि कहै। जगरच्छक तुव रच्छक रहै ॥
कातर वयन दीन इम भाषै। चहु दिसि चक्रपानि तुहिं राषै ॥१९०॥
मारग माँझ मुकुंद सहाई। सब जो सहाय रहै सुषदाई ॥
बहुर वयन व्याकुल कल बोलै। वात वस्य वारिज जिमि डोलै ॥१९१॥

( दोहा )

इहि विधि कै कीनौ विदा, दै असीस बहु भाइ।
पलक वोट सुत होत ही, धरनि परी मुरझाइ ॥१९२॥
पुहुंकर बिछुरन कठिन है, जग जनि बिछुरहिं कोइ।
भावतही बिछुरन भयो, मिलन दुहेलौ होइ ॥१९३॥
मंगलीक वाचा पढ़ैं, बहुत विप्रगन साथ[4]।
गुन गंभीर तँह लै चलै, जहँ वैरागर नाथ ॥१९४॥
करि प्रनाम परसे चरन, भुवपति आँग्या पाइ।
गज चढ़ि मारग पगु धरयौ, चले निसान वजाइ ॥१९५॥

( छंद भुजंग प्रयात )

तहाँ सूर पयान निस्सान बाजे। मनौ मेघ भादौं महा नाद गाजे ॥
वजे दुंदुभी ढोल भेरी मृदंगा। सुनै सोर पाताल मध्ये भुजंगा ॥१९६॥

१—ब. वर हिय गह। २—ब. नहिन जो। ३—अ. दरसनीय। ४—अ. प्रति में दोहे की पंक्तियाँ परस्पर परिवर्तित हैं।

बजै बाँसुरी संष सहनाइ तूरं । भये सब्द दिग्पाल के कर्न पूरं ॥
भई पंच हज्जार दुंदभी धुकारं । उठै नीर पाताल चलि वारपारं ॥१९७॥
सुनै सोर इंदौर तैं इंद्र लज्यौ । जहाँ सैन चतुरंग गंभीर सज्यौ ॥
चले मत्त मैंमत्त घूमंत मत्ता । मनौ बद्दला स्याम आयै चलंता ॥१९८॥
बनी बग्गरी रूप राजंत दंता । मनौ बग्ग आषाढ पाँते उडंता ॥
लसै पीत लालै सुढालै ढलक्कैं । मनौ चंचला चौंध छाया झलक्कैं ॥१९९॥
गिरी श्रृंग के कुंभ सिंदूर मंडे । घटा अभ्र पाँतै मनौ मारतंडे ॥
वहहिं जोर छंछाल ते मद नीरं । लगे गंड गुंजार तैं भौर भीरं ॥२००॥
किये कंडुली कुंड सुंडाहलीयं । लसै चौर मरि जो श्रृंगार कीयं ॥
लसै गात गंभीर जंजीर जेरैं । मनौ सेव छूटे प्रलै काल केरैं ॥२०१॥
चलत्ते[1] चवी पाँइ बेरी घरक्कैं । बजै घूँघुरु घोर घंटा ठनंक्कैं ॥
बनी किंकिनी लंक लागी घलंक्कैं । मनौ पावसी रैनि झिल्ली झनक्कैं॥२०२॥
पलानैं तहां तेज ताजी तुरंगा । परे उच्च उच्छाल मानौ कुरंगा ॥
कयाहे सुलालं दुरंगा सुरंगा । घरे स्वेत पीतं तथा सावरंगा ॥२०३॥
इराकी अरब्बी तुरक्की दवच्छी[2]। ममोला अमोला लिये मोल लच्छी॥
बजै धाव[3] धावैं लसै पूंछ अच्छी । मनौ उड्डुहीं वाइ बैठे[4] सुपच्छी ॥२०४॥
उभै कर्न ऊचे[5] महा उच्च ग्रीवा । मनौ उच्च उच्चैश्रवा सोभ सीवाँ ॥
भयौ मान हीना न छूटै न भग्गौ । लग्यौ आइ पायौ न पायौ न लग्गौ॥२०५॥
जरे जीन मानिक्क सोहंत मोती । लगे संग डोलैं मनौ इंद्र गोती ॥
विसालच्छ लोलच्छ सोहैं अमोलं । परै पीह नैनानि सौं होड बोलं ॥२०६॥
स्वयं रूप अरु तेज देषे जु गावै । अहिबेलि ज्यौं लोह लग्गाम चावै॥
कनै उट्टके वज्त्र रेसंम्म फुंदा[6] । नटावंत विद्या धरा बुंद बुंदा ॥२०७॥
चढ़ै सूर वंसी महा सूरवीरं । उलंघै मनौ चंपि वाराधि नीरं ॥
सबै षड्ग धारी चितै चित्त सोहै । मनौ चित्त औरेषि पेषंत सोहै ॥२०८॥

(दोहा)

इहि दिनु सुदिन पयान किय, दुज वर पढ़हिं असीस ।
चंपावति कौ चढ़ि चल्यौ, वैरागर कौ ईस ॥२०९॥

इति रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं विजयपाल षंडे
सूरसेन पयान वर्णनो नाम चतुर्थो अध्यायः ॥ ४ ॥

---

१—यह छन्द अ प्रति में नहीं दिया हुआ है । २—ब. अरब्की बब्की तुरकी यकच्छी । ३—अ. जवै धाय । ४—अ. वेगै । ५—ब. ऊभै । ६—अ. करै पट के जंम रेसम फुंद ।

( छंद पद्धरी )

चढ़ि चल्यौ सुदिन वैरागरेस । सोभायमान मानौ सुरेस ॥
राजत मुकट सिर जटित हीर । जनु गान करै वंदीन भीर ॥२१०॥
सित असित अरुन लोचन विलाल । सोहंत कंठ मुत्तीय माल ॥
तहँ लसत श्रवन कुंडल विलोल । झलकंति आइ आभा कपोल ॥२११॥
मृगमद सुमंडि तहँ तिलक भाल । बलिहार करहिं मनु नगरबाल॥
अधरानि राग तंम्बोल भीज । जनु कमल मध्य दाड़िम्म बीज ॥२१२॥
मुसक्याति पिष्षि मृदु मंदु हास । चंचला चमकि जनु इंद्र पास ॥
आरूढ दंत छबि परम पूर । घन लिषिरि मनहुँ उद्योत सूर[1] ॥२१३॥
अनगनित सथ्थ अनुचर अनूप । सुर संग मनौ सुरलोक भूप ॥
दुति कनक दंड तहँ विजन बाल । जनु कल्प वृच्छ[2] कर आलबाल॥२१४॥
दल अषिल संग दलपत्ति येम । भारथ्थ सैनि पारथ्थ जेम ॥
रथ अयुत इक्क[3] युग अयुत नाग । हय इक्क लष्ष मारुत्त[4] लाग॥२१५॥
विवि लच्छि लीन धालुक्य संग । बानी अचूक मानौ अनंग ॥
तह पंच सहस बाजहिं निसान । अति बहुत सोर सुनियै न कान ॥२१६॥
कवि कहै केमि[5] कविता बनाइ । नहि नैन जीभ जो वरनि जाइ ॥२१७॥

( छप्पय )

सेस सीस लचि[6] भार डिढय डाढार करक्किय ।
विकसि कमल सकुचंत कोक कुल वधु वपू धरक्किय[7] ॥
जँह थल तँह जल प्रगटि धूरि थल पूरि जलधि तँह ।
कमल कसकि धस मसकि धसकि पव्वय पताल कहँ ॥
पायान सूर पुहुकर सुकवि संक भानु[8] हय वागलिय ।
हर हसित भूत नच्चहि सुगम सुजुग्गनि पान सो पंत्र किय ॥२१८॥

( दोहा )

सूर पयान प्रभातहीं, कीनौ सूर चलान ।
सुरसरि तट इक जोजनहिं, कीनौ जाइ मिलान ॥२१९॥

---

१—ब. उद्वेग पूर २—ब. कै कमल वृच्छ । ३—अ. रथ लक्ख अयुत ४—ब. भारत्त । ५—ब, कोक । ६—अ. चलि । ७—ब. में यह पंक्ति इस प्रकार है—कमठ द्वार लग्गिहि किवार मेदिनि सो भरक्किय । ८—अ. वान ।

पावन परम पवित्र अति, विमल वारि अघहारि।
हर सिरमाला मालती, परसे चरन मुरारि ॥२२०॥

( छंद तोटक )

चरनोदिक चारु तिविक्रमयं। पुनि मध्य कमंडल मध्य ठयं।
धसि धार तहाँ सिव सीस बसी। घन मैं जनु जोति नक्षत्र लसी ॥२२१॥
जननी जग जन्हु सुनंदिनि जू। सनकादिक नारद वंदिनि जू।
तिहुँ लोकहिं तारन तीरथ जू। भुव लोक सुभाग भगीरथ जू ॥२२२॥
दरसैं सत जन्मनि पाप हरे। परसैं पद पद्म पवित्र करे।
पद पद्म पराग विलोल मनं। रस रंगित भृंग रिषीस गनं ॥२२३॥
अषिया गुन निर्गुन जोहन की। सिढ़ियाँ सुर लोक अरोहन की।
नर मज्जन जो तुवँ नीर करे। सचुपाइ सदा जल सीस धरे ॥२२४॥

( सवैया )

पेष्यौ मै आचिर्ज[1] एकु मंज्जनु करै जु नित्त[2] ?
चाहै तनु धोयौ तुम धूरि लपटावती।
सुनो भय हारी भारी भीतनि अभय कारी,
भुजग लगाइ कंठ काहै डरपावती ॥
पुहुकर कहै सुनौ भावावती[3] भागीरथी,
येती कृपा कीनी करपत्र हौ धरावती।
भगति कौ हेतु ऐसो वरन्यौ न जातु मोपै,
भीजै उत्संग गंग संग लगि आवती ॥२२५॥

( दोहा )

करि प्रनाम दरसन परसि, वेद सुविध अस्नान।
देव चरन जप हौम जुत, दीनै षोडस दान ॥२२६॥
पट कुट विमल वितान तनि, मंदाकिनि के तीर।
सबु तजि मारग मनु लग्यौ, आतुर अतन[4] सरीर ॥२२७॥
पुनि रवि प्रात पयान किय, राज पुत्र बहु संग।
असपति नरपति गजपती, दलपति दल चतुरंग ॥२२८॥

---

१—अ. अचञ्जु। २—ब. में यह शब्द छूटा है। ३—ब. भवती।
४—अ. असन।

( चौपही )

दल चतुरंग संग अनुभंगा । बरन बरन सोभित बहु रंगा ॥
पटकुट अरुन अवनि गह तूले । जनु पलास रितुपति रितु फूले ॥२२६॥
दिन प्रति करै प्रभात पयाना । जुग जोजन पर होहिं मिलाना ॥
पेषी नैन जो सुनी कहानी । अगिलिहि कीच पाछिलिहि पानी[1] ॥२३०॥
गिरिबर गंजि बिपिनि बहु गाहे । सरवर सरित अथाहनि थाहे ॥
इहि विधि क्रम क्रम काल अतीते । एक मास कछु ऊपर बीते ॥२३१॥
चलत चलत बाहत बहु देसा । गढ़[2] चंद्रागिरि[3] कियौ प्रवेसा ॥
वहै छाड़ि जब कियौ पयाना । मान सरोवर भयौ मिलाना ॥२३२॥

( दोहा )

जेठ मास सित पच्छिमी, तिथि दसमी दस जोग ।
सूर सरोवर तीर पर, भयौ उभै संजोग[4] ॥२३३॥
एक मास मारग चले, सह्यौ सीत अरु घाम ।
सरवर सोहलु पेषि कै, भयौ मनहिं विश्राम ॥२३४॥

( छप्पय )

जेठ मास सिति पच्छ जु तिथ दसमी दिन मानहि ।
बिती पात गर करन जोग आनंद वषानहिं ॥
नखत हस्त बुधवार चंद्र कन्या वृष भानँहि[5] ।
कहत ताहि दसहरा हरत दस पाप पुरानहि[6] ॥
सुर सरीय मानि अस्नान करि वेद भेद बहु विधि करिय ।
जिय जानि सूर सरवर सुभग सुकरि मिलान तद्दिन रहिय ॥२३५॥

( छंद गुनदीपक )

तहँ मानसरोवर सोहनं । सुर नाग मनुज नर मोहनं ॥
सजि पारि चारिहु ओरई । मन मुक्ति मरकत जोरई ॥२३६॥
रँग अरुन बरनहिं मोहई । सित नील पीतति सोहई ॥
तिहिं तीर चहुदिसि काननं । चित चाह किय चतुराननं ॥२३७॥

---

१—अ. पछिलिहिं कीच आगलिहि पानी । २—ब. गड़ । ३—ब. चंद्रागिन । ४—अ. प्रति में यह पंक्ति इस प्रकार है—सूर सत्र रथी रथह भयौ उदै संयोग । ५—ब. में यह पंक्ति नहीं है । ६—अ. में इसके स्थान पर यह पंक्ति है—परौ वार शुभ चंद जिसम तरस ग्रंथ बषानहिं ।

द्रुम साल ताल तमालनं । तहँ करत षग वन पालनं ।।
जल मगन सनकुज ? पत्तनं । जिहिं मध्यि मधुकुर छत्तनं ।।२३८।।
कलगुंज गुंजत राजहीं । जनु मान गंध्रप गाजहीं[1] ।।
तिहिं मध्यि मंदिर राजहीं । सुर लोक भुव जिमि छाजहीं ।।२३९।।
तहं मंडि कलस[2] कुतूहलं । ससि किरिन तै अति उज्जलं ।।
उत्तंग जोति विराजही । रवि रेष पेषत लाजही ।।२४०।।
कवि कहत वरनन संकुचै । किमि जीभ लोचन मैं सुचै ।।
जिहिं भाँति नैननि भावही । तिहि क्रम न वरनन आवही ।।२४१।।

( दोहा )

राज कुँवर मंदिर रच्यौ, मिरगावति के काज ।
सो लोचन गोचर कियौ, सूर कथा के साज ।।२४२।।
और कटक चहु ओर परि, हय गय सैनि अपार ।
सेज रची मधि मंदिरहि, सुषहित राजकुमार ।।२४३।।
प्रात नृजल एकादसी, पुहुकर परम पुनीत ।
देस काल सब समुझि करि, रह्यौ तहाँ अरि जीत ।।२४४।।

( श्लोक )

अस्ति जदपि सर्वत्र नीर नीरज मंडितं ।
रमते न मरालस्य मानसं विना[3] ।।२४५।।

( चौपही )

जब एकादस निर्जल होई । उहि सरवर आवहिं सब कोई ।।
नर नारी गावहिं सब घाटा । अमर लोग आवहिं अघ वाटा ।।२४६।।
सुर नर मुनि गंध्रप सब आवहिं । चर्म दिष्टि नर दरस न पावहिं ।।
साठि घरी अरु आठौ जामा । सरवर छिन न होहि विश्रामा ।।२४७।।

इति श्री पौहकर विरचितेयं विजयपाल खंडे मानसरोवर आवास वर्ननो नाम पंचमो अध्यायः

( इति विजयपाल खंड )

---

१—अ. गावहीं । २—अ. सकल । ३—ब. में यह श्लोक नहीं है, लगता है अलग से जोड़ा गया है ।

# अप्सरा खंड

( चौपही )

ब्रह्म महूरति रिष सब आये[1] । अरु चढ़ि देव बिवाँननि धाये ।।
मज्जन कियौ बहुरि नर नारी । अति सरूप देषत रुचिकारी ।। १ ।।
इहि विधि वासर अवधि ढरानी[2] । दिनकर दुरौ निसा नियरानी ।।
सकुचे कमल कियौ अलि वासा । तरवर पच्छिनि लियौ निवासा ।। २ ।।
उदित इंदु कुमुदिनि हरषानी । कामिनि काम कला अधिकानी ।।
सति वंत कुँवर तद्दिन व्रत धारो । रुचिर सेज पौढ़े उजियारी ।। ३ ।।
दुतिय जाम निवटत निसि धाई । अच्छरि मान सरोवर आई ।।
करि मज्जन कुंमकुम तन माजे । पहिर चीर अंजनु द्रग साजे ।। ४ ।।
भूषन विविध विभूषित[3] भामिनि । अवनि आइ दमकीं जनु दामिनि ।।
देषत रुचिर रैनि उजियारी । मनमथ मोद मिली सुर नारी ।। ५ ।।
रंभा कहै सुनौ उरवसी । सरवर छबि देषौ घर वसी ।।
माथे चंद पगनि परछाहीं । यह सोभा अमरावति नाहीं ।। ६ ।।
तैसिय उदै इंदु उजियारी । तैसिय वन सोभा रुचिकारी ।।
तैसेइ मान सरोवर राजै । तिहि पुर मनौ एक छबि छाजै ।। ७ ।।
निर्मल नील गगन मनु मोहै । इतहि नील काननु अति सोहै ।।
सरवर नील नील मनि झाई । तरवर तीर बिंब सुष दाई ।। ८ ।।
उडुगन उदित कहैं सुषकारी । जनु विधना ज्यौं नारि सुधारी ।।
नूतन पत्र पत्रावलि जानौ । ओदनु आनि परोसौ मानौ ।। ९ ।।
तैसेई सेत फूल बन फूले । मालति बेलि कुंद अति भूले ।।
काम फौज अवनी पर साजी । हरषिति हँसति मिलीं बनराजी[4] ।।१०।।

---

१—किसी भी प्रति में यहाँसे अप्सरा खंड आरंभ होने की सूचना नहीं मिलती । ब. प्रति में यहाँ से छंद संख्या फिर १ संख्या से शुरू होती है । इसी से अनुमान होता है कि यहाँसे कोई नया खंड होगा । ब. प्रति में किसी ने यहाँसे अप्सरा खंड शुरू होता है, ऐसा संकेत पेंसिल से लिखा है ।
२—अ. दुरानी । ३—ब. विभूषन । ४—ब. बाजी ।

( दोहा )

तैसिय सरवर कुमुदिनी, फूल रही इहि[1] भाइ।
मनौ काच को थार मै, मुकता[2] धरे बनाइ ॥११॥

( सवैया )

सोई सोभा गगन अवनि पुनि सोई सोभा
तैसिये पताल सोभा एक उनहारि है।
पुहुकर कहै कछू बरनी न जाति मो पै
मेरे मन आई सोई कही मै विचारि है।
मान सर तीर तरु फूले हैं अनेक फूल
ताकौ प्रतिबिंब रहौ भुजा सी पसारि है
नागलोक माझ अध ऊरध अमर लोक
तीनो लोक मानौ तीनि नैन त्रिपुरारि है ॥१२॥

( चौपही )

रंभा वचन मान सब चलीं। बन विहार खेलहिं मिलि अली ॥
कमल तोर कर कमलनि लीनै। ते कर कमल खिलौना कीनै ॥१३॥
भृंग मत्त गुंजन मधि राजैं। बालनि हाथ झुनझुना बाजैं ॥
कहहिं चलौ मंदिर महँ जाहीं। देषहि कहाँ चरित तिहि माही ॥१४॥
सकल सषी मंदिर महँ आई। निरषै नैन अचिरजु अधिकाई ॥
देषहिं सेज अनूपम डासी[3]। विविधि बसन उज्जल अति वासी[4] ॥१५॥
तिहि पर रूपप रासि इक सोहै[5]। जो त्रिय चित्त रूप संमोहै[6] ॥
मोही रूप सकल सहचारी। मनमथ बान लगे तन भारी ॥१६॥
मन तै मदन अग्नि उपजाई। सो फिर मनही माझ समाई ॥
तब सब मिलि कर करहिं विचारा। कहाह कौन मन मोहन हारा ॥१७॥
जौ इहि विधि सोवत चित्त चोरै। जागत अवसि त्रिया मन भोरै ॥१८॥

( दोहा )

कै रवि इंद कै चंद है, कै कुबेर[7] कै काम।
कै कुमार[8] कै नृपति नल, पुहुकर दृग अभिराम ॥१९॥

---

१—ब. फुल। २—अ. मुत्ती। ३—ब. सुगंधन वासी। ४—अ. डासी।
५—अ. सोवै। ६—अ. संमोवै। ७—ब. कुमार। ८—द. कुबेर।

( चौपही )

जब निश्चै चित्त महँ यह[1] आई । मानव देव रूप अधिकाई ॥
कहहि सषी सब सुनौ सहेली । अलि मन कही तजौ यह बेली ॥२०॥
जो मानव तन चित्त चलावहु । तौ अमरावति ठाँव न पावहु ॥
जानौ कलपलता की बातैं । गुन अरु रूप कहाँ घटि कातैं ॥२१॥
जोबन रूप इंदु उजियारी । मन वच क्रम सुरपतिहिं पियारी ॥
नैन कोर नर तन कर हेरी । नैक न कानि करी तिही केरी ॥२२॥
पूरव प्रीत न चित्त विचारी । दै सराप भुव लोकहिं डारी ॥
भरता कह्यौ होहिं नर तेरौ । सुष अरु भोग अनुग्रह मेरौ ॥२३॥

( दोहा )

मंजुघोष इम उच्चरै, हौं हिय अधिक डराउँ ।
आषंडल अति क्रोध है, वेगि तजौ यह ठाउँ ॥२४॥

( चौपही )

कहै घृताची सुनौ सयानी । यह वर क्यौं न देहु उहु वानी ॥
हम जु इंद्र की आँग्या पाई । सकल देषि वर देहिं वताई ॥२५॥
अबही कलपलता लै आवहु । करि विवाह बहु मंगल गावहु ॥
वहै सषी प्रानन की प्यारी । जो वरु मिलै होइ सुष भारी ॥२६॥
दैव योग यह आनि मिलावहु । रतन हीर कंचन पर लावहु ॥
औरौ मंत्र करौ सहचारी । उज्जल आइ इंदु उजियारी ॥२७॥
सुनत वचन सब सषियनि मानौ । कलपलता कौ वर परवान्यौ ॥
कहै चलौ पलु गहरु न लावहु । कलपलता इहि ठाँ लै आवहु ॥२८॥

( दोहा )

तवच्चरै इमि उरवसी, कहौ अयानी वात ।
यह नरपति दलपति बली, संग अषिल संघात ॥२९॥

( चौपही )

जौ विवाह इमि मनहिं न आवै । तौ करता किहिं भाति बनावै ॥
हम अबला यह अति बलराजा । बिनु सिधि भये जतनु किहि काजा ॥३०॥
जौ निहिच्चै तुम यहै विचारी । एक सुमति यह सुनौ हमारी ॥
सेज समेत लेउ इहि साथा । तौ फिरि होहि हमारे हाथा ॥३१॥

१—ब. गति ।

ब्रह्म कुंड महँ जाइ उड़ानी। जिहि ठाँ कलपलता है रानी ॥
करहिं विवाह रयनि रस मानी। वहुरि फेरि अमरावति जानी ॥३२॥
मै यह मंत्र करौं चित चाही। इहि विधि छाँड़ सकै नहि ताही ॥
अवसिमेव वसि होहि हमारे। दल जोजन सत रहै निनारे ॥३३॥
और भोग सुष उहि ठाँ आही। पूजहि सकल सिद्धि चित चाही ॥
यह सुनि मंत्र सवनि सिल थाप्यौ। सेज लेत हिय नेकु न कांप्यौ ॥३४॥

( दोहा )

सब अनुचर सरवर तजे सोवत राजकुमार।
लै अकास मारग चलीं, मानौ करैं विहार ॥३५॥

( छंद )

चली मिलि अप्छर सेज उड़ाइ। मनौ भुव ऊपर छुटी हवाइ[1] ॥
लगी पलिका पग चारिहु ओर। भरी अनुराग महामद जोर ॥३६॥
कहै यह सोभ कवित्त बनाइ। मनौ रथ इंदु नछत्र सहाइ।
सवै तरुनी मृग लोचन नारि। सवै प्रिय प्रेम बढ़ावन हारि ॥३७॥
लसै लटकैं जनु दामिनि रेष। किधौं सब सूर किरन्नि विसेष।
चली मिलि आँनद उच्च उताल। लिये जनु संग सहश्रम साल ॥३८॥
लगी इमि अप्छरी सेज उडात। मनौ फिरै अंबर चक्र इलात।
सवै सुष रासि गईं सषि पास। कहै इमि अप्छरि पुहुकर दास ॥३९॥

( दोहा )

त्रितिय जाम निसि अंत मैं, सुंदरि गईं अवास।
मुदित मंडि परजंक प्रिय, कलपलता के पास ॥४०॥

( चौपही )

उरवसि आदि कहै सहचारी[2]। लेहि जगाइ कलप प्रिय वारी ॥
करज मोरि पग पालक प्यारी। सकल भेद रस जाननि हारी ॥४१॥
सुष सेज्या सोवत तैं जागी। सहचरि सबै देषि अनुरागी ॥
आदर बहुत कियौ तिहि काला। बोलत मधुर बैन वर बाला ॥४२॥
आसन अरघ करे मनु हारी। जल सीतल भरि कंचन थारी ॥
पान सुगंध फूल बहु आनै। बरनन हेत कहाँ कवि जानै ॥४३॥

१—अ. ऊरघ। २—अ. सुखारी।

( दोहा )

इहि विध बहु आदर कियौ, सषियनि आगम जानि ।
सकल कथा आनंद मय, पुहुकर कहत बषानि ।।४४।।

( सोरठा )

जौ फिरि देषहि बाम । बाम नैन दिस बाम तन ।
दुतिय सेज तिहि धाम । तापर मूरति मैन की ।।४५।।

( चौपही )

पूछी सषी सेज तन हेरी । सषि यह सेज आइ किहि केरी ।।
कौन पुरिष यह मूरति मैना । कहौ सत्य मुष मंडल बैना ।।४६।।
उरवसी और घृताची कहै । सुंदरि यह सुष जुग जुग रहै ।।
भुवपति सप्त दीप धर केरौ । तै दुलहिनि यह दूलह तेरौ ।।४७।।
हम सब सुरपति आइस दीनौ । तादिन तैं चित चिंतनु कीनौ ।।
देषहि सकल फिरहिं महि मंडल । अग्या दई हमहिं आषंडल ।।४८।।
पायौ मान सरोवर राजा । सो उड़ाइ आन्यौ तुव काजा ।।
निरषि नैन यह सुंदरताई । देषत बनै बरनि नहि जाई ।।४९।।

( दोहा )

ज्यौ रति अरु मन मथ्थ, जू दमयंतिय नल जेमि ।
कलपलता दुलहिनि रची, दूलह भुवपति येमि ।।५०।।

( चौपही )

भई मुदित पुलकित अति अंगा । नीचे नैन किये भुव भंगा ।।
कछु लजात कछु आँनद भरी । निरषि न सकति संक जिय मरी[1] ।।५१।।
गुरजन मान सषी सुर नारी । सकुचति सुनति विवाह कुमारी[2] ।।
छाड़ हास रस भई उदासा । संकति सकुच और भय त्रासा ।।५२।।
मानव जान निपट थरहरै । प्रथम समागम अति भय डरै ।।
तब समझावहिं सकल सहेली । मधुकर आइ मिल्यौ रस बेली ।।५३।।
सकुच छाँड़ि कर आँनद प्यारी । नवल नेह रस पावन हारी ।।
हमहिं वेग अब आइस दीजै । आपुन रैन रंग रसु पीजै ।।५४।।

---

१—ब. निरषित सवति । २—ब. सकुचति सकति व्याह वर वारी ।

( दोहा )

कलपलता इमि उच्चरे, जो तुम कियौ विचार ।
हौं अब किहि विधि कहि सकौं, थापि रह्यौ करतार ॥५५॥
सहचरि अग्याँ पाइ करि, बैठी सब सुरनारि ।
प्रानप्रिया परवीन अति, प्रीति बढ़ावनिहारि ॥५६॥
विधि गंधर्व विवाह रचि, कियौ त्रियनि आरंभ ।
मुदित मोद मंडफ रच्यौ, थापि मनोहर थंभ ॥५७॥
तहाँ सनेह सनेह धरि, दुलहिन लेहि सवाँरि ।
मिलि करि मंगल मंगली, चतुर चढ़ावन हारि ॥५८॥
प्रेम गाँठि कलि करि दई, कंकनु बाँध्यौ हाथ ।
पानिग्रहन उचित ठयौ, मदन सो प्रोहित साथ ॥५९॥
सब अच्छरि इमि उच्चरै,[1] कलपलता सौं बात ।
निपट अंतु निसि आइयौ, होत पहर मैं प्रात ॥६०॥
तुम मानौ रस रंग रति, हम अब जाहिं अकास ।
कालि साँगि आइसु बहुरि, आवहिंगी तुव पास ॥६१॥

( चौपही )

कहहि सखी तुतु प्रान पियारी । जोरी मिली जोगु बर नारी ॥
डर जनि करौ करौ जनि लज्जा । प्रथम समागम बालक लज्जा ॥६२॥
यह कह चलीं रूप की रासी । बोली कलपलता की दासी ॥
कहहि करौ अँग अंग सिंगारा । रचहु सेज नव नेह पियारा ॥६३॥

( दोहा )

यह कहि सब अच्छरि चलीं, कलपलता समुझाइ ।
प्रान नाथ पति पाइ करि, आनँद उर न समाइ ॥६४॥
रूप निहारौ नैन भरि, सोवति[1] सेज सुभाइ ।
कामबान बिहबल भई, निरखि निरखि बलि जाइ ॥६५॥
नवल नेह अभिलाष बढ़ि, मिलन मनोहर जीव ।
हसति लसति लज्जित ललित, हरषति हुलसति हीव ॥६६॥

१—व. सोभित ।

( चौपही )

सहचरि कहै सुनौ रति रानी। रही अलप निसि जाति विहानी ॥
रचि अब सेज सिंगार बनावहु। काम केलि करि पियहिं रिझावहु ॥६७॥
कलपलता तब करति सिंगारू। जिहि बिधि नवल वधू व्यौहारू ॥
उबटि अरगजा कुमकुम अंगा। सज्जनु कियौ सषिनि मिलि संगा ॥६८॥
चारु चीर चूनरी चुनाई[1]। सहचरी चतुर आनि पहिराई ॥
चुपरि फुलेल कंचुकी झीनी। बहुत सुगंध कुमकुमा भीनी ॥६९॥
चंदन षौरि सकल तन कीनी। जनु पदमिनि प्रभुताई लीनी ॥
चपल नैन जुग अंजनु दीनौ। षंजन भाउ जीत करि लीनौ ॥७०॥
मृग मद तिलक भाल मधि राजे। सोभा सिद्धि[2] कहत कवि लाजे ॥
रतन जटित ताटंक सुहाये। जनु जुग भान कमल ढिग आये[3] ॥७१॥
डुलत नाक इमि वेसरि मोती। अँचवत अधर अमृत रस गोती ॥
चिहुरि स्याम अलकावलि सोहै। देषि रूप मकरध्वज मोहै ॥७२॥
धरै कंठ मनि सोहत माला। प्रान प्रिया परवीन रसाला ॥
कर कंकन कंचन के साजे। रुचिर रवारे अद्‌भुत राजे ॥७३॥
छबि सौ छुद्र घंटिका राजै। पहुँप माल उर ऊपर राजै ॥
नूपुर चरन चलत कल रुँजहि। जलज जाल अलि सावक गुंजहि ॥७४॥
अधर सुरंग भरे मुष बीरा। विहँसत वदनु दिपहिं जनु हीरा ॥
सरस सकल गुन चातुरताई। सषियनि सोरह साज बनाई ॥७५॥

( छप्पय )

प्रथम सुमज्जन चारु चीर कंचुकि हिय सोहै।
अंजनु तिलक जु भाल करन कुंडल मन मोहै ॥
वनि वेसरि बेनी रसाल मनि कंठ विराजै।
छुद्र घंटिका वनी हार मौतिन के छाजै[4] ॥
नूपुर नवीन पुहकर सुकवि मुष तमोल चातुरिय भनि ॥
कवि कहत ग्रंथमति जानि कै सु ये षोडष श्रृंगार गनि ॥७६॥

---

१—ब. बनाई। २—ब. सिंध। ३—ब. सुष अये। ४—अ. प्रति में यह पंक्ति इस प्रकार है।

कर कंकन किंकिनी पदुम माल उर राजै।

सीस फूल तारंक कंठ भूषन मनि मंडित।
पहुँपहार उर मुक्तमाल अप्छरि छबि षंडित॥
कर कंकन अंगसृद केस[1] कय्यूर वाहु वनि।
छुद्र घंटि कटि डोरि चरन नूपुर अप्पय धुनि॥
सिंगार सरस सोरह सहज सुष सुहाग पिय मन हरन।
नव रंग संग पुहुकर सुकवि सोभित द्वादस आभरन॥७७॥

( कवित्त )

साँचे सी ढारी भरि भाइके उतारी किधौं
चित्र मैं सँवारी विविधि विधि विचार है।
जोवन की बारी काम चंदु की उज्यारी जोत
षरी सुकुवाँरी मानौ पान के सी डार है॥
रूप रुचिकारी अरु तैसयो गुनन भारी
अचकि लचकि चलै जोवन के भार है॥
पुहुकर कहै पूरे पुन्य परवीन प्यारी
प्रीतम प्यारे कौं बनाई करतार है॥७८॥

( दोहा )

कनक वरन सुंदरि वदन, कमल नयन कटि छीन।
बरुन वान भ्रुव भंग जनु, मदन चाँप करि लीन॥७९॥

( छंद प्रयंगम )

सुंदर सोहित संग सषी सुष दाइका।
वासक सेज सँवारि सषी नव नाइका॥
रंग भरी अति रंग सुरंग विराजहीं।
भांतिनि भांतिनि आन सबै सुष छाजहीं॥८०॥
सुंदर हैं सब अंग सु काहि सराहियै।
और कहाँ उपमा कहौं अच्छरि आहियै॥
बैठी है सेज समीप सुहागिलि भामिनी।
पुहुकर मैन विनोद मनौ अभिरामिनी॥८१॥

---

१—अ. अंग समुद्र रुचित।

( चौपही )

बैठी सेज निकट नव नागर। रति सम रूप सील गुन आगर ॥
सषी सकल उभी उहिं आगै। अभरन अंग बनावै वागै ? ॥८२॥
इक कर पान कपूर सुवाला। मृगमद महँकि रही चहुँपासा ॥
कनक कचोरा चंदन भरे। बहुत बनाइ कुमकुमा धरे ॥८३॥
चोवा मेद जिवादिहि लीनौ। केसरि मिलै अरगजा[1] कीनौ ॥
चंपक बेल गुलाबनि हार। फूल सेज वह रची अपार ॥८४॥
मलियागिरी धूप[2] सुपराती। चहुँ दिसि बरै अगर की बाती ॥
इक सषि वाल विजन कर लीनै। एकै चित्र अभरन तन कीनै[3] ॥८५॥
रुचिर[4] धाम देषत मन भायौ। मनहुँ वियौ सुर लोक बनायौ।
चतुर नारि इमि कहै सुभाई। प्रान नाथ अब लेहि जगाई ॥८६॥
अति आनंद भई अनुरागी। सहचरि पाइ पलोटन लागी ॥
जाग्यौ सूर तबहिं[5] तिन[6] पासा। मानौ सूर कियौ परगासा ॥८७॥
कजपलता तब आरति[7] साजी। कनक थार मुकता मिलि राजी ॥
मानिक हीर परल छबि छाई। सप्त द्वीप तहँ धरे बनाई ॥८८॥
लेकर ललित आरती आई। सहचरि संग निपट छबि छाई[8] ॥
करति आरती प्रान पियारी। मानौ चंद सरद उजियारी ॥८९॥
सखी सकल बहु मंगल गावहिं। दंपति रुचिर विवाह सुनावहिं ॥
निरषत रूप सिंधु अति पूरा। चकित चंद थिथकित भौ सूरा ॥९०॥
निरखि रूप तनु सुंदरताई। भँवर वासु रस रह्यौ लुभाई ॥
दिपहि दीप कर आरति आगै। लषै मलीन बदन[9] दुति भागै ॥९१॥

( सोरठा )

अंबर चंद निहारि। बहुरि विलोकत दीपदुत[10] ॥
चितवत चित्त विचारि। उभै न पूजहिं बदन छबि ॥९२॥

( चौपही )

राज कुँवर मन माहिं विचारै। पलक लगै नहिं रूप निहारै ॥
तब निश्चै जिय मैं यह जानी। मिली मोहिं रंभावति रानी ॥९३॥

---

१—ब. सुरगजा २—ब. दीप ३—ब. एकैचित्त अभरन दीनै ४—ब. रुधिर ५—अ. कुँवर सूर तिन पास ६—ब. कहि ७—अ. आगत ८—अ. सुखदाई। ९—ब. मदन। १०—अ. तन

दुतिय स्वप्न करि देषत सोई। बहुरि कहै यह स्वप्न न होई॥
दरस प्रतिच्छ देषि सुषदाई। चाहत लियौ कंठ लिपटाई॥९४॥

( दोहा )

पुहुकर जो मन मैं बसै, नैन बिलोकै ताहि।
मूरति पूज पषान की, ध्यान धरत कर जाहि॥९५॥
काम कुँवर बस काम के, कामिन कर गहि लीन॥
चतुर चारु चुंबन उरज, आलिंगन पुन दीन[1]॥९६॥

( चौपही )

चतुर चारु जोबन भरि दोऊ। सरवर रूप न पूजै कोऊ॥
दोऊ काम[2] कला परवीना। दोऊ नष सिष नेह नवीना॥९७॥
दोऊ सेज एक[3] छबि छाजै। एक रासि जनु रबि ससि राजै॥
उतहि कुवर मन मथ मतवारौ। बिबिध भाउ[4] रस बिलसन हारौ॥९८॥
इतहिं नवल नव वधू पियारी। तुलनि पौढ़ अरु[5] जोवन वारी॥
करहिं कलोल काम कर क्रीड़ा। क्रम क्रम तजहि मदन वस[6] व्रीड़ा॥९९॥
प्रथम सुरति पिय चातुर ताई। उलहिं प्रान पति आतुरताई[7]॥
ललित लाज भय कामिनि सोहै[8]। चितवत चतुर चातुरी मोहै॥१००॥

( दोहा )

प्रथम सुरति अति प्रीय है, पहुकर सरस बिलास।
कामी के चित आतुरी, कामिनि के मन त्रास॥१०१॥

( छंद तोटकी )

मन कामिनि त्रास प्रकास लसै। जुग लोचन भीतर लाज बसै॥
उनमीलत अच्छ[9] विराज इमं। रवि उग्गत वारिज हास जिमं॥१०२॥
जुग मूल उरोजनि आड दियै। कर पल्लव नीवी निरोध कियै॥
जुग जंघनु बंधनु बाँध रही। कर सौं कर आरत रूपगही॥१०३॥
हिय कंपत साँस उसास भरै। मृग अच्छ कटाच्छन चोट करै।
रति केलि विलोकत बाल लजै। नव नूपुर की झनकार बजै॥१०४

१—अ. चतुर चारु चुंबन वदन उरजा लिंगनु दीन। २—अ. कोक

---

३—ब. सरस ४—ब. भई ५—ब. जनु ६—ब. सब ७—ब. अति अतुराई
८—ब. लोचन मह सोहै ९—ब. अंध।

छिन मैं जब प्रीति प्रतीति भई । छल कै बल कै उरलाइ लेई ।।
दोई आँनद आँनद अंक भरै । रुचि सौं अधरामृत पान करैं ।।१०५।।

अवलोकन चुंबन हास रसं । रति रीति करंति बिलास वसं ।।
कटि छीन पयोधर प्रान प्रिया । हरषै हित सौंह लसंत हिया ।।१०६।।

महकै जनु मध्यि सुगंध रची । कुहकै जनु कोकिल केलि सची ।।
परसै जनु पारस प्रीत जिमं । दरसै सुष चंद चकोर इमं ।।१०७।।

( दोहा )

सिथलित सिर अलकावली, सिथलित जंघ दुकूल ।।
मैटि लाज मरजाद तन, बढ़ी परसपर फूल ।।१०८।।

( सवैया )

उरज उतंग अरु उद्दित अनंग अंग
सोभी पिय संग रति रंग के विहार की ।
कुंडिल कपोल सोभा जगमगै जु दीप जोति
पहुकर प्रीत परिरंभन प्रकार की ।।
सिथिलित सुदेस केस भाल श्रम सीकरनि[1]
तैसियै उर लसति छबि मौतिनि के हार की ।
रोम रोम देति सुष सुष न्यारे न्यारे भेद[2]
धुनि रसनानकार रसना झनकार की ।।१०९।।

( दोहा )

पुहुकर सर जस वोस कन,[3] ढिगहिं चलत विव[4] चंद ।
अहिपतिनी तहिं पर लसत, पति पावत मकरद ।।११०।।

दोऊ जोवन जोर मैं, मदन महा मद अंध ।
पुहुकर प्रेम प्रकास तैं, छूटे सकुचे वंध ।।१११।।

जुरत सुरत संग्राम मै, पहुकर उभै[5] अजीत ।
हारे हारि न मानहीं, केलि रची विपरीत ।।११२।।

---

१—ब. रंभा कासीकरति । २—ब. न्यारे न्यारे वेद । ३—ब. सरज सवास करि ४—ब. विच । ५—ब. अजै ।

( छंद तोटक )

विपरीति रची रति केलि कला । घन ऊपर ज्यौ चमकै चपला ॥
बिथुरी लट आनन रूप रसै । रजनी तम वे[1] रजनीसु लसै ॥११३॥
कवरी छुटि फूल परत्ति इमं । निसि स्याम नच्छत्र गिरंति जिमं ॥
मुकता गन छूटति टूटि परै । जनु फूलझरी[2] छुटि फूल झरै ॥११४॥
श्रम सीकर लहास सुषं[3] हरषै । द्विजात सुधा कर[4] से वरषै ॥
कुच ऊपर मुत्तिय हार चलं । सिर संकर गंग प्रवाह ढलं ॥११५॥
चमकै चल कुंडिल केस मिलै । थहरै रजनीकरु राहु गिलै ॥
कट किंकिनि कंकन भेद बजै । तरुनी[5] तिहिं ऊपर नृत्य सजै ॥११६॥
रसना रस चुंवन चौज करै । तिहि तालनि मैं झपताल परै ॥
अधरामृत पानि सुदंत लगै । हय ताजनु ज्यौ मनमथ्थ जगै ॥११७॥
अति लालचु लोभ सु आतुरता । अरु तेतिस वैनु सुचातुरता[6] ॥
उडुपत्ति कला जिमि रूप चढ़ै । पल ही पल प्रेम हुलासु बढ़ै ॥११८॥

( दोहा )

दंपति जोबन जोर ते,[7] भिरति सुरति - संग्राम ।
हारे हार न मानहीं, संग सहायक काम ॥११९॥
पुहुकर नाइक मैन मय, पाइ प्रथम नवनारि ।
सुख लूटत[8] निधि रंक ज्यौ[9] देषौ रसिक विचारि ॥१२०॥

( सवैया )

गाढ़ौ गढ़ु लाज लै ढहाइ डारी कोट वोट
नीबी पट षोलि रस जीति करि लीने है ।
छाती नष रेष, छत दसन अधर हँसि ।
किधौ मधुपान सुष प्राननि कौ दीने है ।
लूट्यौ लंकु लंका जैसे संकु तजि अंकु भरि
पुहुकर कहै अंग अंग वसि कीने है ।
काम की अलोल कोक कलाकी कलोल करि ।
सुरति समूह सुषरंग रस भीने है ॥१२१॥

---

१—अ. में । २—ब. फूल झरै । ३—ब. श्रीकर हुलास लसै । ४—ब. सुधा फन । ५—ब. वरुनी । ६—ब. में यह अर्धाली नहीं है । ७—ब. जोर तितै करति । ८—ब. लूट्यौ । ९—ब. निधिरंक ।

( दोहा )

इत नागर नव जोबना, नव अनंग नव नेह।
मनमथ मन रथ[1] सारथी, सुरति जुद्ध नहि छेह ।।१२२।।

( सवैया )

मन के सुरथ चढ़ि सारथी अनंग संग,
भृगुटी धनुक[2] धरे वरुनी के बान जू।
अंचल धुजा सौं सोहै कंचुकि जिरह जेबि।
सुभट कटाछ सेज[3] समर मैदान जू।।
रति सौं रुचिर रूप रैनि रति जुद्ध कियौ[4]।
कंकन किंकिनि[5] बाजै विजै के निसान जू।।
पुहुकर तीखे नख[6] घाइ सनमुष लागे।
मुरी न मयंक मुषी सुरति सुजान जू।।१२३।।

( दोहा )

पहुकर रस भरि रीझि करि, आनँद भरे अपार।
त्रिपिति भये करि केलि रुचि, मदन जुद्ध तिहिं वार।।१२४।।

( चौपही )

सुषरति सुरति सुरति जब आई। सूर सिव मानी चतुराई।।
राज कुँवर मन माझ विचारी। यह न होइ रंभा उनहारी।।१२५।।
रंभा नवल वैस वर बाला। यह परगल्भ प्रवीन रसाला।।
कोक भेद प्रगटै नहि बारी। जद्यपि सषी सिषावन हारी।।१२६।।
कहि गुन ढीठि आहि पिक बैनी। नृप तनया मृग सावक नैनी।।
फिरि जिय धरी वूधि धौ देषौ। मंदिर चित्र चित्र अवरेषौ।।१२७।।
यह निश्चै उर अंतर आयौ। विधि विधान कछु और बनायौ।।
पूंछहि काम कुँवर हँसि वैना। आज रूप रस भीजे नैना।।१२८।।

( सोरठा )

हौं नहि जानत तोहिं। मन जानत जो हरि लियौ।
कहि समझावौ मोहिं। मोहि रुचौ तुव रूप रस।।१२९।।

---

१—ब. ममनरथ मनमथ। २—अ. धनुष। ३—ब. वात। ४—ब. दुति देखियत ५—ब. कौ कीनौ। ६—ब. तीनख।

( दोहा )

भूप सुता किधौं अप्छरी[1], रति डोलति संग दासि ।
इंद्रानी किधौं सुर सुता, नाग सुता सुखरासि[2] ॥१२०॥

( चौपही )

कलपलता तब उत्तर दीनौ । दसननि तडित उजेरौ कीनौ ॥
विधि संजोग कह्यौ नहिं जाई । दैव कह्यौ विव विधि या पाई ॥१२१॥
रही उमै वरष वन वासी । अब हौं भई तिहारी[3] दासी ॥
अप्छरि आव रहौं अमरावति । मन वच देवराइ[4] मन भावति ॥१२२॥
इक दिन सुरपति सभा सँवारी । करि सिंगार हौं तहाँ हँकारी ॥
आई और सखी तिहिं ठाँऊँ । उरवसि आदि कहत जग नाऊँ ॥१२३॥
मोही कलपलता करि जानहिं[5] । सुरपति सभा मनोहर मानहिं[6] ॥
भयौ रास रस रंग अपारौ । आनन दीप दिये उजियारौ ॥१२४॥
बहु विधि नृत्य करन हौं लागी । गावहि सखी[7] सकल अनुरागी ॥
तिहि छिन तहाँ नृपति नल आयौ । प्रथम बार मैं दरसनु पायौ ॥१२५॥
निर्मल चित्त पाप नहिं सेरै । चंचल नैन रहै नहि धेरै ॥
भूल्यौ तान मान मिरदंगा । सुरपति क्रोध कियौ मन[8] भंगा ॥१२६॥
दई सराप लोचु[9] नहिं कीनौ । पहुँचि वास कौ आइसु दीनौ ॥
हौ अबला व्याकुल बिलखानी । सींजे बसन नैन के पानी ॥१२७॥
तब कछु दया करी मनमाहीं । कह्यौ बैन[10] पलटै अब नाहीं ।
भरता कह्यौ होहिं नर तेरौ । सुष अरु भोग अनुग्रह मेरौ ॥१२८॥
पति पैहै पृथ्वी पति राजा । सोधैं तहाँ सखी तुव काजा ॥
ते सब सखी प्रीत अनुरागी । आवहिं बार बीच हित लागी ॥१२९॥

( दोहा )

सेज सहित ल्याई तुम्हैं, मनमथ मूरति जानि ।
पति पायौ तन प्रानपति, दियौ विधाता वानि ॥१४०॥
बलिहारी इहि रूप की, करौं निछावरि जीउ ।
हौं दासी इहि चरन की, क्यौं करि कहौं के पीउ ॥१४१॥

---

१—अ. सुरसुता नागसुता सुखरास । २—अ. अछरी रति जो । ३—अ. तुम्हारी । ४—अ. रही । ५—ब. जानौं ६—ब. मनोरथ मानौं । ७—ब. सर्प । ८—अ. चितु ९—ब. क्रोध १०—ब. बोल ।

( चौपही )

कहहु[1] नाथ अपनी अब बाता। किहि कुल वंस पिता अरु माता ॥
कहा नाउ किहि पुर[2] पति राजा। हते मान सरवर किहि काजा ॥१४२॥
कुँवर कह्यौ विरदंतु बनाई। वैरागर अधिपति अधिकाई ॥
दुहु दिसि प्रीति रीति[3] अधिकानी। सलिता चढ़त वढ़त नहिं जानी ॥१४३॥
दोऊ तरुन मदन मदमत्ता। पिय वस त्रिया त्रिया वस कंता ॥
इहि विध भोग जोग गहि जामिनि। सकुचित उठी सेज तज कामिनि ॥१४४॥
आइस मांग सषी सब आई। आली हँसि[4] सुष देषन धाँई ॥
पूछहि आइ सुनहि सषि प्यारी। इमृत पानि रस पीवन हारी ॥१४५॥
अचिरज आइ एक हम देष्यो। प्रगट प्रेम नहि दुरत बिसेष्यौ ॥१४६॥

( सवैया )

मंग धँसि[5] भई गंग जमुना प्रवाह भंग
गंगाधर चारु चंद्र सेषर बनाये हैं।
वैनी गई छूटि वैनी नैन अैन पेषियतु
पुहुकर कहै रंग तीनौ[6] कहा पाये हैं ॥
भये परभात जलजात जु लजात अब[7]
कहति न बात गात अंचल छपाये हैं[8]।
प्रगटत प्रान पति झलकत अंग अंग[9]
जदपि सयानी उर अंतर दुराये हैं[10] ॥१४७॥

( दोहा )

सषि निरषहि आनंद मय, अंग अंग अधिकार।
व्याल वधू दुति इंदु पर, सिथिल सुतन सिंगार ॥१४८॥

( चौपही )

सषि आदर कारन उठि नारी। डौलति चली मनौ मतवारी ॥
षंडित अधर बदन कुम्हलानी। विहँसत नैन कहत मुष वानी ॥१४९॥

---

१—ब. कहु जो २—ब. कुल ३—ब. अधिक ४—अ. अलि विवाहु ५—ब. माग ६—ब. त्यों तीनौ। ७—ब. अब कहियत। ८—ब. जो वात गात अंचल छपाये हैं। ९— ब. प्रघटत प्रानपति झलल अंग अंग। १०—ब. उर अंचल छिपाये हैं।

कंचुक दरकि करकि करचूरी। अधर लाग भयौ कज्जल दूरी॥
पीक की लीक कपोलनि पेषी। उपमा वरनि न जाइ विसेषी॥१५०॥
अलक झलक मुष पावति सोभा। भ्रमर पंक्ति जनु पंकज लोभा॥
नख छत रेष उरज पर लागी। चंद्र चूड़ सोभित बड़ भागी॥१५१॥

( दोहा )

रति अंकित संकित वधू, सकुचित सकुच सुभाइ॥
सुरति सोभ सुख देषि करि, कहइ सषी बलि जाइ॥१५२॥
कहहु कंत की चातुरी, और सुरति संग्राम।
क्यों कर वितयौ प्रेम रस, जामिनि के जुग[1] जाम॥१५३॥

( चौपही )

कलपलता करि नीचे नैना। मृदु मुसक्याइ कहत मुष वैना॥
कहाँ उरहनौ देउँ सहेली। छाड़ि जाउ इहि भाँति अकेली॥१५४॥
हौं अबला बहु अति बल राजा। विना सहाय जुद्ध किहि काजा॥
रति पति अति करि कीन सहाऊ। भिरत सुरति तब चित भौ चाऊ॥१५५॥
यहु चित चोर याहि तुम ल्याई। लोक लाज सब दई वहाई[2]॥
तन मन धूत दुरावन हारा। लूटन लाग्यौ मदन भँडारा॥१५६॥
तब तजि डरु मैं करी ढिठाई। सुरति जुध्य कहँ सनमुष आई॥
आइधु कर नष दंत सम्हारे। करि गज उरज अग्र मतवारे॥१५७॥
सकल कला करि कोविद मंता। जोबन चढ्यौ मदन मैमंता॥१५८॥
कौन कौन गुन करौं बड़ाई। रसना एक बरनि नहिं जाई॥
तऊ सषी इतनी हम कीनी। सुरति जुद्ध कहँ पीठि न दीनी॥१५९॥

( दोहा )

सषी सकल लज्या गई, और गई कुलकाँनि।
विवस जानि इहि सूर तै, सूर छिड़ाई आनि॥१६०॥
यह लज्जा सुनि सहचरी, ता छिन रही न अंग।
अब किहि विधि करि कहि सकौं, जु फिरि आई तुम संग॥१६१॥

( चौपही )

सकल कला सुनि रैनि विहानी। कलपलता अति सुभट बषानी॥
सुरति जुध्य की करी सम्हारा। किहि अंग जीत्यौ किहि अँग हारा॥१६२॥

---

१—ब. कौ। २—दिन्हि निसराइ।

जीत अंग सनमुष ठहरावै । तिनहि रीझ कर बगसे वावै ॥
उर पहिराइ कंचुकी झीनी । मुक्तमलाल उरजन कहँ दीनी ॥१६३॥
कटि किंकिनि कंकन कर साजे । नूपुर चरनन अधिक बिराजै ॥
नव दुकूल जंघन पहिराये । सोभित अंगद बाँह सुहाये ॥१६४॥
अधर सुधर कहँ बगसे बीरा । दसनन नाम भयौ विधि[1] हीरा ॥
तिलक जड़ाइ भाल मधि सोहै । देषत जाइ देव मनु मोहै ॥१६५॥

( दोहा )

पुहुकर निसि सनमुष रहे, तिनि अंग सजे सिंगार ।
बिछुरि चले तजि संग तै, तिहि गुन बाँधे बार ॥१६६॥
नवछत केसरि सौं भरे, बेसर धरहि बनाइ ॥
पहुकर यह छवि प्रात की, मोपर बरनि न जाइ ॥१६७॥

( छप्पय )

सुरति रैनि रस रंग भीजि भामिनि तनु भूषित ।
चपल नैन अलस्यात मनौ इंदीवर ईषत ॥
सषि सिंगार सब करहिं बहुरि सुष सेज बनावहिं ।
मदन अग्नि अंकुरित मुक्ख सूरत्ति[2] बढ़ावहिं ॥
प्रमुदा प्रवीन पुहुकर सुकवि सकल कला कोविद कुसल ।
बिलसंत बहुत रस हास वर सु उदित अंग मनमथ्थ बल ॥१६८॥

( चौपही )

निकट आइ पिय प्रान पियारी । सजल जलद दुति लोचन न्यारी ॥
मधि घूँघट आनन इम सोहै[3] । चितवत चारु चकोरन मोहै[4] ॥१६९॥
कहत वचन मुसक्यात सकानी । आई सकल सुषनि मैं सानी ॥
किहिं बिधि कौन करौ मनुहारी । कहहु नाथ अब दासि तुम्हारी ॥१७०॥
सुनत सूर सुष दाइक बैना । अमल कमल जिमि बिहँसे नैना ॥
नष सिष रौम रौम सुष पायौ । जनु वसंत पिक बैन सुनायौ ॥१७१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचिते अच्छरि षंडे
सुरतांत सोभा वर्ननो नाम प्रथमो अध्याय ॥१॥

**अथ नृत्य नाटक वर्णन ।**

---

१—ब. अधिक धरौ विधि । २—अ. मुदित मुख सुरति । ३—अ. सोभा ॥
४—अ. लोभा । ५—ब. करि ।

( दोहा )

कान्ह कुँवर आनंद मैं, रोम रोम सचुपाइ।
रूप रंग जोवन सगुन, निरखि निरखि बलि जाइ ॥१७२॥

( चौपही )

कहै कुँवर सुन प्रान पियारी। प्रीतम मनु अनुरंजनि हारी॥
कनक सुगंध गीत गुन गायौ। हरि प्रलाद मैं प्रगटै पायौ ॥१७३॥
जप तप व्रत[1] जिहि कारन धरई। पवन अहन इक आसन रहई॥
सुर अपछरि घरनी जौ होई। इहि सुख जोग नहीं नर कोई ॥१७४॥
मागै मोहि एकु बर दीजै। तनु अरु मनु धनु सर्वसु लीजै॥
प्रथम करौ अप्छरि मनुहारी। गृह आईबै सवी तुम्हारी ॥१७५॥
जौ वै[1] तुम्है सखी करि जानै। मोही सहज सवा करि मानै॥
देहिं दरब यह कहि समझावहु। अप्छरि नृत्य हमहिं दिषरावहु ॥१७६॥
जौ तुम ब्याह कियौ जग जोई। नृत्य गीत विनु ब्याह न होई॥
हा हा करौं पाइ परि भावौं। उमगे नैन कौन विधि राषौं ॥१७७॥

( दोहा )

वे गुरजन तुव हेत करि, मानहिं प्रीत सुभाउ।
जौ तुहि जानहि दासु करि, अप्छरि नृत्य दिषाउ ॥१७८॥
कलपलता सुनि पिय बचनु, गई सषिन के पास।
प्रगट्यौ मन नौतम निपट, सोभित सहज हुलास ॥१७९॥

( चौपही )

आगम सदन जानि सुरनारी। विविध विधानु करति मनुहारी॥
अष्ट सिध्यि ऊभीं उहि आगे। मन अभिलाष रहै जिहि लागे ॥१८०॥
कंचन रचित षचित नग लाला। रच्यौ मनो सुर लोक रसाला॥
फूल सुगंध पान परधाना। अनगन भाँति[2] न जाहिं बषाना ॥१८१॥
वासर सखी सबै मिलि षेली। भई आज मनमथ की चेली॥
जब अकास शशि रैनि प्रकासी। विकसित कुमुदिन मनौ विगासी ॥१८२॥
हँसति लसति लच्छिता लजौहीं[3]। हरति प्रान चितवनि तिरछौहीं॥
करि प्रनाम सषियन सौं भाषै। अंतर कपट चित्त नहिं राषै ॥१८३॥

१—ब. इनि। २—ब. आनमाननि। ३—ब. लच्छिता जोती।

जौ वरु दियौ मोहि सषि प्यारी। तुम गुरजनि हौं दासि तुम्हारी ॥
मन मन क्यौ न करौं बलिहारी। करौ मुदित मरजाद हमारी ॥१८४॥
बैरागर अधपति यह राजा। मंगल विना व्याह किहि काजा ॥
जौ तुम कियौ व्याह जग जोई। नृत्य गीत विनु व्याह न होई ॥१८५॥
जौ सषि मोहिं सषी करि जानौ। उहि पुनि सहज सषा करि मानौ ॥
है कुमार कोविद सग्याना। सकल कला संगीत सुजाना ॥१८६॥

( दोहा )

तुम दरसन कारन निपट, मन वच क्रम अकुलात।
ज्यौं दिनकर के दरस कौ, लोचन हैं जल जात[1] ॥१८७॥
मो सहचरि कौं पति भयौ, अब न रह्यौ कछु भेद।
जुगतु नहीं लज्जा तहाँ, कहत लोक अरु वेद ॥१८८॥
मधुर वचन सुन मेनका, कहै घृताची बोलि।
कलपलता पति पेषिये, घूँघट के[2] पट षोलि ॥१८९॥
सत्य कहति वे भामिनी, उरवसि कहौ विचार।
जुगत नही लज्जा तहाँ, जहाँ भई सषि नारि[3] ॥१९०॥
विधि गंधर्व विवाह किय, सो निभई सब रीति।
पंच शब्द मंगल सहित, हौंहि परसपर प्रीति ॥१९१॥

( सोरठा )

जब मान्यौ यह बैन। सुर अच्छरि सषि हेत करि।
कलपलता चित चैन। अरु नव नेह प्रकास हुव ॥१९२॥

( चौपही )

आई उलटि पिया पहँ प्यारी। मुदित उदित मुसक्यात सुनारी ॥
सुनहु प्रानपति मोहनहारे। वचन द्वैक अब सुनौ हमारे ॥१९३॥
विधि करतूत कही नहिं जाई[4]। घर घरनी जो भई तुम्ह आई[5] ॥
ये अप्छरि सुरपतिहिं पियारी। आद अंत सब जानन हारी ॥१९४॥
मो मन हेत तजहिं सब[6] लाजा। लघु विचार सहचरि पति काजा ॥
देषत उनहिं धरौ मन धीरा। करौ आपु वस चित्त गँभीरा ॥१९५॥

---

१—ब. जलजात। २—ब. पट। ३—ब. दास। ४—ब. न जाइ बखानी। ५—ब. हौं भई तुम्हारी। ६—अ. तुम।

जो मन होहिं काम बस स्वामी । तौ आनहिं वे अंतरजामी ॥
अग्याँ देउ बोलि लै आऊँ । अप्छरि नृत्य आनि दिषराऊँ ॥१६६॥

( दोहा )

मधुर वचन सुन प्रान पति, अति आनंद अपार ।
रोम रोम अभिलाष बढ़ि, मन हुलास अधिकार ॥१६७॥
कहत वचन आनंद मैं, सुन नव नागर वाम ।
तैं बस कीने देव मुनि, क्यौ न होहिं बस काम ॥१६८॥

( चौपही )

मै जब चित्त चरन तुव दीनौं । नैन जो प्रान निछावरि कीनौं ॥
भूलिहु और नार नहिं भावै । सपने केहूं सुरति न आवै ॥१६९॥
अब सहचरि निहचंत बुलावहु । नृत्य गीत करि मंगल गावहु ॥
बहुविधि चित्रित सभा सँवारी । कलपलता रस रंजन हारी ॥२००॥

( दोहा )

मैनकादि अप्छरि सकल, सुषित आइ सुषधाम ।
हिय हुलास मन मोद जनु, पुहुकर दग अभिराम ॥२०१॥
कुवर निरषि नष सिष सरस, सोभा सुषद सिंगार ।
रूप नग्र तसकर मनौ, अंग न रही सम्हार ॥२०२॥
करि प्रनाम नत सीस मन, गुरजन मानि विचारि ।
देव भाव जिय जानि करि, चाहति चाहन हारि ॥२०३॥

( छंद तोटक )

सुषधाम सषी सब आनि बसीं । घन मै जनु दामिनि रेष धसीं ॥
अँग अंगनी अंग सुरंग रसीं । रितु आगम इंद्र वधू सरसीं ॥२०४॥
कमलद्दल लो चन चंद्र मुषी । गज गौनि मरालति वाल सुषी ॥
सुर अप्छरि ते पुरहूत प्रिया । नव वैस उठंत उरोज हिया ॥२०५॥
कबरी सिर स्याम बनाइ गुही । मिलि मुत्तिय चंदन माल[1] छुही ॥
घँसि कुंकुम घौरि जो भाल रची । जिय मध्य विराजन आइ सची ॥२०६॥
मकराकृत कुंडिल हीर जरे । जुग भान मनौ अहँकार भरे ॥
नव मुत्तिय वेसरि यौं लटकै । मनु देषत देवनि कौ अटकै ॥२०७॥

१ — ब. हार ।

मुष सुंदर मध्य तमोल भरे। जु विराजित कंचन मोल जरे ॥
रसना कटि छीन नवीन बजै। नव नूपुर नादि विवादि सजै ॥२०८॥
पहिरीं कसि कंचुकि हार[1] हियं। नव नागर नृत्य विचार कियं ॥
घन[2] तंतु सुकिन्नर वीन बजै। सुरवीन रवाब उपंग सजै ॥२०९॥
मुरजा[3] धुनि झंझ मृदंग तहां। सुर मंदिर ताल विलास[4] जहाँ ॥
रंग भूमि सुरंग बनाइ रची। धरनी जनु कंचन हीर षची ॥२१०॥
करि मंगल गाइनु गान ठयौ। सुर साधि सुराग अलाप लयौ ॥
षटराग अलापहिं संग त्रिया। गुन संगति अंकित इंद्र प्रिया ॥२११॥
पौहुप अंजुल पातर हथ्थ लई। उवटी मुष संगित गत्त नई ॥
तत्थेई तत्थेई सुतथ्थरियं। तत थुंगत थुंगतियं ॥२१२॥
घ्रिडितं क्रिटितं क्रिटितं क्रिटिथा। गृड़ता थियता थियता थियथा ॥
थिरडा थियतं क्रितत तकियं। झिक्किक्ट झिक्किक्ट झंझकियं ॥२१३॥
थिपि थिथि किथि किथि के उवटैं। तनु तोरत तार सितार लटैं[5] ॥
कटि किंकनि नूपुर हथ्थ बलैं। सुषही गति तोटक छंद चलैं ॥२१४॥
उरसै विरपै तिरपै हुरसैं। अमरी रस भंग नही सुरसैं ॥
लग लागत लाग सुडाग फिरैं। अलकै छुटकै तिजु भुंम्मि परैं ॥२१५॥
गति यौ धर मान नवीन ठवैं। रसना रस नाइक ताल चवैं ॥
पसु पच्छि जे पेषत मौनु गरी। तिनि के जल[6] पानि सुध्यौ[7] विसरी ॥२१६॥
ससि कौ रथ चाहत[8] भूलि रह्यौ। सरिता जल फेरि उलट्टि बह्यौ ॥
द्रुम पल्लव अंकुर और भये। किसलै दल रौम प्रगट्ट नये ॥२१७॥
सुर गंध्रप चित्र समान रहै। कवि पुहुकर पै नहि जात कहै ॥२१८॥

( दोहा )

इहि विधि अप्छरि नृत्य, करि बैठीं सहचरि तीर।
राज कुँवर सुंदर निरष, पुलकित मुदित सरीर ॥२१९॥

( कुंडरिया )

वैन विहसि रंभा कहै, सुनियै राज कुमार।
बैराग अधिपति नृपति, कलपलता भरतार ॥

---

१—ब. चाह। २—अ. इनु। ३—ब. मुरझा। ४—ब. विसाल। ५—ब. ताक तितै रनिताल। ६—ब. कज्जल। ७—अ. सुधौ। ८—ब. सोहत।

कलपलता भरतार भई मन वच क्रम दासी।
देव जोग अति प्रबल हुती अमरावति वासी[1] ॥
तिहि कारन तुव रूप त्रिषिति कीनौ हम नैना[2]।
सषि हित प्रीति विचारि कहति रंभावति बैना ॥२२०॥

( चौपही )

हम सुर ईसु अवग्यॉं[3] कीनी। नृत्य कला दिषरावन लीनी ॥
एकु भाँति कछु अंतर नाही। तुम नाइक हम अप्छरि आही ॥२२१॥
हमहिं वेगि अब आयसु दीजे। आपुन सकल भोग सुष कीजे ॥
मागहि एकु प्रसाद तुम्हारौ। इहि समयै यह काज हमारौ ॥२२२॥
तुम प्रताप पहुमी पति राजा। हम अप्छरि मंगल धुन काजा ॥
कलपलता है दासि तुम्हारी। किहि विधि कहहिं आहि घर नारी ॥२२३॥
इंद्रहिं छाड़ि तुमहिं मनु लायौ। सुरपति तजि नरपति पति पायौ ॥
प्रेम प्रीति करि प्रियहिं रमावहु। पिय त्रिय तन जनि चित्त चलावहु ॥२२४॥

( दोहा )

राज कुँवर पुलकित मुदित, अति प्रवीन मनु लीन।
रोम रोम रस भींजि करि, रीझि भयौ आधीन ॥२२५॥
कहत बचन आनंद सौं, सुनौ सु गुरजन बाल।
प्रान निछावरि करत हौं, और न कछु इहि काल ॥२२६॥
मेरे तीरथ जँग्य ब्रत, जप तप तीरथ नारि।
तिहि तो किहि विधि पलटिहौं, बोलो वचन विचारि[4] ॥२२७॥

( सवैया )

वेनी कौ दरस कुच संभु कौ परस जहाँ
माधुरी सौ अधर पयूष रस पीजियै।
आनद मगन हूजै मिटै दुष दाइ सब
कलपलता सी उर लाइ जब लीजियै ॥

---

१—ब. दासी, २—ब. मन मैना ३—ब. जु अग्यॉं। ४—अ. प्रति में यह दोहा नहीं है।

पुहुकर विलोकै सुष पायो है अमर पदु
लगै न पलक प्यारी चाहि चित दीजियै ।
भैटियै सुकत हार कंचुकी सुकत भई
ऐसी प्रमदा कौ तजि कौन तपु कीजियै ॥२२८॥

( दोहा )

सूर वचन सुनि अप्छरी, नवतम प्रीति विचारि ।
मन वच क्रम सचुपाई करि, चलीं धाम सुरनारि ॥२२९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुंकर विरंचितेयं अप्छरि षंडे
नृत्य नाटक वर्ननो नाम दुतियो अध्यायः ॥२॥

## अथ मानमोचन बरननं

( चौपही )

उत सुर लोक चलीं सुरनारी । इत सुंदरि सुष सेज समारी ॥
गृह अंगन उज्जल सित अंगा । मानौ छीर समुद्र तरंगा ॥२३०॥
सकल कला पूरन ससि जोती । मानौ धरनि बिछाये मोती ॥
काम केलि करि काम कुमारा । निद्रा मगन भये तिहिं वारा ॥२३१॥
कलपलता पति रूप अघानी । अति आसक्ति न सोवहिं रानी ॥
निरषति नष सिष सुंदरताई । अभरन भेद कहत नहिं जाई ॥२३२॥

( दोहा )

रतन जरित उर उरवसी, चाह तिहाँ सुरनारि ॥
ता मधि चित्र अनूप लषि, चकृत चित्त विचारि ॥२३३॥
निरषि नवल नव नागरी, नृप कन्या सुकुँवारि ॥
पदमिनि चित्रिनि चाहि करि, रीझि रही मनु हारि ॥२३४॥
फेरि चित्रु राष्यौ तहाँ, रहै जहाँ दिन रैनि ॥
कछू रोस जिय मैं धरौ, ससि वदनी मृग नैनि ॥२३५॥
जागत ताहि घरीक मैं, लागत उरज सुभाइ ॥
षैचि लेहिं उहि आपु त्यौं, ज्यौं मानिनि के दाइ ॥२३६॥
वचन व्यंग बतियाँ कहै, सुनियै राज कुमार ॥
मो परसत दुष पाइहौ, रहै जु प्रान अधार ॥२३७॥

वह कोमल सुकवाँरिका, ये अति कठिन उरोज ॥
ताते परस न बूझिये, तुम जानत पन भोज ॥२३८॥
उर मंदिर मैं स्वच्छ अति, साजिति है धन येमि ॥
पुहुकर झलकत नीर लौ, काम करौती जेमि ॥२३९॥
हमहीं क्यौं न सुनाइये, चाहत हौ चित जाहि ॥
आपु रहे समचित्र ह्वै[1] चित्रु बतावत[2] ताहि ॥२४०॥

( चौपही )

कहै कुँवर सुन प्रान पियारी। अप्छरि आइ भई नर नारी ॥
चाहत नीर अभी जौ पावै। तौ जलु काजु बहुरि किहि आवै ॥२४१॥
सुर अप्छरि घरनी जौ होई। करिहै कहा आन धन कोई ॥
चंपावति नगरी पति राजा। तिहि घर सुता सुयंबर काजा ॥२४२॥
अवरेष्यौ सो चित्र चितेरौ। कछुक चित्त आयौ तब मेरौ ॥
मै चितवत चिंता मनि पाई। रौंकहि विधना दई बड़ाई ॥२४३॥
मेरे नैन प्रान धन धामा। जीवनि तुहीं सुफल सुष स्यामा ॥
सो सुष भयौ सकल मन भायौ। इंद्रलोक फल पहुंमी पायौ ॥२४४॥

( दोहा )

मानिनि मान न कीजिये, करि करि टेढ़ी भौंह ॥
उरज ईस के सीस पर, धरत हाथ करि सौंह ॥२४५॥

( चौपही )

छूट्यौ मान वचन चतुराई। कुच महेस की सौंह दिवाई ॥
दंपति दरस परस सुषदाई। नित नित प्रीत भई अधिकाई ॥२४६॥
दिन दिन बढ़ै माव दिन ऐसे। पावस मास सलित जल जैसे ॥
जे कोई भोग तिहूँ पुर माही। पूजहिं सकल सिद्धि चित चाहीं ॥२४७॥
जीवन जोर उभै मद मंता। पिय वस त्रिया त्रिया बस कंता ॥२४८॥

इति श्री रसरतन काव्यै कवि पुहुकर विरंचिते अप्छरि षंडे मान-
मोचन वर्ननो नाम तृतीयो अध्याव[3] ॥ ३ ॥

---

१—ब. लौं २—अ. लिखावत। ३—अ. नवमो अध्याय।

# चंपावती खंड

( दोहा )

नृप तनया रंभावती, बसै कुँवर के चित्त ॥
बहि लोचन की डार ज्यौं, हियै षरक्कै नित्त ॥ १ ॥

( चौपही )

पायौ वास सघन घन माहीं । निपट अधीन भयौ मनमाहीं ॥
पितु गृह तज्यौ प्रिया हित काजा । सो विधि उलटि कियौ कछु काजा॥ २ ॥
संगी पंथि छाँड़ि भयो गौना । परौ भूलि मानौ मृग छौना ॥
चित चिंता बहुतै अधिकानी । बिसरी सकल कला सुषसानी ॥ ३ ॥
प्रगट न करत कहत कछु वैना । जिय दुष नहीं जनावत नैना[1] ॥
दिसि अरु विदिस न जानै कोई । मन मै कहै कहा अब होई ॥ ४ ॥
इक दिन सिद्ध वृंद महँ जाई । चंपावति की बात चलाई ॥
केतिक दूरि आइ किहि ठाँऊ । किहि दिसि आइ कौन वह गाँऊ ॥ ५ ॥
करि के दरस सिद्धि बन वासी । अतन न आवहिं जाइ प्रकासी ॥
तिन मै एक आहि बहु काली । दिव्य देह मानौ सिरमाली ॥ ६ ॥
फिरौ बहुत तीरथ धर धारा । देषी मेदिनि अषिल अपारा ॥
तिनि विनयौ विरदंतु बनाई । चंपावति अति दूरि बताई ॥ ७ ॥
गुज्जर नगर उदधि के तीरा । अचवहिं कूप सरोवर नीरा ॥
नगर अनूप रम्य सुषदाई । मनौ अवनि अमरावति आई ॥ ८ ॥
विजैपाल राजा तहँ आही । चक्रवती करि बोलत ताँही ॥
मारग अगम आहि अति भारी । गति मति छोड़ि होहि तहँ न्यारी ॥ ९ ॥
धरतु न चित्त विकट धर धीरा । गिरवर विपिनि सरित गंभीरा ॥
कुँवर समुझि यह सकल बषाना । मनहिं तेज पुरषारथ आना ॥१०॥
पूछी मानसरोवर बाता । सत जोजन ऊपर नव साता ॥
वह पुनि पंथ विकट बन माहीं । देव भूमि नर मारग नाहीं ॥११॥

---

१—व. वैनां ।

(दोहा)

राज कुँवर सिर सोच करि, बाँध्यौ मन अहँकार ॥
सकल छाड़ सिव सरन लिय, मेटौ और विचार ॥१२॥

(चौपही)

जोग जुगति मन माँह विचारी। नाम अधार करी आधारी ॥
कर त्रिसूल अरु चक्र सुहावा। गहवरि गोरिष गुरू मनावा ॥१३॥
सुंदर बहुत अवनि मृग छाला। उर रुद्राछ गुंथि जयमाला ॥
जटा जूट वैराग भुलाना। कासमीर मुद्रा करि काना ॥१४॥
भसम चढ़ाइ पहिरि तन कंथा। वीना हाथ प्रेम कौ पंथा ॥
सेल्ही सीस मेषला[1] काँधे। रुद्र चरन निश्चै मन साँधे ॥१५॥
चल्यौ निकसि चंपावति देसू। विषम[2] भूमि कीनौ परवेसू ॥
माता पिता ग्रह तज्यौ जू काजू। तज्यौ देस वैरागर राजू ॥१६॥
छोड़ी कलपलता सी नारी। अष्ट सिद्ध की पुजवन हारी ॥
संग लियौ न सँघाती कोई। करुनानाथ[3] सहाइक होई ॥१७॥
कर वीना वैराग अलापै। बन परवत देषत नहि काँपै ॥
गावत राग सिंगार वियोगा। सोभित अंग अनूपम जोगा ॥१८॥
सुन मोहत सुर मुनि[4] अरु नागा। जिहिं रे सुना सोई मग लागा ॥
चले व्याल चढ़ि आये काँधे। चले कुरंग संग विनु बांधे ॥१९॥
चले चकोर वदन विधु सोभा। चले भृंग तन-बासुहिं लोभा ॥२०॥

(दोहा)

पुहुकुर प्रीतम प्रेम रस, छाड़्यौ सुष अरु गेह।
बनवासी सब सँग चले, प्रगटत परम सनेह ॥२१॥

(चौपही)

गिरिवर चढ़त बिपिन अवगाहत। षार तार सरिता जल थाहत ॥
निसु दिनु ध्यान करहिं मन मिंता। उहि बिनु और न दूजी चिंता ॥२२॥
बन अंधियार न सूझै भाना। विपिन गहन नहिं जाइ बषाना ॥
निसि वासर मगु अगम न जानै। कठिन पंथ जिय सोचु न आनै ॥२३॥

---

१—ब. बाँधे। १—ब. कठिन। २—ब. करुनाथ। ३—अ. नर।
४—अ. संग (पथहिँ)।

सिंघ सिदूर उरग बिग हाथी । कूजित बिपिन बियौ नहिं साथी ॥
बीना चित्र लिये बैरागी । मगन वियोग सकल सुष त्यागी ॥२४॥

( दोहा )

सागर तरत चढ़त गिरि, चढ़ि अकास धँसि[२] लेइ ।
भावंता के प्रेम रस, प्रान पलक महँ देइ ॥२५॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावती षंडे
जोग वियोग वर्ननो नाम प्रथमो अध्यायः ॥१॥

अथ कलपलता कौ विरहु बरननं ।

( दोहा )

कलपलता जिय जानि के, प्रान नाथ पति[३] गौन ।
चित्र लिषी पुतरी मनौ, अचिकि रही सुष मौन ॥२६॥
सीरी लेत उसास अति, पीरी परी कपोल ।
अध षंडित बीरी रही, नीरी आऊ अडोल ॥२७॥

( चौपही )

सुनतहिं प्रान नाथ पति गौना । अहि अभरन विष भये बिछौना ॥
चलौ प्रान प्रानेसुर संगा । व्याकुल विरह अग्नि भौ अंगा ॥२८॥
झरत नैन झर[४] सावन जानौ । पिय पिय रटति पपीहा मानौ ॥
तलफति तलफ अनाथ अकेली । दिन दूभर अरु रैनि दुहेली ॥२९॥
बिलष बदन व्याकुल कल डोलै । कातर बचन दीन मन बोलै[५] ॥
कहैं देव यह कौन विचारी । विरह व्याधि जलधि मँह डारी ॥३०॥
निर्गुन निठुर नाह निरमोही । कौन चूकि जिय जान बिछोही ॥
अप्छरि सक्ति हरी सुर राजा । नातर फिरति पहुमि तुव काजा ॥३१॥
पहिली सक्ति कहाँ अब पाऊँ । निसि बासर करतार मनाऊँ ॥
करुना नाथ कृपा फल पायौ । इनि नैननि तुव दरस दिषायौ ॥३२॥
रजनी भई चरन लिपटाती । सेवा करत संग लगि जाती ॥
जानी मैं न कपट की प्रीती । भई पतंग दीप की रीती ॥३३॥

---

१—ब. सबै । २—अ. यस । ३—अ. कौ । ४—अ. घन । ५—अ. में यह चरण नहीं है ।

जरहि पतंग दीप[1] की झारा। दीपक हूं नहि करहि सम्हारा॥
मरै मीन छिनु मै विनु पानी। नीर पीर तिहिं की नहि जानी॥३४॥
अति हिय कठिन कंत विसवासी। हौं तौ हती चरनु तुव दासी॥
किहि कारन मनु कियौ उदासी। मरति प्यास दरसन की प्यासी॥३५॥
जौ तुहि और नारि मन भाई। हमहीं क्यौं न लियौ सँग लाई॥
जब ताईं जीवन जग जीजै। निरमोही सौं मोह न कीजै॥३६॥

( सोरठा )

पुहुकर अश्वनि मेह। परछाहीं की छाँहिरी॥
निरमोही कौ नेह। तीनौ तुरत पलट्टियौ॥३७॥

( चौपही )

तब समझावहि सकल सहेली। बहुत विरह जनि होहु दुहेली॥
विधना रची सोई पै होई। जिनि बिछोह किय मिलवै सोई[1]॥३८॥
बिछुरि मिलनु जग मै जब होई। तिहिं सम सुषद और[2] नहि कोई॥
अकसमात जो रचै वियोगू। सोऊ फेरि करै संजोगू॥३९॥
नल दमयंती मिली जो आई। माधव काम कंदला पाई॥
मधुकर संग मालती मेला। करै नाथ तौ निपट सुहेला॥४०॥

( दोहा )

सुनि सुनि गुननि विसूरवै, झुरहिं चित्त विकरार।
विषधर विरह डसी मनौ, व्याकुल अँग न सम्हार॥४१॥
पहुंकर प्रिय गुन फूल ? ज्यौं, लगि उर भये दुसाल।
निकसत प्रान निकासतै, तिहिं दुष व्याकुल बाल॥४२॥

( सोरठा )

व्याकुल बाल विदेह। सदन सेज भावै नहीं।
झरत नैन ज्यौं मेह। बिछुरे वल्लभ भावते॥४३॥

( छंद )

प्रान पती वल्लभ विछुरं तहँ प्रान प्रियान कियं।
थकि धीरज ह्वै वस कामिनि जावन सौंह दियं॥

१—अ. विरह। २—यहाँ से अ. प्रति पूर्णतः विखण्डित है। आगे का पाठ केवल ब. प्रति पर आधारित है।

दिन दिन दीन छीन कटि सुंदरि भरि साँस उसाँस लियं ।
दल दर्पक जोर ओर नहि पावति अति भयभर दरकि हियं ॥४४॥
विरहागिनि अंग बढ़ी बुध व्याकुल पिय बिनु यह नहि धीर धरं।
तन चंदन फूल दुकूल न भावत सूल भये कुच मूल जरं ॥
पिय दरसन हीन दीन अबला अति बल काम कमान उरं ।
परम विकल कैहूं न परति कल मुरछि परी परजंक परं ॥४५॥

( दोहा )

अति व्याकुल वर विरहनी, हनी सु मनमथ तीर ।
विरह विथा पावै नहीं, परी पयोधि गँभीर ॥४६॥

( चौपही )

सहचर कहै सुनौ नृप रानी । पति किँहि लुब्ध भयो कछु जानी ॥
विकल बैन बोले सुर नारी । है बैरिनि अति दूरि हमारी ॥४७॥
कहति कहूँ चंपावति देसा । विजैपाल तहँ भूप नरेसा ॥
तिहि घर सुता रूप रति रानी । जो जुवती जग माँह वषानी ॥४८॥
तासु चित्र पेष्यौ पिय पेसा । जानतु चल्यौ जानि उहि देसा ॥
बहु विहँ सौंह करी हम सेती । ते अब कहौ कहाँ लगि केती ॥४९॥
मो मन झूठे बैन भुलायौ । आपुन जाइ उहाँ मनु लायौ ॥
कुसम कनैर कपट तन भेसी । लै चित चोर गयौ परदेसी ॥५०॥

( दोहा )

पहुकर मित्र विदेसिया, लै जु गयौ चित चोरि ।
पाहन लीक ललाट की, काहि लगाऊँ षोरि ॥५१॥

( चौपही )

सुन सहचरि समुझावैं ताही । यह तौ बात सुगम अति आहीं ॥
कै लिष हम संदेस पठैहै । अप्छरि बोलि इहाँ लै ऐहै ॥५२॥
उहि विधि फेरि ताहि लैं आवहिं । सौति विरह कहँ फेरि बढ़ावहिं ॥
एतौ दुष अरु सोचु न कीजै । सोचनु अंग प्रान तनु छीजै ॥५३॥
ऐसहिं रोइ रोइ मरि जैहै । तौ पिय दरस कौन विधि पैहै ॥
एतौ दुष्ष न कोजे प्यारी । प्रान पतो मनुरंजन हारी ॥५४॥

( दोहा )

कलपलता इमि उच्चरै, भरि भरि साँस गँभीर।
पल पल जात जुग जुग मनौ, धरौं कौन विधि धीर ॥५५॥

( चौपही )

कहै विलष मुष सुनौ सहेली। निसि वासर क्यौं भरौं अकेली ॥
मदन रूप देष्यौ जिहि नैना। तिहि दग होहिं कौन विधि चैना ॥५६॥
जिनि कर करी कंत की सेवा। तिन कर कौन पूजिहौं देवा ॥
जिहि मुष कही सजन सौं बाता। तिहि कहँ और कौन सुषदाता ॥५७॥
करि उपाव सहचरी सयानी। पिय रस माँझ पियारी सानी ॥
सूर चित्र सुंदरि अवरेष्यौ। कछुक भेद उहि रूप विसेष्यौ ॥५८॥
लिषिकरि दियौ सुंदरी आगे। कह्यौ नैन राषौ इहि लागे ॥
पंजर घालि कीर लै आई। इहि मिलि नाम जपौ दिन साईं ॥५९॥
सकल बात सुंदर मन भाई। सषि जानौ तुम पीर पराई ॥६०॥
देषै चित्रु पढ़ावै कीरू। सींचहि बाग नैन के नीरू ॥
विद्यासैनि सुत्रा गुन जाना। वानी भेद सुबुध्यि सुजाना ॥६१॥
छिन छिन बुध्यि करै परगासा। मानौ सापवती सुत व्यासा ॥
सुंदरि विरह सबै बिसरावै। काव्य कथा कहि काल गवावै ॥६२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे कलपलता कौ विरह वर्ननो नाम दुतियो अध्यायः ॥

## अथ सैन्या संदेह वर्नन

( दोहा )

कीर पढ़ावहि सुंदरी, कंत कियौ उठि गौनु।
मान सरोवर सैन सबु, निसि वीतति भयौ भौनु ॥६३॥

( चौपही )

होत प्रात उग्गित जग भाना। वाजे विजय गँभीर निसाना ॥
सावधान सुभट ह्वै आये। हय हाथी वाहन पषराये ॥६४॥
गुन गंभीर राइ रघुवीरू। चले जुहारि कुँवर के तीरू ॥
देषे जाइ सुमंदिर माँही। सूर अलोप सेज पुनि नाहीं ॥६५॥

( दोहा )

पुहकर मन संदेह अति, नाहिंन मैटहि कोइ ।
निस दिन दीपक भौन तैं, कौन गयौ लै गोइ ॥६६॥

( चौपही )

उज्जल सेज अनूपम डासी । बहुविध कुसम सुगंधनि बासी ॥
पौढ़त पलंग लगी नहिं बारा । ना वह सेज न पौढ़न हारा ॥६७॥
जागहि द्वारपाल सब द्वारे । पौरिक पाट लगाये तारे ॥
आयौ कौन चोर वर वीरा । देषत सबनि लयौ हरि हीरा ॥६८॥
सैन वही वेही हय हाथी । वेही सकल संग के साथी ॥
वेही पंच आहिं दल माही । वेही जन वह दलपति नाही ॥६९॥
रवि विनु लगै भवन जिमि सूना । ज्यौं विनु अंक निफल सब दूना ॥
जैसे दल डोलहिं विनु राजा । त्यौं बरात विनु वर किहि काजा ॥७०॥
जैसे सिद्ध मठी महँ होई । तप बल सेव करहिं सब कोई ॥
सिष साषा सब होहिं वियोगी । सूनी मठी गयौ रमि जोगी ॥७१॥

( दोहा )

पुहुकर यह परतिच्छ है, जात न जानै कोइ ।
हंस चलै उड़ि अनत ही, सरवर सूनौ होइ ॥७२॥

( चौपही )

रोवत सकल सुभट विलषानै । मनौ षाइ ठक मूरि भुलानै ॥
ढूढहिं वन उपवन द्रुम बागा । अति अनुराग बढ्यौ वैरागा ॥७३॥
ढूढहिं चहुँ दिसि सरवर तीरा । ढूढ़हिं पैठि सरोवर नीरा ॥
बल्ली लता कुंज वन जोवहिं । कर मीड़हिं सिर धुनि धुनि रोवहिं ॥७४॥
चकृत सकल परत नहिं जानी । दिव्य दिष्टि कौ देषहिं ग्यानी ॥
कहिहै कहा सोम नृप आगै । जब ऐहै सुत हित अनुरागै ॥७५॥
अब तौं हाथ रह्यौ पछितायौ । जतनु कौन जब रतनु गँवायौ ॥
गुन गंभीर कहै मुष बाता । पूरव कथा सुमरि विष्याता ॥७६॥
मो मन आवहि एक विचारा । साचु झूठ जानहिं करतारा ॥
दुहुँ दिसि देषहिं विरह वियोगू । अप्छरि तहां करै संजोगू ॥७७॥
चित्ररेख अनुरुध कौ ल्याई । जब उषा मनमथ्थ सताई ॥
मधु मालती सौं कुँवर मिलावा । सो कविता गुन गाननि गावा ॥७८॥

सिज्या पुनि मंदिर मैं नाही। तातै साचु भयौ मन माहीँ॥
जब एकादसी निर्जला होई। इहि सरवर आवहिँ सब कोई॥७६॥

( दोहा )

चलौ सकल चंपावती, जन रे करौ मन चिंत।
यह संजोग विरंचि रचि, सत्त मिलहिँ जुग मिंत॥८०॥
जौ तिहि ठाउँ न पाइबी, नहिन होहि संजोग।
तौ ढूँढ़न कौ जगत मैं, सकल धरहिंगे जोग॥८१॥
गुन गंभीर मुष बैन सुनि, भई सबन मन आस।
सत्य वचन जिय जानि कै, चले कुंवर के पास॥८२॥
तप न सीत जानै नही, चले अगम मग दूरि।
चंपावति पूछत चले, जहाँ सजीवनि मूर॥८३॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे
सैन्या संदेह वर्ननो नाम तृतीयो अध्यायः॥३॥

( छप्पय )

सूर सैनि तन विरह जोग द्वासह तन साध्यौ।
राज पाट गृह छोड़ि गुरू गौरिष अवराध्यौ॥
गुंड गहन पाहन पहार सरिता सर थाहत।
सिंघ वाघ गैयर गरुव गैंडा अवगाहत॥
मनिधर भुजंग मनियार मग नहिँ न भानु सूझत नयन।
कर चक्रपानि संगी सुभट और पंथ भूल्यौ सयन॥८४॥

( चौपही )

सूझहिँ नही सूर उजियारा। कठिन पंथ मानौ असिधारा॥
गाजहि सिंह नाग फुंकारहिं। मैगल मत्त विरष उष्षारहिँ॥८५॥
निसु दिन चलै पंथ मन लाये। पारवती पति ईस मनाये॥
अति दुष सहत तपनि अरु सीता। होइ न स्याम रैनि भय भीता॥८६॥
सनमुष सिंह छुधित जो धावहिँ। तिहि छन चक्र चोष मुष पावहिँ॥
सुंडाहल धावहिँ वलि वंडा। मारै चक्र करै दो षंडा॥८७॥
चलत चलत अंतर वन आयौ। किरिनि भानु दरसन दिषरायौ॥
देषी हरित भूमि दुषदाई। जनु विरंचि रचि रम्य बनाई॥८८॥

राजपंथ देषौ विस्थारू । कछुव चित्त तब करौ विचारू ॥
कछ्वुक और जाहिं जौ नीरा । झलकत महल कनक नग हीरा ॥८९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहु बिरिचिते चंपावती षंडे
नगर दरसनो नाम चतुर्थोध्यायः ॥४॥

( सोरठा )

नागर चतुर सुजान । नगर भाव देष्यौ तहाँ ॥
मन जान्यौ उन्मान । चित्त हरन चँपावती ॥९०॥

( चौपही )

कछुवक भूमि नाक जौं जाई । सुवन बाग दीनी दिषराई ॥
उपवन सुंदर सुषद अनूपा । गुन गाहक सोभित सब कूपा ॥९१॥
माली मुदित विजच्छिनु भारी । चलहिं रहट सींचहि वनवारी ॥
बैठो जाइ कुँवर इक ठाँऊ । पूछन हेत नग्र कर नाऊँ ॥९२॥
निरषि नैन देषहिं जौ बारी । कौतिक मगन भयौ अति भारी ॥
रहट फेरि गुन घरी बनाई । वांधी एक डोरि सब लाई ॥९३॥
सकल चपल पलु धीरु न गहई । षन इक अध षन ऊरध रहई ॥
सीधी एक एक विपरीती । एक भरी इक आवहिं रीती ॥९४॥
उहि गुन डोर वँध्यौ जल आवै । तिहि जल तै विस्थार बढ़ावै ॥
बाढ़हि विरष फरहि अरु फूलहिं । जिहिं रस वास भ्रमर रस भूलहिं ॥९५॥
अरुन स्याम सित पीत सुहाये । हरित नील गुन गीतनि गाये ॥
जो फलफूल मनोहर होई । द्रुमहि विछोह लेहि हरि सोई ॥९६॥
कुवँर चरित्र सबै यह देष्यौ । बहु विधि अर्थ हिये महँ लेष्यौ ॥
माली हतौ संग मिलि ताही । पूछौ कवन नगर यह आई ॥९७॥
कही देव नगरी चंपावति । मानो अवनि रची अमरावति ॥
विजैपाल चित्रांगद पूता । मानौ राज करै पुरहूता ॥९८॥

( दोहा )

सुनत वचन चंपावतो, चिंता गई हिराइ ।
मानौ पाई रंक निधि, यह सुष कह्यौ न जाइ ॥९९॥

( छंद मोतीदाम )

सुनौ पुरमित्र वढ्यौ अनुराग। विलोकित नैन मनोहर वाग ॥
रह्यौ सुष संपति आनद झेलि। घनै फल फुलहिं लसै द्रुम बेलि ॥१००॥
सदा फर दाड़िम सोभित अंब। वनै बर पीपर नीब कदंब ॥
महा रँग नारँग निब्बू संग। लता जनु अमृत सींचि लवंग ॥१०१॥
जमीरी गलग्गल श्रीफल सेव। फरे कदली फल चाषहिं देव ॥
षजूरिनि षारक ताल तमाल। सुधा सम द्राष अनूप रसाल ॥१०२॥
चमेलिय चंपक बेल गुलाब। वंधूप सरुपित सोभित लाल ॥
बनी बरबौर सिरी तहँ जाइ। रहे मिलि पंकज भौंर लुभाइ ॥१०३॥
करै धुनि पंछिय कोकिल कीर। पढ़ै जनु बानिय बेद सुधीर ॥
दुहूँ दिसि बाग सुदेषत सूर। भयौ मन मोद सो आनद पूर ॥१०४॥

( चौपही )

सुकल भस्म राजति अति अंगा। चंदन षौर किधौं जल गंगा ॥
अरुन अधर दसनावलि सोहै। देषि रूप कामिनि मन मोहै ॥१०५॥
लैकर बीन बजावहिं गौरी। मृग माला सिर आवहिं दौरी ॥
संग भुजंग अंग लिपटानै। अति हित रंग सुगंध लुभानै ॥१०६॥
अरुन असित सित नैन विसाला। धरे कंध सुंदर मृगछाला ॥
प्रिया अजान जान सुरग्याना। प्रिया विरह वैराग भुलाना ॥१०७॥

( दोहा )

षग मृग संग भुजंग लै, आयौ सरवर तीर।
पार बनी तहँ चारि दिसि, जटित कनक मन हीर ॥१०८॥

( छंद मोतीदाम )

लियै मृग पच्छिय संग भुजंग। लसौ जनु संकर जीति अनंग ॥
गयौ जहँ सूर सरोवर तीर। भरै जह गागरि नागरि नीर ॥१०९॥
बनी जहँ पारि जटी नग हीर। प्रफुल्लित पंकज भौरनि भीर ॥
वहै तहँ सीतल मंद समीर। करै जल मज्जन पंडित धीर ॥११०॥
पढ़ै दुज बृंदनि ब्रह्म समान। करै सुर अर्चन तर्पन दान ॥
जहा तप सिध्य करै तप होंम। करै जल पानि मनो सुर सोम ॥१११॥

महाजल जूथ घने जल जंतु। मनौ पय सागर नाहिन अंतु॥
तरब्बक सारस हंस चकोर। चकवा चकई जहँ सारस मोर॥११२॥

तहाँ तरु चंदन चारिहु ओर। करै उनमत्त तै कोकिल सोर॥
हलै जल धार सु मारत जोर। उठै जनु सागर षीर हिंलोर॥११३॥

लसै तरुनी सिर गागरि नीर। मनौ रस नार तरंगिनि तीर॥
फिरै जहँ गुंजत भौंर समीप। मनौ सुरलोक कै सिंघल दीप॥११४॥

जटे मनि मानिक कुंडिल लोल। झलक्कत सोभित चारु कपोल॥
छुटी अलकैँ झलकैँ सुष येमि। चढ़ै अलि मालि जलज्झहिँ जेमि॥११५॥

सितासित चंचल नैन विसाल। किथे पट लज्जित घूँघट बाल॥
उरोजनि उन्नति केहरि लंक। मनोहर बैन विलोकनि बंक॥११६॥

चलै गज गामिनि मंद मराल। ठमंकति पाइनि पाइर माल॥
झनंकिति झुंझुनु रुंझुनु जोर। बजै रव किंकिनि नूपुर सोर॥११७॥

विराजत आनन घूँघट ओट। करैं तकि वान कटाच्छनि चोट॥
सषी सब सामि मिली मुसिक्याइ। अली रति अंकनि देइ बनाइ॥११८॥

गहै इक पाननि वीरिय दंत। अली इक रूप सराहति कंत॥
त्रिया इक नैननु अंजनु देइ। करै घट ओट भरी भरि लेइ॥११९॥

हसैँ हरषैँ वरषैँ सुषनीर। चलैँ भरि एक घड़ी इक तीर॥
गुहौ इक हार सुधारति मोति। निहारति आनन दर्प्पन जोति॥१२०॥

विलोकत सूर सुनैननि वाम। लवौ सुख सूर मिट्यौ सुषदाम॥
रह्यौ इकही टक नैननि हारि। विलोकत रूप अनूप विचारि॥१२१॥

(दोहा)

कुँवर निरषि नव नागरी, सुंदरि सरवर तीर॥
प्रीति त्रिया वर आनि कै, अतिचित भयौ अधीर॥१२२॥

(चौपही)

तान विधान लिये कर वीना। सुनि मृग मीन भये आधीना॥
चकृत चित्त सकल नर नारी। अचिरचु देषि अनूपम भारी॥१२३॥

एक अनंग कहै यह आही। कहै एक अलकापत ताही॥
कहै इंद्र आषंडल कोई। सिव संकर विनु और न होई॥१२४॥

छंद कामिनीमोहन

देषि सोभा रही रीझि प्यारी प्रिया। मग्ग भूलै चलै चित्त हारै त्रिया।
संग छाँडै मृगी जेमि भूली फिरैं। हार टूटै हियै भूमि मोती गिरैं ॥१२५॥
छूटि वैनी गई वार बंधै नहीं। नेह लाग्यौ नयौ मैन अग्नी दही ॥
प्रान दीनै जहाँ बीन बानी सुनी। पानु कीनै मनौ माधुरी वारुनी ॥१२६॥
जीय जंपै नहीं विस्वुरी वत्तियाँ। नैन आँसू चलै दाह दें छत्तियाँ ॥
रित्तु पावस्स ज्यौ नीर नदी बहै[1]। प्रीति पूरी हियै कावि कित्ती कहै ॥१२७॥
एक जानै नही छीन है अंचरा। भौन रीती चली सीस मंजै घरा ॥
एक टक्कै रही अंषिया जोहनं। रूप देषौ जहाँ कामिनी मोहनं ॥१२८॥

( सोरठा )

कामिनि सरवर तीर। रूप जो अद्भुत पेषि कै ॥
तन अति चली अधीर। चित विसरे विपरीत गति ॥१२९॥

( चौपही )

आइस मोहन राग बजायौ। नगर नारि चित चाहि चुरायौ ॥
मदन रूप अरु गान सुजाना। किहि त्रिय चिर धीरज ठहराना ॥१३०॥
प्रति भव घरनि सुंदरी आई। अति अधीन गति मति बिसराई ॥
इक रीती घट ल्याई भोरी। इक त्रिय सीस गागरे फोरी ॥१३१॥
अंजनु दियै एक ही नैना। भूली एक कछू कह वैना ॥
पति ग्रह त्रिया जिमावन लागीं। तन मन लीन अतन अनुरागीं ॥१३२॥
विसरैं चित्त न पेषहिं थारी। भोजनु दियौ भूमि मैं डारी ॥
इक त्रिय पान षवावत नाहाँ। सुंदर रूप वस्यौ मन माहाँ ॥१३३॥
जतन जतन करि बीरी कीनी। सो तजि सुष्ष चुनौती दीनी ॥
दीपकु एक उदीपन आई। दिया छोड़ि आँगुरी जराई ॥१३४॥
मोहीं सकल रूप की सारी। या गति देषि देहिं पति गारी ॥
संकित त्रिया कहै सुष बाता। कंपहि मनौ कदलि दल गाता ॥१३५॥
सुनौ वचन प्रानेश्वर नाहाँ। एक उद्वेग भयौ पुर माहाँ ॥
जोगी एक कहूँ तै आयौ। तिहिं कछु राग उचाट बजायौ ॥१३६॥
सो पुन सुनि मोहै सुरनारी। जिहिरे सुनी तहिं गत्ति विसारी ॥
चाहत चित्तु रहौ जो हाथा। षग मृग उरग आहिं उहि साथा ॥१३७॥

---

१—भरै।

( सोरठा )

बनसी बीन बजाइ । जुवति मीन मन हरि लियौ ॥
प्रेम ठगोरी लाइ । विवस भये नर नारियाँ ॥१३८॥

( चौपही )

नगरी सकल विवस रस भोई । घर घर वैर करहिं सब कोई ॥
जोगी एक कहूँ तैं आयौ । तिनि जुवतिनि कौं चित्तु चुरायौ ॥१३९॥
अति प्रवीन करवीन बजायौ । मानौ सीस ठगौरी नायौ ॥
राज मँदिर संचरि यह बाता । इकु जोगी अरु रूप विधाता ॥१४०॥

( दोहा )

नगर लोग नरनारि सब, विवस भये उहि रूप ।
एक कहै कोई देव है, एक कहै कोई भूप ॥१४१॥

( चौपही )

गावहिं राग सिंगार वियोगा । पूछत तबै नगर के लोगा ॥
है कोई ठाउँ रम्य सुषदाई । जोगी जती रमहि तहँ जाई ॥१४२॥
उत्तर दियौ हरष मन माहीं । नगर माँझ सिव मंदिर आहीं ॥
परम रम्य मंदिर सुषदाई । जाहि चाहि दुष जाइ भुलाई ॥१४३॥
बाग मध्य सो अस्थलु आही । राज महल पुनि नियरे ताही ॥
सुनत सूर वीना कर लीनौ । नगर मध्य तन आगम कीनौ ॥१४४॥

( दोहा )

कनक कोट देष्यौ तहाँ, पौरिनि जरत जराव ।
चंपावति चित चाहि करि, भयौ चवग्गुनु चाव ॥१४५॥

( छंद मोतीदाम )

भयौ चित चाव चवग्गुनु चाव । निरष्षत नैन निहार जराव ॥
चहूँ दिस कोट सुकंचन दीस । बनै नग लाल कंगूरनि सीस ॥१४६॥
चल्यौ नगरी महँ आनद पूर । अनूपम रूप मनौ ससि सूर ॥
विलोकित भीर हजार वजार । घरग्घर तोरिनि पौर पगार ॥१४७॥
पटंबर मंडित सोभित हाट । रच्यौ जनु देव सुरप्पति बाट ॥
कहूँ नग मोतिय बेचत लाल । करै तहँ लच्छिन मोल दलाल ॥१४८॥

कहूँ गढ़ैं कंचनु चारु सुनार । कहूँ नट नाटिक कौतिक हार ॥
कहूँ पट पाट बनैं जरतार । कहूँ हय फेरत हैं असवार ॥१४९॥
कहूँ गुहैं मालिनि चौसर हार । कहूँ तिसवारत हैं हथियार ॥
कहूँ वरई वर फेरत पान । कहूँ गुनी गाइनि साजत गान ॥१५०॥
कहूँ पढ़ै पंडित वेद पुरान । कहूँ नर तानत बान कमान ॥
कहूँ गनिका गन रूप निधान । कहूँ मुनि ईस करैं तप ध्यान ॥१५१॥
चल्यौ नगरी सब देषत सूर । कहूँ मृग मद्द सुगंध कपूर ॥
रहै इक नागरि नैन निहार । चलै इक पाट गवाष उघार ॥१५२॥
रहैं रस रीझि सबै मन हार । करैं तन प्रान तहाँ बलिहार ॥
चल्यौ सबु देषत सुंदर देस । गयौ तहँ देवल देव महेस ॥१५३॥

( दोहा )

देवल देव महेस के, गयौ चरन चित लाइ ।
पुहुकर परम उतंग अति, सोभा वरनि न जाइ ॥१५४॥

( छंद )

देषि देवल्ल उतंग भारी । सिवसनकाधि सेवाधिकारी ॥
कनक मयं मंडि रत्न हीरं । कलस द्युति सूर मिलि किरनि नीरं ॥१५५॥
थंभ सौपन्न मुत्ती झलक्कै । देषि गंधर्व मुनि देव थक्कै ॥
उच्च उत्तंग सोभा न आवै । सिषिरि कैलास उपमान पावै ॥१५६॥
नमंडियौ नाद गंधार सोहै । हरत षल पाप जब नैन जोहै ॥
सिद्धि वहु वृंद बैठे तहाँई । एक आसंन्न टरि काल जाई ॥१५७॥
तौन संमाधि तन ध्यान कीनै । एक सिवचरन तन चित्त दीनै ॥
धन्य सो नगर अरु नगर वासी । सदा सेवत विस्सेषि कासी ॥१५८॥

( दोहा )

धन्य नगर वासी सबै, जे सेवहिं चित लाइ ।
पारबती पति ईस कौं, दरस कियौ तहँ जाइ ॥१५९॥

( छंद नाराच )

कपाल माल व्याल ग्रीव चंद्रभाल सोहनं ।
त्रिलोकनाथ कालनाथ विस्वनाथ मोहनं ॥
कृपाल नाथ कालनाथ भूतनाथ नथ्थये ।
पिनाकपान सूलपान नंदि जासु सथ्थये ॥१६०॥

अनंग भंग राग रंग संग जासु सुंदरी।
मसान भूमि सैनि साज गूढ़ कंदरा दरी॥
गिरीस ईस[1] त्रंबकेस व्योम केस रुद्रये।
विभूति अंग चंद्रचूड़ कासमीर रुद्रये॥१६१॥
तरंग गंग उत्तमंग गौर अंग सोभये।
हरत्तदेव नारदादि संग जासु लोभये॥
अर्थ धर्म्म काम मोच्छ दानि रीझि संगही।
नमो नमो नमो मृडानि कंत कंत रंग ही॥१६२॥

( दोहा )

देव देव दरसनु कियौ, रह्यौ चरन चितु लाइ।
सिध्य सकल सिवधाम के, देषि उठे भरराइ॥१६३॥

( चौपही )

सोभित सुक्ल भस्म अति अंगा। चंदन षौरि किधौं जल गंगा॥
सोभित सरस उरग सिर माला। बीना कंध धरै मृगछाला॥१६४॥
अरुन अधर जुग नैन सुहाये। रहै मोहिं जिनि देषन आये॥
देषत चकृत रह्यौ सब कोई। सिव संकर बिनु और न होई॥१६५॥
कहै एक कोई भुवपति आही। कहैं एक अलकापति ताही॥
येक कहैं कोई गंध्रप देवा। जोरै हाथ करैं सब सेवा॥१६६॥
लिय अतीत कर बीन रसाला। आई धाइ सुनत मृग माला॥
रहै विवस गति छाँड़ि विहंगा। रहै रीझि रस रास भुजंगा॥१६७॥
सब नगरी सर पंच सताई। घर घर बात यहै चलि आई॥
जोगी एकु कहूँ तैं आयौ। सकल नारि नर चित्तु चुरायौ॥१६८॥
मोहन रूप आइ निर्बानी। सुर नर जच्छ परहि नहिं जानी॥
जोई सुनै सोई उठि धावै। देषि रूप गति मति बिसरावै॥१६९॥

( सोरठा )

मोहन मंत्र के जोग। आकर्षन वीना लियै॥
विवस भये सब लोग। मनौ परी सिर मोहनी॥१७०॥
तन मन सर्वस वारि। प्रान करै अनुचर तहीं॥
विथक रहै नरनारि। मगन भईं वह रूप लषि॥१७१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुँकर विरंचितेयं चंपावति षंडे सिवदर्सन वर्ननो नाम पंचमो अध्यायः॥ ५॥

१—ईस के बाद 'सीस' अतिरिक्त दिया हुआ है।

( चौपही )

लग्न द्वैस सब नियरे आये । दिसि दिसि भुवपति मंत्रिनि ल्याये ॥
दल चतुरंग संग सब आवहिं । बिनु पावस घनस्याम दिषावहिं ॥१७२॥
मदन मुदित पूछहिं नित बाता । कौनु नृपति आवहिं विष्याता ॥
वल्लभ अवधि अषंड विचारे । सुंदरि धाइ चढ़ै चौवारे ॥१७३॥
दिसि दिसि देस प्रगटि दल आवहिं । बहुत निसान मृदंग बजावहिं ॥
दासी आइ जौ पूछहिं सोई । वैरागर पति कहै न कोई ॥१७४॥

( दोहा )

नृप कन्या उतकंठिता, वीतत अवधि विचारि ॥
प्रान नाथ पेषै नहीं, रही अपुनुपौ हारि ॥१७५॥
राज महल मंगल बहुत, सुदिन सुयंवर मानि ॥
विरह विथिति रंभावती, अवधि अतीती जानि ॥१७६॥

( चौपही )

वहुरिहु विरह अंग अधिकान्यौ । कारन कवन परतु नहिं जान्यौ ॥
जीवनु रहै अवधि गहि आसा । चात्रिक स्वाति आस ज्यौं प्यासा ॥१७७॥
बीत न अवधि कौन विधि जीवै । चात्रिकु और नीर नहि पीवै ॥
कुवरि अंग उद्वेग जनायौ । रोगु वियोगु छाइ तन आयौ ॥१७८॥
बहुरौ प्रगट भई तन चिंता । निसि दिनु ध्यान करै मन मिंता ॥
जप तप नेम करै इहिं लागै । सो पति प्रान देषियतु आगै ॥१७९॥
दिन दस रहे लगन मैं आई । छिन छिन विरह अंग अधिकाई ॥
अति दुष दरद जरद मुष झांई । मनु सनेह तन हरद चढ़ाई ॥१८०॥

( गाथा )

दुसह अग्नि अनंगौ । सहियै सहित आस आबंधीयं ॥
अवधि गता छिन भंगो । जीवो अर्थं मरन वै सेस ॥१८१॥

( दोहा )

मदन मुदित इमि उच्चरै, कुवँरि धरहि मन धीर ॥
गगन देव बानी भई, सूर हरैगौ पीर ॥१८२॥
दीरघ विरह विदेस पिय, पहुकर अवध अतीति ॥
काम प्रबल अबला महल, विषम अंग अति प्रीति ॥१८३॥

कहति वचन अति सुंदरी, जदिप टरै बहु काल ॥
विधि विधानु टरिहै नहीं, आवै सूर उताल ॥१८४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे अवधि उतकंठिता नाम षष्टमो अध्यायः ॥ ६ ॥

( चौपही )

इतहिं विरह व्याकुल रंभावति । उतहिं सूर निरषहिं चंपावति ॥
संकर ईस चरन चितु लावहिं । विरह वियोगु उचाट बजावहिं ॥१८५॥
देषै देस देस पति राजा । आवहिं सकल सुयंवर काजा ॥
अति प्रताप पहुमी पति सोई । तिनहूं बात न पूछै कोई ॥१८६॥
हय गय गैयर पट बहु हीरा । ल्यावहिं भुवपति मंत्रिन वीरा ॥
विजैपाल चक्कवै नरिंदू । सोभित मनौ नषत मधि चंदू ॥१८७॥
कुवंर देषि यह चिंता भई । हमरी बात कैसे पहुँचई ॥
भुवपति भूप पार नहिं पावैं । हम अतीथ किहिं लेषै आवैं ॥१८८॥
गयौ बहुरि सरवर के तीरा । अमल कमल सोभित जहँ नीरा ॥
विरह वियोग बजावै बीना । तन मन लीन भये परवीना ॥१८९॥
बहुरि जीव बनवासी आये । सुनत कुरंग संग उठ धाये ॥
रीझै सुनै उरग बिनु काना । झरना झरहिं जो पुलकि पषाना ॥१९०॥
थकित विहंग धरैं मन धीरा । चलत न पवन बहत नहिं नीरा ॥
नगर लोग सब देषन आवा । सुनत स्रवन तन मन विसरावा ॥१९१॥
गदगद गिरा रोम उठि अंगा । विथकित मनौ भई गति पंगा ॥
मोहे रूप सकल नरनारी । तिहिं परमदन बान करधारी ॥१९२॥

( दोहा )

मोहन राग बजाइ करि, चितवित लियौ चुराइ ।
मैन बान विहवल भई, नगर नार बहु भाइ ॥१९३॥
विरह विथा वर विरहिनी, संजोगिनि चित चाहि ।
देह गेह विसरीं सबै, यह रस तज्यौ न जाहि ॥१९४॥

( चौपही )

नगरी सकल राग रस भोई । अति रस विकल भयौ सब कोई ॥
घर घर बात यहै चलि आई । सो सुधि राज दुवारिहिं जाई ॥१९५॥

अचरजु सुनत सबन मनभावा। गुन सरूप रासि कोई आवा।
सुनत श्रवन गुनमंजरि धाई। गुनगाहक गुन देषन आई ॥१९६॥
गुन अरु रूप रीझि रस भोई। मानौ कनक कसौटी सोई ॥
इक टक नैन लगहिँ नहि तारे। तनु मनु प्रान निछावरि वारे ॥१९७॥

( गाथा )

रमयति गुन गन ठयौ। लुवधरस बास अंग पंकजाइ ॥
मानसयेवृ मराले। मुक्तामिव भाति हार गुन जाई ॥१९८॥

( चौपही )

तिहिँ छिन सूर सबन तन देषा। विरह बान उनि विथा विसेषा ॥
परी दिष्टि गुनमंजरि नारी। परखी प्रौढ़ बिजच्छिनि भारी ॥१९९॥
जान्यौ मरम मरम कर घाऊ। तिहि छिन अधिक भयौ चित चाऊ ॥
मैगल मत्तु गवनु गयौ पासा। पढ़ी गाह अति उच्च उँसासा ॥२००॥

( गाथा )

भूतल अस्थि न रामौ। जो जानति विरह रस भवै ॥
असह्र अधीर सकामो। दुल्हभ मित्रस्य विरह विषमेन ॥२०१॥

( सोरठा )

गुन मंजरि गुनवान। मर्म भेद विह्वल भई।
कियौ मधुर धुनि गान। कुंडलीक उत्तर दियौ ॥२०२॥

( कुंड़रिया गाथा )

वाला विरह विदेही, जानौ जानति सुंदरी।
प्रेमो दुसह विस्मयसनेही, लज्जा गढ़ वीय अंकुस सीस ॥
लज्जा अंकुस सीस मदन मैगल मद मंता।
बेसम्हार विय भार विकल विरहिनी विनु कंता ॥
एकु नाम आधार, रहनि जंपति उरमाला।
पुहुकर नेह विदेह विरह व्याकुल बर वाला ॥२०३॥

( चौपही )

गुन मंजरि गुनु वैनु सुभाष्यौ। प्रेम घाइ जनुओषदि राष्यौ ॥
सषि सुजान सुष उत्तर दीनौ। मानौ नेह निमंत्रनि कीनौ ॥२०४॥
उलटि सूर आयौ सिवधामा। कीनौ जहाँ प्रथम विश्रामा ॥
गुन मंजरि तहँ तुरतै आई। जिहि ठाँ कुँवरि विरह अधिकाई ॥२०५॥

मदनमुदित पूछहि हँसि बाता । किहि ठाँ कियौ गवनु परभाता ॥
सषि संवात सब आजु विसारा । कै अलि भई कहूँ अभिसारा ॥२०६॥
कहै वैनु गुनमंजरि नारी । अचिरजु एक सुनहिं जो प्यारी ॥
जोगी एक आहि निर्वानी । ह्वैहै तुमहिँ सुनी यह जानी ॥२०७॥
हौं गइ प्रात सरोवर तीरा । जहाँ विमल वारिज अलि भीरा ॥
विस्मित देषि अचंभौ भारी । षग मृग उरग जुरे नर नारीं ॥२०८॥
रूप रासि अरु गान सुजाना । है विद्या दस चारि निदाना ॥
जानति सषी बुद्धि उन्माना । त्रिया विरह बैराग भुलाना ॥२०९॥

( दोहा )

अलि परमल उनमंतु सँग, मुष अरु लुब्ध चकोर ।
नगर नारि नर नागरी, चाहत आनन ओर ॥२१०॥
छत्र वंस अवतंस कै, पहुँम पाल पति सोइ ।
सूर कुँवर उन्मान सौं, उहि विनु और न होइ ॥२११॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे
गुन मंजरी दरसनो नाम सत्तमो अध्यायः ॥७॥

( चौपही )

मुदिता मुदित सुनत यह बाता । प्रफुलित हृदै मनौ जल जाता ॥
चली उभै रंभावति पासा । विरह विथा जहँ परम उदासा ॥२१२॥
मुदिता मुदित कहत सुनु प्यारी । गुन मंजरि गुन जानन हारी ॥
आपुनु आजु सरोवर न्हाई । विसरे प्रान दँह घर आई ॥२१३॥
जोगी एक नगर मह आयौ । अति गुनवंत रूप मन भायौ ॥
अति प्रवीन वीना कर धारी । रहति मोहिं षग मृग नर नारी ॥२१४॥
इक सुंदर अरु विरह वियोगी । राज कुमार आहि नहि जोगी ॥
पहिल सुनै हमहूँ ये बैना । राषे रोकि लाज भरि नैना ॥२१५॥
अब जो देषि गुन मंजरि आई । सहस जीभ करि करत बड़ाई ॥
निस्चै वात कहति सषि सोई । सूर सैन विनु और न होई ॥२१६॥

( दोहा )

अवधि दिवस बीते बहुत, लगन दिवस पुनि आइ ।
तिहिं गुन आगम सूर कौ, मानति सत्ति सुभाइ ॥२१७॥

दूरि देस कारन बनै, प्रीति फंद अति जोर।
जोग भेष तजि भोग सब, आइ पहुंचिय ओर ॥२१८॥

जौ अब आइसु दीजिये, हम पुनि देषैं ताहि।
रूप विचित्र उन्मान करि, कहैं सत्य समुझाहि ॥२१९॥

( चौपही )

रंभावत सुनि अकथ कहानी। चकृत चित्त अचिरजु अधिकानी ॥
विसमय हर्ष भयौ इकबारा। कहति करौ करुना करतारा ॥२२०॥

जौ यह बात निरंतर नाहीं। है मम मरनु अवध छिन माहीं ॥
जौ पुनि वचनु सत्य यह होई। मेटौं जोगु भेष वर सोई ॥२२१॥

आदि अंत सब सुष रस भोगी। कारन कवन भयौ वह जोगी ॥
जो यह जोगु धरै अनुरागे। जोगिनि होहुँ अवहिं उहि लागै ॥२२२॥

जो ए भेष मेरे प्रीतम कीन्हा। वहै रूप मम अंकुस चीन्हा ॥
विजैपाल नरपति औ नाहू। जोगी जानि करै नहिं व्याहू ॥२२३॥

( दोहा )

हौं कन्या छितिपाल की, सूर पृथीपति पूत।
हौं वैरागिनि जोगिनी, वह जोगी अवधूत ॥२२४॥

( चौपही )

अब तौ अली यहै वनि आई। तजौं लाज कुल कानि वड़ाई ॥
कंथा पहिरि विभूति लगाऊँ। प्राननाथ गोरिष गुहराऊँ ॥२२५॥

छाँड़ौं राज पिता घरबारा। छाँड़ौं लोग कुटुम परिवारा ॥
तजौं प्रेम पहुँपावति माई। प्राननाथ पिय देषौं जाई ॥२२६॥

तलफति तलफ अलप जनु आऊँ। नैन प्रान सब मिले अघाऊँ ॥
देह गेह तैं भये उदासी। व्याकुल विरह दरस की प्यासी ॥२२७॥

( दोहा )

मदन मुदित इमि उच्चरहि, सुनि विरहिनि वर नारि।
मिलन अवध आई निकट, बोलौ वचन विचारि ॥२२८॥

जिहिं प्रभु विरह विदा कियौ, कीनौ मिलन विचारि।
सो प्रभु सुष संजोग मैं, नाथ निवाहन हारि ॥२२९॥

( चौपही )

आइसु देउ देषि हम आवहिं । पिय सुष चाहि चाह सब ल्यावहिं ॥
जौ उनि जोगु धरौ अनुरागै । जोगिनि होहु अबहिँ उहि लागै ॥२३०॥
यह तौ जुगतु सदा जग माहीँ । सदा पहुमपति राज कराहीँ ॥
जो रघुनाथ जोगु वपु धारौ । लंक जीत रावन संघारौ ॥२३१॥
द्वादस बरष रहै वनवासी । तजी न लाज धर्मसुत आसी ॥
कारन पाय भयौ यह जोगी । करिहैँ सर्व रास रस भोगी ॥२३२॥
राज लच्छ सोभित उत मंगा । सो नहि तुरतु जो भस्म तुरंगा ॥
[1]कंथा पहिरि विभूति लगाऊँ । प्रान नाथ गोरिष गुहिराँऊ ॥२३३॥

( दोहा )

चिंता चित्त न कीजिये, हरषौ हित चित चाइ ।
सषियनि आइस दीजिये, परषहिँ प्रीतमु जाइ ॥२३४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे जोगु अनुरागु वर्ननो नाम अष्टमो अध्यायः ॥ ८ ॥

( चौपही )

रंभा सुनत धीर मनु कीनौ । मदन मुदित कौ आयसु दीनौ ॥
देषौ जाइ जोग वैरागा । उपज्यौ जाहि सुनत अनुरागा ॥२३५॥
जौ सति होहिँ प्रेम रस माता । कारन हेत पूछियौ वाता ॥
मदन मुदित सुनि सुंदर वानी । अति हित चली करुन रस सानी ॥२३६॥

( दोहा )

गुनमंजरि कौ आदि दै, सषी अष्टमिल संग ।
मानौ रति दूती चलीं, अरचन देव अनंग ॥२३७॥

( चौपही )

सषियन सहित चली सिव धामा । मानौ मुदित कामरस कामा ॥
जप तप जोग जुगति बलि देवा । मानौ करै सवै सिधि सेवा ॥२३८॥
प्रथम पाइ नव नाइक साईं । अष्ट नारि मिल देषन आईं ॥
मदन देव पूजा मति कीनी । सिव अर्चन सामिग्री लीनी ॥२३९॥

---

१—२२५ संख्या चौपाई की दूसरी अर्धाली भी यही है ।

( दोहा )

पुहकर अचिरज एहु मन, क्यौं करि कहौं बनाइ।
कामिनि संग अनंग लै, संकर पूजन जाइ ॥२४०॥

चंदन फूल सुगंध लै, धूप दीप वहु भाइ।
मन वच क्रम करि कामना, चलीं चरन चितु लाइ ॥२४१॥

( छंद प्रवानिक )

चली प्रवीन नागरी। अनंग अंग आगरी ॥
मराल मंदगामिनी। अनेक भाइ भामिनी ॥२४२॥

घनंक घोर घूँघुरा। चलंत सोभ नूपुरा ॥
जराइ पाइ जेहरी। विराज लंक केहरी ॥२४३॥

उरोज छाजि छत्तियाँ। कठोर बोल बत्तियाँ ॥
सुरंग अंग सारियाँ। सुमध्य मध्य नारियाँ ॥२४४॥

मुषारविंद सोहई। चकोर चारु मोहइ ॥
विसाल बाल लोचनं। वियोग ताप मोचनं ॥२४५॥

विराजमान भूषनं। सबत्रि साल दूषनं ॥
डुलंत नाक मुत्तियाँ। दुभाइ गुंज दुत्तियाँ ॥२४६॥

कटाच्छि बान बंधहीं। कमान भौंह संधहीं ॥
जराय जोर कुँतला। नवीन मेघ चंचला ॥२४७॥

चमंक चारु कुंडलं। विराज चन्द्रमंडलं ॥
मनोज मत्त मोहनी। रसाल बाल सोहनी ॥१४८॥

( दोहा )

पुहुकर वर भामिनि चलीं, साजे सहज सिंगार ॥
हर मंदिर पहुँची सवै, चित्तहुँ रिपु अधिकार ॥२४९॥

देव देव दरसन कियौ, पूजा पंच प्रकार ॥
कर जोरहिं विनती करैं, मिलवहु प्रान अधार ॥२५०॥

( चौपही )

देव पूज तब बाहिर आई। दरस हेत नव नाइक साईं ॥
अंग अनूप पट पहिरि वनाई। पावस प्रगट इंद्रबधु आई ॥२५१॥

देष्यौ रूप अपार अनंता। बुधि विवेक नहिँ पावहिँ अंता ॥
जटा मुकुट मंडित भुवपाला। अरुन स्याम सित नैन विसाला[1] ॥२४२॥
मोहीँ सकल रूप सहचारी। तदपि लाज मन राषन हारी ॥२४३॥
भईं अधीन वदन विधु चाहैँ। पौढ़ा धीरा धीर निवाहैँ ॥
आईं निकट रूप की रासी। पायौ सिद्ध सिद्ध भईं दासी ॥२४४॥

( दोहा )

दीनी प्रथम परिक्रमा, करि प्रनाम बहु भाइ।
नैन प्रान मन मोहि करि, रही चरन चितु लाइ ॥२४५॥

( चौपही )

चाहत कियौ सूर सनमाना। अष्ट सषी जानी उन्माना ॥
उदित प्रेम प्रगट ह्वै आयौ। हिय हुलास दुहुँ ओर जनायौ ॥२४६॥
मदन मुदित पूछहि हँसि बाता। मानौ सूर उदै जल जाता ॥
अति आनंद भई अनुरागी। मृदु मुसक्याइ चली फिरि लागी ॥२५७॥

( दोहा )

मदन मुदित इमि उच्चरै, विनती करत डराउँ।
वनत नहीँ पूछे बिना, मन बलिहार कराँउँ ॥२४८॥

( चौपही )

सकल सषी मिलि पूछन आँईं। निरषि रूप अचिरजु अधिकाँईं ॥
चरन चाहि आपुन उनमाना। निस्चै भेद परतु नहिं जाना ॥२४९॥
देषहिँ तुमहि नहीँ मन धीरा। परौ रूप सागर गंभीरा ॥
इतौ रूप नहिँ नैननि देष्यौ। सुंदरता मनमथ्थ विसेष्यौ ॥२६०॥
संकर भेष उरग उर माला। तिहिं तैं होड़ बदी मिलि बाला ॥
पूछैं बचनु सत्य कहि दीजै। विन गुमान मन क्रोध न कीजै ॥२६१॥

( दोहा )

एकु कहै हर देव है, एकु कहै यह मैन।
तातैं सत्य वषानिये, होहिँ जुवति चित चैन ॥२६२॥

---

१—बैठे पास उरग मृग छाला। अतिरिक्त।

तब आइस आइस दियौ, हम नरवे प्रभु देव।
अति बल सौँ कछु बल नहीं, जानति जानिँहि भेव ॥२६३॥
छीन देह नहिँ सहि सकै, प्रबल पंच सर घाइ।
मकरध्वज वैरहँ परौ, चंपक चाँपु चढ़ाइ ॥२६४॥

( चौपही )

मुदिता मुदित कही मुष बानी। अंतर कथा सकल हम जानी॥
अचिरजु एक आइ इहि बारा। पद्मपाल तुम राज कुमारा ॥२६५॥
राजकुमार होहिँ नहिँ जोगी। अरु जोगी नहिँ विरह वियोगी॥
यह जु बात नहिँ जानत जोगी। तुम जोगी अरु विरह वियोगी ॥२६६॥
सकल बात जद्दिप हम पाई। कहौ नाथ विरदंतु बनाई॥
मन अति दुष्य अचंभौ होई। जोगी नृपति न चाहतु कोई ॥२६७॥

( दोहा )

प्रेम वचन अरु चातुरी, सुनत सूर आनंद।
इंदीवर विहसैँ मनौ, वदनु विलोकतु चंद ॥२६८॥
कहत बात आनंद मैं, तुम जानतु सब भेद।
सिद्धि जोगु पथ पाइये, बदतु लोक अरु बेद ॥२६९॥
भयौ जोगु तब जब सफल, सो जगु नैननि दिष्ष।
पूरब पुन्यनि तै भयौ, सकल सिद्धि परतिष्ष ॥२७०॥
करनहार करता रहै, मिलीँ रूप की रासि।
सबै सिद्धि की आस मन, अष्ट सिद्धि हैं दासि ॥२७१॥

( चौपही )

जिहिँ कारन हम जोग विचारा। सो अब काजु करौ करतारा॥
भेटौ सिद्धि सिद्धि मन पाई। जोग जुगति विधि आज बनाई ॥२७२॥

( दोहा )

अनुमा, महिमा, गरमता, लघुमा प्रापति काम।
वसीकरन वरईसदा अष्ट सिद्धि के नाम ॥२७३॥

( चौपही )

जानौँ अष्ट सिद्ध कर नाऊँ। पायौँ सिद्ध वास कर ठाँऊ।
अब छिन छिन करतार मनाऊँ। सिद्धि दसा इनि नैननि पाऊँ ॥२७४॥

( दोहा )

मदन मुदित इमि उच्चरै, तुम नरपति नर नाह।
वैरागर अधिपति बली, आये जान बिबाह ॥२७५॥
किहि कारन वपु जोगु धरि, कहँ दल हय गज साज।
आपु एक रवि ज्यौं चले, यह अचंभ जिय राज ॥२७६॥
विजयपाल भुव पाल नृप, कीन्ह सुयंवर काज।
आवत बहु सैना सहित, देस देस पति राज ॥२७७॥
प्रेम लुब्ध रंभावती, तुव व्रत धरौ विसेष।
विजैपाल नृप तेजमय, नहि पत्याइ इहि वेष ॥२७८॥
मदन मुदित मम नाम है, और मुदित मति येह।
सोई जतनु विचारिजै, वेग विराजौ गेह ॥२७९॥
प्रभु प्रसाद तुव हेत चित, हय गय साजु अपार।
दिव्य बसन बहु भाँति अति, ताहि न लागहि वार ॥२८०॥
भेष उतारहु जोग कौ, भोगु धरौ मन माहिँ।
सुदिनु सयंवर निकट है, राजा रंभा नाहिं ॥२८१॥

( चौपही )

सूर सिंह उठ उत्तर दीनौ। मुदिता मोल उभै मनु लीनौ॥
जिहि विध सुनी श्रवन तुवँ बाता। पेषी नैन अधिक विष्याता ॥२८२॥
एक विचित्र और तुम दोऊ। हौ परदुष्य हरन हित कोऊ।
दिवस पंच पुर पाटन पेष्यौं। बुधि विचित्र नहिँ नैननि देष्यौं ॥२८३॥
मुदिता कहै सुनौ प्रभु देवा। दासी दास करहिँ प्रभु सेवा॥
मै प्रभु सेव करी सुनि सोई। माँगौ आवस फल यह होई ॥२८४॥
दच्छिन विजय सँदेसौ आयौ। बुधि विचित्र तिहिँ ठाउँ पठायौ॥
बिजै नगर नव नग्र बसायौ। रचना रचन काज उठि धायौ ॥२८५॥

( दोहा )

अब यह मंत्र विचारिजै, वेगि उतारौ जोगु।
करनहार करता रहै, होहिँ सजन संजोग ॥२८६॥

( चौपही )

रंभा विरह कहौं किहि भाँती। छिन छिन अधिक निमिष नहिँ साँती॥
अब तज लाज कहति अनुरागी। जोगिनि होउँ प्रेम रस पागी ॥२८७॥

जब तुव चित्र चित्र करि ल्यायौ । तबही ँ प्रान मृतक तन आयौ ॥
करत मनोरथ मनमथ माती । नबला नेह निवाहन राती ॥२८८॥
जब तैं सुन्यौ श्रवन तुवँ नाऊ । जोग मेष आये तिहिँ ठाँऊ ॥
बदि व्याकुल उतकंठ न जाई । सदन सेज नहिँ नेक सुहाई ॥२८९॥

( छंद पद्धरी )

सुनि मुदित वैन इमि कहै सूर । मन मैन नेम मरजाद पूर ।
जिहि लागि एत आरंभ कीन । बिबि बरष चित्त नहिँ चैन दीन ॥२९०॥
तिहि दरस काज लगि तपत नैन । कब सुनहिँ श्रवन सुष अमिय बैन ।
जुग बरषि लागि मन मथ घाइ । अब निकट विरह नहिं सह्यौ जाइ॥२९१॥
जो मुदित मान मानहिं सुभाउ । मुहिँ प्रान पिया नैननि दिषाउ ।
पेषिहौं चरन दुत चरन गात । सब जोग होहिँ सब सफल जात ॥२९२॥
जिहि लागि तज्यौं सुष सदन भोग । तिहिँ दरस बिना उतरहिँ न जोग ।
मनु रह्यौ चित्र लगि मित्र आस । अब नहिँ न धीर पुर एक बास॥२९३॥
विभास चित्त जिनि करहु बाल । दल अषिल दिव्य आवहि उताल ।
जद्दिप धिराज महि बिजै पाल । वैरागरेस पुनि सत्रुसाल ॥२९४॥

( दोहा )

सूर बचन मुदिता सुनै, उठी सकल मिलि संग ।
हिय हुलास मन मोद नित, प्रगट अंग रस रंग ॥२९५॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि षहुंकर विरचितेयं चंपावति षंडे
सषी समागमनो नाम नममो अध्यायः ॥ ९ ॥

( दोहा )

अष्ट नारि मुदिता प्रमुष, हिय हुलास आनंद ।
जनु चकोर चितु चैनु हुव, पेषत पूरन चंद ॥२९६॥

( चौपही )

कहै वचनु सुनु प्रान पियारी । सफल सेव भई आजु हमारी ।
देष्यौं सूर सिंह जुग नैना । रुचिर रूप जनु मूरति मैना ॥२९७॥
दल पीछे आवहिं सब साथी । धनुक धार रथ हैवर हाथी ।
कौन कौन गुन करौं बड़ाई । एक जीभ छबि वरनि न जाई ॥२९८॥

मदन रूप गंध्रप सम गाना । है विद्या दस चारि निधाना ।
वीर धीर दोइ बातनि पूरौ । है नरसिंह सिंह जिमि सूरौ ॥२९९॥
हम जौ कह्यौ तुम जोग उतारौ । दलबल सहित गेह पगु धारौ ।
दिय उत्तर इमि राजकुमारा । जिहिं कारन हम जोग विचारा ॥३००॥

(दोहा)

सिद्ध दरस कौ मनु रह्यौ. लोगन जानत भेद ।
सिध्यि जोग पथ पाइ जै, बदतु लोक अरु वेद ॥३०१॥

(चौपही)

है यह पंथु अगम अति भारी । जोगी बहुत भेष वपु धारी ॥
गुर जिहि मिला सिध्यि जिहि पाई । वाहि नाथ कछु दीन बड़ाई ॥३०२॥
जोगी नाम वेष धरि आयौ । लहै सिध्यि तब सिध्य कहायौ ॥
लहै न सिध्धु सिध्यि विनु पायै । तातै रहै जोगु मनु लायै ॥३०३॥

(दोहा)

सिव मंदिर पगु धारि कै, सिध्य दरस करि लेत ।
जब आयौ फिरि जुध्य कौं, मैन मकर धरकेत ॥३०४॥
नहिं न अंग भूषन वसन, जदिप धरौ वपु जोग ।
रूप रासि पिय मन हरन, तऊ सुदेषन जोग ॥३०५॥
सिध्य दरस सिव पग परसि, एक पंथ द्वै काम ।
गवरि पूजि आनंद मय, पुनि फिरि आवहु धाम ॥३०६॥

(चौपही)

मुदिता कहै सुनौ रंभावति । जिहिं तै अधिक सषिनि मन भावति ॥
प्रान नाथ दरसन हित आयौ । जिहिं लगि विरह विषम दुष पायौ ॥३०७॥
लग्न द्वैस पुनि नियरै आये । दिसि दिसि भूप अषिल दल ल्याये ॥
करि मंगल आनंद वधाई । चलौ साँझ सिव पूजन जाई ॥३०८॥

(दोहा)

चंद सरद तुव दरस करि, मानि लेहि द्दग भोग ।
सफल करहिं मन कामना, पुलकि प्रेम के जोग ॥३०९॥

(चौपही)

रंभा कहै सुनहिं सषि प्यारी । विरह वियोग बढ़ावन हारी ॥
संकर सेष नैन अरुझानी । अरु उत्कंठा जाहि वषानी ॥३१०॥

जौ विधि कृपा भयौ संजोगू । प्रान नाथ उतरावहिं जोगू ॥
जोर कहै पहुँपावति रानी । चलौ साजि सेवन सर्वानी ॥३११॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे सिद्ध दरसनो नाम दसमो अध्यायः ॥१०॥

( दोहा )

मदन मुदित ह्वै करि गई, पहुँपावति के पास ।
होत बहुत मंगल जहाँ, हिय हित हरष हुलास ॥३१२॥

( चौपही )

मुदिता कहै सुनौ हो स्वामिनि । मनौ श्रीय हरि गृहनी भामिनि ॥
आये भूप बहुत अरु आवहिं । दल चतुरंग संग सब ल्यावहिँ ॥३१३॥
पूछति बिहँसि बात सुष रानी । नव तम चाह कहौ कछु आनी ॥
कौन कौन पहुँमी पति आये । लग्न द्वैस अति निकट जनाये ॥३१४॥
सूरसेनि मारग पुनि आयौ । जोगी एकु चाह यह ल्यायौ ॥
आवतु आजु कालि महँ सोई । पंचम दिवस स्वयंवर होई ॥३१५॥

( दोहा )

जो अब आयसु दीजिये, कुँवरहिं लेहि लिवाइ ।
पूरन भाग सुहाग हित, गौरि मनावहिं जाइ ॥३१६॥
जो जप तीरथ जग्यँ फल, तिहि विधि दियौ सुहाग ।
त्यौँ विधना पर माँगि जे, होंहि सुता सिर भाग ॥३१७॥
दूध पूत अरु लक्ष्मी, नित नाइक अनुराग ।
( त्यौ विधना परमागि जे, होहि सुता सिर भाग[१] ) ॥३१८॥
पुषपावति अग्याँ दई, होहु सषी सब संग ।
साँझ समै सिव पूजियौ, गौरि जासु अरधंग ॥३१९॥
नृप गृहनी आइसु दियौ, मुदिता आदि सुनारि ।
भवगौरी पूजन चलीं, अँग अँग सजे सिंगार ॥३२०॥
संग सषी सब सहस इक, सत सहस्र मिलि दासि ।
एक एक गुन आगरी, दरस सरस रस रासि ॥३२१॥

---

१. यह ऊपरवाले दोहे का ही दूसरा चरण है, जो भ्रमवश लिपिकर्ता ने इस दोहे में भी डाल दिया ।

बहुत संग परदार मिलि, पति परतीत अडोल ।
रथ अगिनित अरु पालकी, अंभारी चौडोल ॥३२२॥
केसरि कुसम सुगंध रस, चंदन अगर अनंत ।
धूप दीप बहु भोग विधि, कुँवरि हेत मिलि कंत ॥३२३॥
धुज पताक तोरन बने, सीच सुधा रस रंग ।
पंच शब्द मंगल बजे, भेरी ढोल मृदंग ॥३२४॥
चली कुँवर पूजन गवरि, वाजन वाजन लग्ग ।
मुरज, रुंज सहनाइय, वीना ताल तरंग ॥३२५॥

( छंद मोतीदाम )

चली हरि मंदिरि सुंदरि साज । मनो दुज राज तमीतम माँज ॥
सषी सब गावहिं मंगल गीत । धरै जु हृदै पग पुन्य पुनीत ॥३२६॥
कियौ मन ध्यान पहुंचिय जाइ । चढ़ी चित चाइ चवग्गुन चाइ ॥
कियौ जो प्रनामु सबै नत सीस । पिया परसे पग पार वतीस ॥३२७॥
कियौ सब अर्चन पंच प्रकार । प्रसन्निय पिष्षिय गौरि भतार ॥
लसैं विलसैं विहसैं मिलि नारि । अली अलिपंकज प्रीति विचारि ॥३२८॥
निहारहिं नागरि आनन ओर । मनौ लषि लोचन चंद चकोर ॥३२९॥

( सोरठा )

अलि लोइन्न चकोर । चंद सरस अबला बदन ॥
निरषत आनन ओर । पलक नहीं इत उत डुलत ॥३३०॥

( दोहा )

बहुत भाँति सेवा करी, संकर गौरि मनाइ ।
उठि कामिनि करु टेकि के, ललिता चित्त लजाइ ॥३३१॥

( चौपही )

बहुत विधान सिव अर्चन कीनौ । विहँसि गौरि संकर वर दीनौ ॥
बहु फल सिंध्य जोग चित लावहु । दिय वरु सूर सूर वरु पावहु ॥३३२॥
नवल नेह अरु सदा सुहागू । इंदु पूत फल पूरन भागू ॥
जियहुँ जुगल नाह अरु गोरी । जनु रुचि राजत मनमथ जोरी ॥३३३॥

( दोहा )

गवरि नाथ वरु पाइकै, उठी सषी कर जोरि ।
जुवती विश्व सिरोमनी, लाजति कामिनि कोरि ॥३३४॥

( छंद प्रयंगम )

लज्जति कामिनि कोरि किसोरि कुमारिका ।
पढ़ति मैन चटसार मनौ सुकसारिका ॥
नवल नेह नव दुलहिनि सुंदर सोहई ।
मंगल सहज सनेह देष मन मोहई ॥३३५॥

अरुन अधर मृदु हास विलासनि भामिनी ।
यौं छवि घूँघट वोट दमंकति दामिनी ॥
मलिन बसन तन लोह मुंद्र कर अंगुली ।
द्वै कर कंकन तीन सनेह सुमंगली ॥३३६॥

अंबुज नैनि विसालनि अंजन दीजिये ।
चंचल षंजन मीन पलट्टै कीजिये ॥
सुंदर विंदु बनाइ दियौ अलि भाल मैं ।
मानौ राजत हीर कनक के थाल मैं ॥३३७॥

कुंडल लोल कपोल झलक्कत यौं लषैं ।
मनौ चंद्र रथ चक्कत वाहन हैं षचैं ॥
मुत्तिय अधर अमोल तहाँ छवि नथ्थ की ।
मानौ पासि प्रचंड परी मन मथ्थ की ॥३३८॥

उठत उरोज नवीन छीन कटि केहरी ।
नूपुर की झनकार जराऊ जेहरी ॥
कंज तै कोमल चरन अरुन अति वाम के ।
पूरित पंचहु वान तरक्स काम के ॥३३९॥

नव नव तरुनि कदंब सिरोमनि सुंदरी ।
राजति राज कुमारि रूप तरु मंजरी ॥
वंक विलोकनि संक सुनैननि मोहई ।
ता तन की छवि वर्नि कहै कवि को हई ॥३४०॥

( दोहा )

उडल मँडल हिमकर मनौ, सोहति सषियन संग ।
हिय हुलास लज्या दगन, उदित अंग अनंग ॥३४१॥

उत मयंक अंबर उदौ, सुंदरि देवल द्वार ।
उत उडुगन इत सहचरी, होड़ परी तिहिं वार ॥३४२॥
लोचन विमल कटाच्छ वर, दिष्टि गतागत लोल ।
कनक थार मुत्तिय जुगल, मानौ भ्रम्म अमोल ॥३४३॥
वर विरही वनि वाटिका, फिरत सषी गन संग ।
रति डोलति दासी मनौ, अनुचर भयौ अनंग ॥३४४॥
सूर सैनि विथकित भयौ, सोभा निरषि न जाइ ।
यह देषै नव नागरी, दुरि तिहिं ठाउँ समाइ ॥३४५॥
और वधू लज्जा करै, दुरतिहिं घूँघट सोइ ।
यह अद्भुत देष्यौ नहीं, दधि सुत घूँघट होइ ॥३४६॥

( सवैया )

चंद उजियारी प्यारी नेकु न निहारी परै
चंद की कला तै दुति दूनी दरसाति है ॥
ललित लतानि मैं लतासी लगे सुकुँवारि
मालती सी फूलै जब मृदु मुसकाति है ॥
पुहुकर कहै जित देषिये विराजे तित
परम विचित्र चारु चित्र मिलि जात हैं ॥
आवै मन माहिं तब रहै मन ही मैं गड़ि
नैननि विलोकै बाल नैननि समाति है ॥३४७॥

( दोहा )

प्रान नाथ पूरन निरषि, उपज्यौ अति आनंद ।
रवि प्रकास उदित मनौ, कमल कली मकरंद ॥३४८॥
चतुर चतुर चित एक हूं, चतुर नैन इक डीठि ।
सबै धरै न्यारे रहैं, दूती सषी वसीठि ॥३४९॥
गहि जँजीर तोरन चहै, मदन मत्त गजराज ।
सकुचि महावत रोकि लिय, दै अंकुस सिरताज ॥३५०॥
नवल नेह अभिलाष रस, और न जानत कोइ ।
मन मनमथु अरु सारथी, कै जिनि नैननि होइ ॥३५१॥
जदिप लगे दृग अंतरहु, रति पति बान दुसाल ।
सहज भाव छाड़ौ नहीं, परम विजच्छिन बाल ॥३५२॥

उलट चली फिरि धाम कौ, बाजे बजत अनंग ।
चारु ओर चतुरंग दल, दंत जूथ मैमंत ॥३५३॥
मदन मुदित इक चित रही, बचन निवेदनि हेत ।
पंचवान विहवल परौ, देषौ सूर अचेत ॥३५४॥
सूर विना सकुचै कमल, हरषि न करै प्रगास ।
सूर जु सकुच्यौ कमल विनु, यह विरोध आभास ॥३५५॥
अंचल बाउ उपाइ किय, रंभा रंभा नाम ।
मुदित मंत्र गुनु गारुडी, मनौ जगावै काम ॥३५६॥
कहति वचनु अति हेत चित, सुनियै राजकुमार ।
प्रीत रीत कहँ लगि कहौं, नवल वधू व्यौहार ॥३५७॥
पहुकर उर अंतर जरै, वाहिर प्रगट न होइ ।
वधू विरह आवाँ अगिनि, और न जानै कोई ॥३५८॥
जो कछु दाउ उपाउ किय, सिध्यि करौ हम सोइ ।
तबहिं सफल मम सेव है, पानि ग्रहन जब होइ ॥३५९॥
सुदिन सुयंवर अति निकट, वेगि उतारौ जोगु ।
ज्यौं हरदहि चूना लगै, रँग रोचन संजोगु ॥३६०॥
अब मुहिं आइसु दीजियै, रति पति राज कुमार ।
कुँवरि अकेली जाति है, हौं पहुंचौ इहि वार ॥३६१॥
विहँसि सूर आइसु दियौ, करि वहु भाँति निहोर ।
बहुत भाँति कहँ लगि कहौं, यह तनु राख्यौं तोर ॥३६२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावती षंडे
नेत्र दरसनो नाम एकादसमो अध्यायः ॥११॥

( दोहा )

गवरि पूजि फिरि घर चली, रोर परी सब नेर ।
वैरागर पति दलि अषिलु, आवहि प्रात के वेर ॥३६३॥
सुरथ सुभट संख्या नहीं, गज तुरंग नहिं ओर ।
सावधान सब जन चलौ, छत्री गनौ न थोर ॥३६४॥
सुनि मुदिता मन मुदित ह्वै, कहौ कुँवरि सौं जाइ ।
अब जौ मिटौ संदेह सब, दल वैरागर आइ ॥३६५॥

बाजत भेरि मृदंग धुनि, गावत मंगल गीत ।
राज महल पगु धारियौ, करि प्रसन्न सिव प्रीत ॥३६६॥

( चौपही )

राज मंदिर सुंदरि पगु धारी । करि प्रतिच्छि दरसनु पिय प्यारी ॥
आइस नैन नींद नहि आवै । बार बार मन मथ्थ सतावै ॥३६७॥
होत प्रात उग्गित नभ सूरा । नृप दरबार संष वजि तूरा ॥
उतहिं गहिर वाजे निस्साना । मानौ प्रलय मेघ घहराना ॥३६८॥
परी रौरि सब नगर मँझारी । आयौ दलु वैरागर भारी ॥
नगरु लोग सब देषन आयौ । इहि आवनि नृप और न आयौ ॥३६९॥
सूर सैनि आवन सुनि संगी । अति रस रंग रच्यौ नवरंगी ॥
बहुरि बुद्धि मन माह विचारी । चाह जाइ को कहै हमारी ॥३७०॥
जोग भेष अब रहै जु गाता । विजैपाल सुनि पावै बाता ॥
चल्यौ धाइ सनमुष दल आगे । आवत प्रान विनहिं जिहि लागे ॥३७१॥
जोजन एक नगर के पासा । किय सरवर तट सेन निवासा ॥
बैठे मंत्रि सकल रन धीरा । गुनगंभीर राइ रघुवीरा ॥३७२॥
कहहिं कौन विधि चाह कराहीं । कौन दूत पठवहिं पुर माहीं ॥
तबहिं सूर उहित भौ आई । ईस भेष जनु देह बनाई ॥३७३॥
आयौ सभा मध्य जब धाई । तब सब सुभट उठे भहराई ॥
मोहन रूप देषि पहिचान्यौ । सबनि चित्तअचिरजु अधिकान्यौ॥३७४॥
तिहिं छिन निकट मिले जो कोई । सिर धरि रहे चरन गहि दोई ॥
बैठि राइ रघुवीर सुजाना । गुन गंभीर सकल गुनषाना ॥३७५॥
लोचन कौंचि आँसु आनंदा । जनु पयोधि लषि पूरन चंदा ॥
सहस पंच वाजहिं निसाना । लागे सुभट करन वहु दाना ॥३७६॥
पलटि प्रान आये घट माहीं । बार बार बलि हार कराहीं ॥
तबहि सैनबंसी बुलवायौ । घसि केसरि उबटन करवायौ ॥३७७॥
चोवा चंदन तेल फुलेला । कदलि सार कुंकुम रस मेला ॥
करि मंजनु गंगा जल नीरा । दियौ दान हय हाटक हीरा ॥३७८॥
विविधि भाँति ज्यौनारि सँजोई । कहँ विप्र भइ सिध्यि रसोई ॥
भोजन सुभट कियौ मिलि साथा । गुन गंभीर कहै सुनि नाथा ॥३७९॥
कारन कौन परहिं नहि जान्यौ । कौन चतुर विधना पहिचान्यौ ॥
कहाँ मानसरवरि सुधि आवति । कहाँ देव नगरी चंपावति ॥३८०॥

कौन भाँति पहुँचे इहि देसा। हम थकि रहे देषि यह भेसा॥
कुँवर कही यह कथा अपारा। कहत सुनत लागे बड़ि वारा॥३८१॥
विधना सबै समारी नीकी। प्रथमहिं कुसल चाहिये जीकी॥
दुष सुष चल्यौ जातु इहि तेरौ। तिहिं पर मिलन भयौ सब केरौ॥३८२॥
सब दिन चारि लग्न महँ आहीं। अब यह काम ढील कौ नाहीं॥
कीजै जाइ नगर ढिग डेरा। कीजहि साज निमंत्रिनि केरा॥३८३॥
सरवर मध्य परम सुखदाई। उपवन तीर सरस छबि छाई॥
सुनि आयस दल कीन पयाना। भई बंब वाजे निस्साना॥३८४॥

( दोहा )

सहस पंच दुंदुभि बजे, पंच शब्द घन घोर।
मुरज रुंज सहनाइ अव, भेरी संषिनि घोर॥३८५॥

( छंद भुजंगी )

वंब वाजि सोर घन घोर सादं। सब्द मिलि पंच वाजंत नादं॥
संष सहनाइ करताल तूरं। मिलि सब्द आकास पाताल पूरं॥३८६॥
पष्षरे लष्ष तुष्षार तीषे। नृत्य जनु इंद्र अष्षार सीषे॥
वाउ वह वेग मन मौन धावै। इंद्र रथ जान उपमान पावै॥३८७॥
शुभ सावंत सोहंत अच्छे। मनहु नट नाट रन रंग कच्छे॥
दंत दलपत्ति मैमंत सज्जै। उमड़ आषाड नव जलद लज्जै॥३८८॥

( दोहा )

तिहि छिन तुरत पयान किय, चतुर बरन दल संग।
आपु चढ़े आरूढ़ गज, मानौ मुदित अनंग॥३८९॥
सत्त सहस्र हेवर सुदल, गैवर बीस हजार।
दस सहस्र रथ कोटि पय, रवि अलोपि तिहिं बार॥३९०॥
बहुत भार धँसि गसि धरनि, कसमसि कमठ करक्कि।
छूटि सहनि टुट्टिय गहनि, फन फटि फनिग तरक्कि॥३९१॥
सरवर तीर मिलान हुव, जुग जोजन चहुँफेर।
नृप गृह पट्टकुट उच्च अति मानौ मध्यि सुमेर॥३९२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं चंपावति षंडे
सेना समागमनोनाम द्वादसमो अध्यायः॥१२॥

---

# स्वयंवर खंड

( दोहा )

सूर सिंह आगम सुन्यौ, चंपावति पति राज ।
सुमति बोलि आइसु दियौ, साजौ आदर साज ॥ १ ॥
बहुत साजु एकत्र हित, आदर अरु मनुहारि ।
एक जीभ बरनन करत, पद्दुकर कवि थकि हारि ॥ २ ॥
बहुत पान पकवानु पट, बहुत अन्न धन साज ।
बहु सुगंध रस रीति करि, जिहि विधि आदर साज ॥३॥
सुमति संग अनुचर चले, ढोवत भार कहाँर ।
अन्न हेत मनु हार कर, जनु गिरि नव तिहि बार ॥४॥
विविधि विविधि विनती करी, सुनिये राजकुमार ।
विजै पाल तुव आगमनु, भये सनाथ तिहि वार ॥५॥
इत गँभीर रघुवीर मिलि, कहत मुदित सुष वैन ।
दीन भाँति रस लीन अति, प्रीत पगाये नैन ॥६॥
सुष मानौ जानी कृपा, सिर धरि लीनी साज ।
अब सोमेस सपच्छ ह्वै, दुहु कुल कलस विराज ॥७॥
कुसल प्रस्न आदर घनौ, प्रीत रीत बहु भाइ ।
बाढ्यौ सुष अति परसपर, आनद वरन समाइ ॥८॥
बहु आदर करि कै विदा, मान्यौ चित करि चाउ ।
दुहुँ दिसि प्रेम प्रकास हुव, पद्दुकर प्रीत सुभाउ ॥६॥

( चौपही )

सब मिलि बैठि सुभट इक साथा । कहत सुनत आँनद गुन गाथा ॥
मन मनमथ जो मनोरथ होई । नव मंगल मानैं सब कोई ॥१०॥
होत प्रात सब साज समोये । सब सुष राति निमिष नहिं सोये ॥
गुन गंभीर राय रघुवीरू । लै सब चले नृपत के तीरू ॥११॥

( छप्पय )

सहस हीर हैवर हजार गैवर सत सज्जिय ।
मानिक मनि मुत्ती रतन राजत रवि लज्जिय ॥

जाति रूप अनरूप वि.विधि विधि विविधि बनाये ।
पाटंबर जरतार ओपि महि मंडल छाये ॥
अभरन अनेक अनगन रुचिर बहुत भाँत आदर करिय ।
सज साज सकल नव नेह रस विजैपाल सनमुष धरिय ॥१२॥

( चौपही )

कहत वैन रघुवीर गँभीरा । जनु गुन बचन परोहित हीरा ॥
सोमेसुर अब भूप कहाये । जौ तुम सुरति आन बुलवाये ॥१३॥
दूरि देस बहु अंतर आही । सामग्री नहिं जाति निवाही ॥
ताते अलप साज कछु आयौ । वैरागर पति नेवति पठायौ ॥१४॥

( दोहा )

कुवर संग दासी सकल, दिये बसन तिनि काज ।
और कछू तुवँ जोग है, सुनियै राजधिराज ॥१५॥
विजय पाल बचनन कहै, सुष आँनद अनुराग ।
सूर सिंह कीनी कृपा, अब हम सत्य सभाग ॥१६॥
आदि राज महिपाल महि, सजन सिरोमन आहि ।
जो कछु पठयौ करि कृपा, क्यौं करि फेरौं ताहि ॥१७॥
बहुत भात सनमान करि, कर धरि दीनहिं पान ।
मुदित सूर सनमुष चले, देवल चतुर सुजान ॥१८॥
कही सकल सुभ बारता, रोम रोम सचुपाइ ।
जब जो काव्य है वरनवौं, सो कवि कहै बनाइ ॥१९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचिते स्वयंवर षंडे नेह निमंत्रनो नाम प्रथमोध्यायः ॥१॥

( वार्ता )

[ श्री श्री श्री सूर सैन राजा स्वयंवर सुन के स्थान से चले वैसाष सुदी ५ कौ येक महीना २० रोज मै मानसर पै ज्येष्ठ सुदी ११ कौ पहुचे, फिर अर्द्ध रात्रि के समय अपछरा स्नान करवे आंई और सूर सैन को लेकर उत्तर दिसा ब्रह्मकुंड पर पहुंची, और गांधर्व विवाह कल्पलता के साथ रायत भई । फिर काल पाय रह कर चले और कई महीनौं में चंपावती नगरी में आये और इनकी फौज भी चंपावती मैं पहुँची । येक साल आर कुछ दिन हो गये फिर इनके ठहरने पर स्वयंवर ज्येष्ठ सुदी ५ कौ ठहरौ दूसरी साल मैं । ]

( दोहा )

ज्येष्ठ मास सित पंचमी, कीनी लग्न प्रमान ।
अति निर्मल नव ग्रह बली, थपी गनक गुन जान ॥२०॥
सुभ नच्छत्र सुभ दिन घरी, मंडप छाहन कीन ।
पूजि प्रथम कुल देवता, दान दुजन कहँ दीन ॥२१॥
गीत नाद वादित्र बहु, नव मंगल दरबार ।
बाजत भेरि मृदंग रव, तरुनिनि पत प्रति भार ॥२२॥

( छंद तोटक )

नव मंगल मंडफ छाद दियं । तह थप्पिय कंचन खंभ प्रियं ॥
वर वेदिय विप्र बनाइ सची । मनि मानिक मोतिय चौक रची ॥२३॥
तिहिं मध्यि जड़ौ नव थंम्ह धरौ । मनि कुंकुम मंडित नीर भरौ ॥
नव पल्लव चूत विराजि तहाँ । जिहिं ऊपर दीप उदीप जहाँ ॥२४॥
बहु भाँति वितानिनि छाँह सजी । जिहिं चाहति सूर किरिन्नि लजी ॥
जरतार चँदोवनि भेद नवो । जनु चंद अनंत उदोत भवो ॥२५॥
जलजातन झालर ओप मई । रजनी उडु मंडल सोम लई ॥
कदली दल पहुँकर रंग भरे । कलपद्रुम अंगनि आनि धरे ॥२६॥
बहु तोरनि वंदनवार वनी । अमरावति तै अति सोभ घनी ॥
वर वानिय विप्रनि वेद भनैं । जह वंदिय सूर जहाँ वरनै ॥२७॥
बहु वाजत भेरि मृदंग जहीं । सहनाइय दुंदुभि ढोल तहीं ॥
तह गावहिं गीत अनंद भरी । नव कामिनि मांग सुहाग भरी ॥२८॥
नवला नव जोबन रूप धरी । जनु अच्छरि इंद्र पुरी उतरी ॥
दृग अंजन षंजन मीन लजे । अबला नव सात सिंगार सजे ॥२९॥
मृदु हास विलासनि चित्त हरैं । मधि पंकज दाड़िम बीज भरैं ॥
छवि रूप कहाँ लगि ओप गनौं । बहु आनद मंद कहा बरनौं ॥३०॥

( दोहा )

सुदिनु सुयंबर थापि कै, नृपति बुलौवा दीन ॥
मुदित मोद मंडफ निकट, विविधि विछावन कीन ॥३१॥
कनक रतन विधि विधि बसन, मंडित पंथ वजार ।
घर घर धरि कंचन कलस, घर घर वंदनवार ॥३२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे मंडफ छादनो नाम द्वितीयो अध्यायः ॥२॥

( दोहा )

उत अनेक नृप आगमनु, विजय पाल दरबार ।
इत सहचरि सज्जन लगीं, सुंदरि अंग सिंगार ।।३३।।
नष सिष कौ बरननु विमल, कियौ कवन बहु भाइ ।
अलप बुद्धि अनुमान करि, पुहुकर कहत बनाइ ।।३४।।

( सवैया )

मज्जनु समै अंगु अंग को निहारी छबि ।
सोभा के समूह मोपै बरनै न जात हैं ।।
केसरि कनक चंपा दामिनि दिया की जोति ।
देषत मलीन होति ऐसे गोरे गात हैं ।।
तन की सुबास उनमत्त अलि आस पास
बदन प्रकार तै चकोर ललच्यात हैं ।
पुहुकर कहै नर क्यौं न बसि हौंहि जाके
नैन के निहारे मुनि सिद्धऊ सिहात हैं ।।३५।।

पद नष निरमल विराजमान मेरे जान
रति पति आये नव आरती बनाई है ।
कैधौ पंच बान कामिनी कमानि सोभियत
आगम समय वीर बहूँटी बनाई है ।।
जंबूनद जोर मानौ मानिक जराइ जरे
उडुगन उदित अनेक छवि छाई है ।
पुहुकर कहै परवीन प्रिया प्रान प्यारी
विनु तप ऐसी कौने नारि कहूँ पाई है ।।३६।।

चरन कमल वर अरुन वरन तल
सीसी सम रंगु डोलै आभा एड़ी लाल की ।
पुहुकर कहै चित रही चुभि चारु मेरै
वरनी न जाति है चटक मंद चाल की ।।
पारावत हारे मद मैगल विसारि डारे
उपमा न आवै मन मुदित मराल की ।
जावक रचित पद परम विचित्र प्यारी
वदन को सोभा पद पूरे पद बाल की ? ।।३७।।

नूपुर झनक्क रव घूघुर घनक्क घोर
घाइल करि प्रान राखे ? पाइल्ल जु पाइ की ।
पीवै तै पराग उनमत्त किलकारी मानौ
पंकज के मध्यि अलि सावक सुभाइ की ॥
कंचन रचित मनि षचित जलज हीर
रसना न आवै वह बनक बनाइ की ।
बाल के विमल वपु काम के चढ़न काजै
सिढ़ी सी बनाइ राषी जेहरी जराइ की ॥१८॥

कंचन के षंभ रंभ उपमा कहत कवि
मेरे जान उभय सुभट नृप काम के ।
कहै कवि पुहुकर करभ करेलै लागै
एतौ अति कोमल हैं मनि अभिराम के ॥
साचे सौं सुधार मध्यि माषन की कीनै विधि
केसरि के गहै हैं निकट कटि छाम के ।
चितवित धूत किधौं दूत सम आगम के
प्रान निध ? जानि किधौं जंघा जुग बाम के ॥२१॥

भृंगी नहिं भृंग भँवर सिंघिनी विलोकै छवि
उपमा कहत कवि कौन गुन लेषिये ।
नैननि न आवै अरु मन मैं न आवै लंक
चितहूँ न आवै जातै चित्र अवरेषिये ॥
विरही कौ वल विरहिनी कौ विलासु हासु
दुषित के जीव ही तैं छीनता विसेषिये ।
जोग की जुगति जप जोतिक के ग्यान जोई
पाइये जु नैन[1] तब तेरी कटि देषिये ॥२०॥

मदन मृदंग किधौं माधुरी सुगंध धुनि
पावस के पिक सिषि सबद सुहावनै ।
कैधौं वज पाठक वदन दुज सभा मैन
मृग मोहवे कौं घटा कारि मन भावनै ॥

---

१—इस प्रकार का कोई अंश छूटा हुआ है ।

कहै कवि पुहुकर पूरन सिंगार सभा
भनत है वंदी जन जोवन के आवनै।
अभरन और अंग अंग छबि और और
किंकिनी न होंहि वीय प्रेम के वँधावनै ॥४१॥

मति गज उभय उरोजनि की आड़ किधौं
सोभा की अवधि सिंवा सब सुषदैनी है।
तीनि लोक पैये के विधना तीनि रेष षांची
साँची छवि पुहुकर मनुहरि लेनी है॥
किधौं मनमथ जू जनेउ दियौ जोबन कौं
प्रगटे त्रिगुन किधौं तरल त्रिबेनी है।
चारु चतुराई तरुनाई रूप अधिकाई
त्रिवली सरस किधौं तरल त्रिबैनी है[1] ॥४२॥

अमल कमल कुच कमल के नाल किधौं
विमल विराजमान बैनी कैसी झाँई है।
चक्रवाक चुंच तै छुटी सिवाल मंजरी कि
नागिनि निकसि नाभि कूप ही तै आई है॥
जमुना की धार तम धारि किरवान धरि
किधौं अलि सावक की पंगति सुहाई है।
पहुकर कहै रोम राजी यौं विराजी आइ
वरनी न जाइ कवि उपमा न पाई है ॥४३॥

रासि रस रूप किधौं दोई तन भूमि भूप
उभय अनूप फल सुरसरि हार के।
कंचन के कुंभ के कठोर करि कुंभ कैधौं
संभु है स्वयंभु है जु कोडवार पार के॥
काम के गुरज गढ़ जोवन धुरज आछे
उन्नत उरज राखे राषन सिंगार के।
श्रीफल सबेल ऐसे नारँग जँभीर जैसे
जुगल कुच सुफल फल कनक की डार के ॥४४॥

---

१—यह पंक्ति कुछ भिन्न होनी चाहिए।

घुपरि चुनाई चोली सेतश्री साफ छबि
छाजत कवीन मनु उकति कौं धायो है।
मेरे जान हैम गिरि सिषिरि उतंग विधि
ता पर तुषार पूरि पातरौ सो छायो है ॥
झीने जल जलज कमल की कली सी मानौ
अमल अनूप रूप रतनु लजायो है।
महा मनि छटा पट अमित बिराजमान
कींधौ पूजि पट जुग ईसनि चढ़ायौ है ॥४५॥

नगन की जोति उर लसै लर मोतिनि की
चकचौंधि होति मनि गन गुन जाल जू।
कैधौ मषतूल फूल झूलति हिंडोरा मानौ
सिषिरि सुमेर बीच वारिधि को बाल जू ॥
कैधौ नवग्रह संक भिलि संकर सहाइ हेत
समर समर काज आये तिहि काल जू।
पहुकर कहै पीय प्रानति परम मोद
रीझि तानि हारे छबि रसिक रसाल जू ॥४६॥

कोकिला कपोत कीर कोकिल कलप कल
माधुरी मधुर धुनि सुनत सुहावनी।
कैंधौ सुरवीन वीन वासुरी विसाल रस
रस अनुराग रासि जगत जिवावनी ॥
पहुकर कहै पीक पाननि झलक ग्रीवँ
सोभा की अवधि सिवाँ पिय[1] मन भावनी।
रति ऐसी रंभा ऐसी रूप उरवसी जैसी
देषै उर वसै दुति दामिन लजावनी ॥४७॥

कंठ सिरी जाल उर कंठ कंठ माल तैसी
मनि बाल लाल (भाल ?) विमल विसेषियै।
कहै कवि पुहकर छूटी लर मोतिनि की
पोतिहू को छरा अपछरा सम लेषियै ॥

---

१—सिँवा पिय।

जीतिहै त्रिलोक त्रिया त्रिगुन विराजमान
सत रज तामस परम छबि पेषियै।
अभरन अंग जनु तीरथ प्रसिद्ध जग
सब सुषदैनी की त्रिवैनी तन देषियै ॥४८॥

कमल के नाल किधौं जुगल मृनाल भुज
किधौ विवि डार तरु कंचन सुहाई है।
साँची छबि साँची विधि साँचे सौं सुढारि कीनी
कैंधौ करि कुंदन कुदेरे काम भाई है॥
अंगद अनूप ढाड़ कंकनिन चौप चाड़
चारि चारि चूरी चारु करन चढाई है।
गरुव सिंगार गज मोतनि के गजरन
अजर अमर नारि निरषि लजाई है॥४९॥

कोमल किसल करपल्लव विराजै वर
अमल अनूप नष पोषक हैं प्रान के।
कहै कवि पहुकर सान दै सँवारि राषे
पेषियै प्रतिच्छि पंचवांन पंचवान के॥
नील सित पीत लाल मुद्रिका जटित मन
हरत रहत चित चतुर सुजान के।
कर सौ गहै जु कर कौन बड़भाग नर
जाकै फल पूरे जप तप अरु दान के॥५०॥

चाषौ हौं सुहाग कौ कि भाग अनुराग कौ हैं
हिय कौं हुलास कैधौं पिय कौ षिलौना है।
कैधौ कवि पुहुकर कंत के रिझाइवे कौ
सौतिनि सताइवे कौ कीनौ कछु टौना है॥
चातुरी कौ भाउ किधौ दाउ प्रेम पासि कौ है
डीठिहू की डीठि कैधौं चिबुक डिठौना है॥५१॥

अधर अनूप विय विद्रुम बँधूप विंव
मेरे जान चंद्र षंड दोऊ लै मिलाये हैं।
ऊष ते पऊष ते मऊष तैं हैं मीठे अति
सरस रसाल गुनि गीतन मैं गाये हैं॥

सधर सुरंग रंग श्रवन सुधा के रस
मोहन मधुर मूरि जीवनि उपाये हैं।
पुहुकर कहै प्रेम पाउ पिय जीय प्रान
विमल विचार वर विधना बनाये हैं ॥२२॥

अमल अदोस मानौ प्रात कन वोस छबि
वेसरि कौ मोती कवि उपमा कहतु हैं।
मेरे जान जलसुत इंमृत के हेतु आइ
अंतरच्छ तपु करि चाषन चहतु हैं॥
किधौं रंग भूम पर नटवा करतु कला
कानन के गुनु लागि त्रिगुन गहतु हैं।
अरुन अधर आभा कज्जल कटाच्छ मानौ
विहसैं दसन दुति ऊजरौ रहतु हैं ॥२३॥

( दोहा )

पुहुकर मुकता पुन्य फल, बरनै कौन प्रकार।
अधर पयोधर वर सरस, इत बेसर उत हार ॥२४॥

( सवैया )

मुष मृदु हास छबि बरनी न जाति
जानतु है जोई जाकै रही गड़ि मन है।
दामिनि दमकि दुति दीपक उज्यारी जोति
दाड़िम के बीज वर उपमा दसन है॥
हीरा से दसन रंग वीरा सौं बनायो विधि
काहि सरवर कहौं कौन ऐसी धन है।
कौन को है ऐसो जपु कौने कीनौ एतो तपु
ऐसी नीकी नारि जाके सोहति सदन है ॥२५॥

कोमल कपोल अति अमल अलोम गोरे
विधना सुधारे मिल कंचन सुधा रसी।
पल मनि लालता तैं कुंडिल झलक जल
बरनी न जात छबि अगम अपारसी॥

दुलही नवलता की पूरन तपस्या जाकी
पुहुकर सेई जिनि वेनी औ बनारसी।
मेरे जान सूर उवै उरज विराजमान
कैधौ हैं रतन सत नाक कैसी आरसी ॥२६॥

मोहे जल मीन मृग सावक अधीन भये
चंचल विसालनी के नैन नैन त्रीय के।
कुटिल कटाछ वान भाल[1] ते विसेषियतु
हितु करि हरहिं[2] हरन हार हीय के॥
अंजन के दीये दृग षंजन लजानैं वन
कंजन समान मन रंजन हैं पीय के।
पहुकर कहै लोल लोचन ललित लाज
प्रेम रस पीवनि कै जीवनि हैं जीय के ॥२७॥

वरुनी विसाल भृंग भृगुटी कुटिल वंक
तीखी तिरछौंही डीठि काम किरवाँन के।
कहै कवि पुहुकर मुनि मन मोहिबे कौं
सान दै सँवारे विध मदन के वान के॥
दृग मृग कंध मानौ मोहिनी को जोरौ जुवा
चुंचि विचारि चक्र चंद रथ जान के।
होड़ सी परति छबि षोड़सी के अंग अंग
अंगना अमर धन मैटनि गुमान के ॥२८॥

कंचन को आड़ भाल टीका जग जोति जाल
मोती मनि हीरा लाल बनक बनाइ के।
मेरे जान राका ससि उदित प्रताप पूरे
बैठौ है सिंहासन सभा मै चित चाइ के॥
तरल तरौना दुहूं श्रवन विराज मान
चंद्र रथ चक्र चारु सोभित सुभाइ के।
पुहुकर प्रान पति रीझि रस वस भये
रोम रोम रचि रंग संग सचुपाइ के ॥२९॥

---

१. पाल २. हरैं ३. चक्र।

जोबन जलधि मैं तरंग छबि रूप जाल
विलषि बिलोके जीउ उदोइ रहतु है।
अधर पयूष धर लोचन कुरंग वर,
डहडही छबि देषे डाहन मरतु है॥
पुहुकर मुकता के गन मानौ उडुगन
राकापति जामिनि मनु भरम धरतु है।
षोडस सिंगार चाहि षोडस कला सौ ससि
षोडसी के आनन सौ होड़सी वदतु है॥६०॥

काहू कौं टारौ अरु नाह कौं उगिलि डारौ
बाट परी येतौ बोझ जिय मैं धरतु है।
कहा करौं चंद्रमुषी कहत कवि कोऊ
ताहि के सुनै तै मनु धोषौ सौं परतु है॥
पहुकर पहिले तौ सदन संम्हारियतु
झूठी पैज पालिवे कौं काहे कौ अरतु है।
मानतु न हदि ससि वदन हुँ पूछि देषि
प्यारी के वदन सौ तूं वदन करतु है॥६१॥

स्याम कचपाटी मैन मंडित फुलेल तेल
सीस फूल छबि तहाँ वरनी न जाति है।
मानहु फनिंद मनि दीपत उदोत मनि
किधौ भरीं दीवटि बनाई कहूं राति है॥
कैधौं कारी घटा है पावस प्रचंड मानौ
मारतंड किरनि अरुन उदै भाति है।
पहुकर कहतु चतुर चित चूड़ामनि
चाहि चाहि रति अति ? मैनका लजाति है॥६२॥

वंदन सौ माँग भरि मोतिनि सवाँरी सरि
मेरे मन आई कछु उकति सुभाति है।
पावस उमड़ घन घोर मानौ कारी घटा
ता मधि विराजै वरावगनि की पाँति है॥
जमुना बिदारि किंधौ सुरसरि धारि वही
स्याम सिर सोभित नच्छत्र माल कान्ति है।

पूरन सुहाग भाग नवो नवो अनुरागु
सौतिनि कौ सालु उर पिय मन राति है ॥६३॥

कारी सटकारी लट लाल गुन गूँथि बेनी
मालती के फूल मेलि सषिन बनाई है।
कहैं कवि पुहुकर उपमा न आवै मन
मेरे जान त्रिविधि त्रिवेनी छबि छाई है॥
कंचन के षंम्ह तन चढ़हिं भुजंग मानौ
कौन कवि कहै काम एती चतुराई है।
अम्बर तै उतरी कै चित्र कैसी पुतरी है
अमर की नारि अमरावति तै आई है॥६४॥

पाटंबर पीत पट लहँगा ललित कटि
डोरी कसि गाँठि बाँधि विविध बनाई है।
सौधे संग पार्तिगी सारी हित की हरनिहारी
पहिरी है गोरे अंग चूनरी चुनाई है॥
मेरे जान प्रगट है इंद्र वधू इंदुमुषी
रीझे वर नैन सैन आगम जनाई है।
पुहुकर कहै और उपमा कहाँ ला कहौं
जाकी छबि देवै अपछरी छबि पाई है॥६५॥

(दोहा)

नषसिष की सोभा निरषि, थकित भये मुनि नैन।
सुर नर नाग नरिंद मुनि, अँग अँग उपज्यौ मैन॥६६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहंकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे
नषसिष वर्ननो नाम तृतीयो अध्यायः ॥३॥

(दोहा)

बाजत नांद मृदंग धुनि, दुंदुभि ढोल अनंत।
आवत भूष हुलास हित, रूपवंत गुनवंत॥६७॥

पहुमि पाल परताप बल, दल पति दल अधिकार।
दान षड्ग निर्मल नवल, पुहुकर परम उदार॥६८॥

विविधि भाँति भूषन बसन, सुष सुगंधु बहु भाइ ।
भूप सुयंबर हेत लगि, आये चित धरि चाइ ॥६९॥

( छंद पद्धरी )

चित चाहि चौप आवहिं त भूप । मन मुदित काम अरु कामरूप ॥
मनि धीर वीर बहु बल अपार । मन रूप रास उदित उदार ॥७०॥
गजपति गह्वव असपत्ति ईस । छितपाल छाजि छबि छत्र सीस ॥
दुति कनक दंड चामर विराज । सुर सभा मनौ सुरलोक आज ॥७१॥
मृदुहास मंडि मुषि भरि तमोल । झलकंत करन कुंडल विलोल ॥
अभरन अनंग मनि हीर लाल । राजत्ति रुचिर उर मुत्ति माल ॥७२॥
बहुविधि सुगंध बहु गौर गात । चातुरी चवहिं मुसक्यात बात ॥
तिहिं मध्यि मध्यि नाइक समान । प्रगट्यौ पहुँमि जनु पंचवान ॥७३॥
सौमेस बंस नंदन सौं सूर । षोडस कलानि दुजराज पूर ॥
राजाधिराज वैरागरेस । जानहिं जगंत्रु पहुमी नरेस ॥७४॥
बैठीयौ आन आनंद भीन । जनु कोटि सूर उद्दोत कीन ॥
बहुराज पुत्र राजत्त संग । अति अमल रूप सागर तरंग ॥७५॥
इल मुदित उदित मंगल अपार । बहु गीत नाद वादित्र वार ॥
चारन्न विप्र वंदीन भीर । बहु भनहिं वेद धुनिवंत धीर ॥७६॥
मंडीय सभा मंडफ बिनोद । नर नारि सकल आनंद मोद ॥
सत सहस लच्छि उद्दित मसाल । कप्पूर अगर वाती विसाल ॥७७॥
तोरन पताक वंदननि बार । जग मत्त मनौ जामिनिय तार ॥
कौतिक विनोद मन हिय हुलास । देषहिं विवाँन वर सुर अकास ॥७८॥
हरषंत्त हेरि हिय हरत सूर । वरषंत्त देव मन फूल फूल ॥
अप्छरि उछाह गंधप्प गीत । धन धन्य जग्गँ पुहमी पुनीत ॥७९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे
सभा संचरन वर्ननो नाम चतुर्थमो अध्यायः ॥ ४ ॥

( दोहा )

कुल कुलीन गुर पूजि कुल, परम गुरू गुनवंत ।
गनक पूछि सुभ छिन समय, साधे सिध्य अनंत ॥८०॥
कहत वचन आनंद मय, पुष्पावति पिय पास ।
सकल नृपति आये सभा, अति हित हिये हुलास ॥८१॥

सुभ नच्छत्र सुभ दिन घरी, अति सुभ समय सुभाइ ।
कुँवरिहिं आइस दीजियै, मंडफ चलैं लिवाइ ॥८२॥
प्रात लग्न श्री पंचमी, पानिग्रहन दिन जोइ ।
ताते अवसि विचारियै, जु आजु स्वयंवर होइ ॥८३॥
पहुपावति अग्याँ दई, मदन मुदित चित चाइ ।
कुँवरि लेउ लिवाइ संग, जो गुर अग्याँ आइ ॥८४॥
सुनि आइस सहचरि सबै, उठीं कुँवरि कर जोरि ।
मानौ कन्या देव की, लषि लाजति रति कोरि ॥८५॥
दुज कर गडुवा नीर कौ, सुंदरि कर जैमाल ।
संग सकल सहचारिका, सदा सुहागिनि बाल ॥८६॥
गनपति गवरि पुजाइ कै, विहँसि धरौ पग मग्ग ।
जुवति गीत आरंभु किय, बाजे बाजन लग्ग ॥८७॥

( छंद तोटक )

जयमाल गुलाल बनाइ गुही । घसि केसरि कुंकुम मंडि छुही ॥
मुकता मनि हार हिरन्य भरी । बहु भाँतनि चित्र विचित्र करी ॥८८॥
करि दच्छिन लच्छि समान किये । जुग नैन विसालनि लाज लिये ॥
गुरन्नित अग्र असीस पढ़ै । मन ही मन आँनंद ओप बढ़ै ॥८९॥
अनुचारित नारि नवीन सषी । कमला सँग ज्यौं सब सिध्यि लषी ॥
नवला नव आगम ओप भई । रजनीपति पूरन सोभ लई ॥९०॥
गुरु रूप अनूपक वानि सजी । लच्छिमी जनु छीर समुद्र लजी[1] ॥
नर नारि निहारहिं नेह नये । दुतिया जिमि इंदु उदोत भये ॥९१॥
पहुमी मन मंडित चित्त हरै । गज गामिनि भामिनि पाइ धरै ॥
प्रतिबिंब विसेषि तरंग भरे । विधना जल जात विछौन करे ॥९२॥
मुदितादि सषी सब संग लगीं । निजु नेम मनौ रस प्रेम पगीं ॥
नवला सुकुवाँरि सुनारि सषी । जनु अंगन कंचन बेलि लषी ॥९३॥
मुष जोति अनंतर घूँघट के । सबके मन नैन जहाँ अटके ॥
इक देषत ही विसम्हार भये । सुधि बुद्धि विधान विसारि दये ॥९४॥
इक पान विरी वर हस्थ रही । भ्रमि भूमि चुनौती दंत गही ॥
इक चाहत चित्त समान रहे । इक बैन विसेषि बिचारि कहे ॥९५॥

---

१—मथी ।

सब भूपन के मन आस बढ़ी। सरिता जनु प्रेम तरंग चढ़ी ॥
फिरि हेरि सभा दुहुँ ओर सिरे। जनु अंगनि चक्र इलात फिरे ॥९६॥
छबि रूप कहाँ लग ओप गनौं। सँग डोलति चंद चिराक मनौं ॥
जिहिं भूपहिं चाहि पमुक्कि चलै। मुषु होहिं मलीन तजंतु वलै ॥९७॥
जिंहि की ढिग आवहि भाइ भरी। सोइ मानतु जीवनि एक घरी ॥
इहिं भाति निहारि विचारि चली। जनु सूर विलोकति कौंल कली ॥९८॥

( दोहा )

मेलि माल पाइनि परी, मन क्रम वच रस रास।
कवि कहँ लगि बरननु करै, भई लच्छि जिहि दास ॥९९॥
चतुर नैन मिलि एक हुव, दुहुँ मन प्रेम प्रकास।
मानौ दुहुँ तन एक मन, पहुकर परम हुलास ॥१००॥
ललित बाहु कोमल सुकर, हरषि हेरि तिहिं काल।
जय जय मंगल शब्द हुव, सूर कंठ जयमाल ॥१०१॥
भेरी ढोल मृदंग धुनि, बाजे गहिर निसान।
उदित मुदित नव नागरी, कियौ मधुर धुनि गान ॥१०२॥
रति रतिपति नृप घरनि मिलि, नरनारी सचुपाइ।
जोरी जुगल विचारि करि, मानत मुदित सुभाइ ॥१०३॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं स्वयंवर षंडे उत्साह जयमाल मेलन वर्ननो नाम पंचमो अध्यायः ॥५॥

( छप्पय )

जबहिं स्वयंवर वरिग सूर सुकँवारि नारि नर।
ओप चोप चित चढिग वढिग अभिलाष विविधि वर ॥
विजय सोभ श्रीवदन सदन कमला जनु आइय।
राज रिद्धि थिरु थप्पि सिद्धि साधन फल पाइय ॥
जय जय प्रकास तिहुँ लोक हुव, मन प्रसन्न सुर नाग नर।
अविचलि विचारि जोरी जुगल, सु जव लगि रवि ससि गंगधर ॥१०४॥

( दोहा )

सूर सिंह आनंद भय, मुदित उदित अति रूप।
मानौ जय जय माल करि, जीत लिये सब भूप ॥१०५॥
चढ्यौ मत्त मातंग पर, प्रगट पाइ नव प्रान।
वरषत कनक अनंत गन, प्रफुलित चल्यौ मिलान ॥१०६॥

( चौपही )

चल्यौ मिलान सूर सक बंधी । मदन रूप मनमथ सुक फंधी ॥
बरषत कनक हरष मन कीनै । दर्बि अनंत भिच्छुकनि दीनै ॥१०७॥

निरषत रूप वृद्ध जुव वारे । इक टक नैन लगहि नहि तारे ॥
सरवर करे काम छबि कोरी । रचि बिरंचि रति मनमथ जोरी ॥१०८॥

हरषहिं हँसहि संग के संगी । नाइक मानि नवल नव रंगी ॥
और भूप सब गये मिलाना । परम मलीन बदन कुम्हलाना ॥१०९॥

फिरि सुंदरि मंदिर महँ आई । जहाँ मुदित पद्मावति माई ॥
प्रोहित सँग सषी सुषदाई । सलज नैन नहिं देहि दिषाई ॥११०॥

ललित लाज उपजी जिहि काला । नीचे नयन किये बरवाला ॥
लोइनि लाज मैन मन माहीं । ऊँची डीठि बिलोकति नाहीं ॥१११॥

वचनन चवै उतर नहिं भाषै । जनु पति रूप हृदै भरि राषै ॥
बिडरौ बिरह मोद मन आयौ । जननी निरष परम सुष पायौ ॥११२॥

बहु बिधि करहिं निछावरि रानी । भाग सुहाग प्रीय पिय जानी ॥
यह जोरी पचि रची बिधाता । गवर पती संकर बरदाता ॥११३॥
किय जागरन रैन सब रानी । गावत गीत मधुर धुनि वानी ॥
बाजहिं झाँझ पषावज तूरा । पायौ मान परम सुष पूरा ॥११४॥
नेगचार पूजहिं कुल देवा । संकर गौरि करहिं मिलि सेवा ॥
नृत्यहिं जुवति जोति उँजियारी । हरषहिं हरष सकल वरनारी ॥११५॥
सुंदरि सकुचि अवासहिं आई । उद्धत संग सषी सुषदाई ॥
मुदिता आदि सकल सहचारी । दुष सुष बिरह बड़ावन हारी ॥११६॥
तिजि जगरन जुवति बिधि ठानी । वरनत प्रेम रसाल कहानी ॥
रुचिर साजु दुति दीप उज्यारी । उज्जल वसन रची नव नारी ॥११७॥

करहिं बिलास हास वर बाला । बोलहिं बोल बिनोद रसाला ॥
पौढ़ि लेहु अलि आजु अकेली । कालि होहु रति नाइक चेली ॥११८॥

जिहिं लगि बिरह बिथा सब षोई । सो पति अंक कालि भरि सोई ॥
सुंदरि संक सकुच नहिं बोले । मंद बात वारिज जिमि डोले ॥११९॥
बिसरि बिलास हास तिहि पासा । लज्जित लाज उपजी जिय त्रासा ॥
चिंता मिटी नींद निसि आई । तब तिहिं सभै परम छबि छाई ॥१२०॥

( दोहा )

पुहुकर संका सकुच सुष, मदन भयौ इक ठौर ।
बहु छबि कवि वरननु कियौ, यह छबि की छबि और ॥१२१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे रैन जागरन वर्ननो नाम षष्टमो अध्याय: ॥६॥

( चौपही )

होत प्रात उग्गित जग भाना । बाजे गहिर गरुव निस्साना ॥
सूर पास षट दरसन आये । चारन विप्र वंदिजन धाये ॥१२२॥
मेघ अपंड धार जिमि दाना । सरिता सरल प्रवाह समाना ॥
सकल सुभट आँनद अनुरागे । भूषन विविधि बनावहिं आगे ॥१२३॥
राग रीति रस रंग रसाला । मानहि मुदित मोद भुवपाला ॥
रूप रास सब राज कुमारा । आँनद जल लिमगन तिहिं वारा ॥१२४॥

( दोहा )

विजयपाल नृप धाम तैं, आवहिं सरस सुसार ।
अन्न पान पकवान रस, अति अगनित अधिकार ॥१२५॥
नहि प्रवाँन संष्या तुला, सामग्री बहु भाइ ।
आवति विधि ज्यौनारि त्रिय, मोपै वरनि न जाइ ॥१२६॥

( चौपही )

सब दिनु केलि कला महँ वीत्यौ । कंचन दानु दियौ जग जीत्यौ ॥
नृत्य गीत आनंद बधाई । अष्ट सिध्यि दुहुँ मंडफ छाई ॥१२७॥
संध्या समै लग्न नियरानी । नवग्रह चलीं नवल निर्वानी ॥
जे त्रिय सदा सुहागिल जानी । पठई तेलु चढ़ावन रानी ॥१२८॥
दूलह तरुन बाल नव नागर । सूरज तेज रूप गुन आगर ॥
दिजु वर गुन गंभीर प्रधाना । नेग रीति सब करहिं प्रवाना ॥१२९॥
तब सनेह मंगली मिलाई । प्रोहित मोतिन चौक पुराई ॥
बोली सकल सुहागिल भामिनि । बंदन हरद कियौ मिलि कामिनि ॥१३०॥
गंगा जलु अस्नानु करावा । अगिनित दानु प्रोहितनि पावा ॥
तब दुकूल अँग अँग पहिराये । विविध विविधि जरतार बनाये ॥१३१॥

( दोहा )

कनक मौर रतनन जरित, धरौ गरुव गुर सीस।
चहुँ दिसि जै जै शब्द हुव, दुजवर पढ़ैँ असीस ॥१३२॥
रुकमिनि नंदन रूप सम, मकर केत अवतार।
दिन दुलहन दूलह नवल, रवि छबि तैं उजियार ॥१३३॥
बाजे गह्विर निसान घन, साजै बहु विधि साज।
राजन राजकुमार बहु, चढ़े राज गज बाज ॥१३४॥

( छंद मोतीदाम )

चढ़े गजराज विराजत राज। मनौ सुरनाइक देव समाज ॥
जरौ नग हीर महामनि मौर। चमू चतुरंग ढरै सिर चौर ॥१३५॥
जजीरन जोरु चलै हलि नाग। मनौ नव मेघ मिले अनुराग ॥
फबै छबि मंडित कुंम्ह सिंदूर। उयौ उदयाचल ऊपर सूर ॥१३६॥
बढ़ी छबि कानन कुंडल लोल। बनौ कर कज्जल नैन अमोल ॥
बिराजति केसरि षोरि जु भाल। लसै उर ऊपर मौतिय माल ॥१३७॥
भरे सुष पाननि आननि जोति। मनौ रसना वलिय[1] कनि मोति ॥
धरी पनरथ्थ भिरत्त जु अंस। वन्यौ अति रूप महावर वंस ॥१३८॥
सबै सँग राजत राज कुमार। भये अमरापुर कौतिक हार ॥
हरिक्किय आदिक तेज तुरंग। लिषे जनु चित्र महा रस रंग ॥१३९॥
जँजीरनि जीन निरूप रकेब। जलज्जनि जोति जलाजल जेब ॥
महामनि मैगल ज्यौं पग पौन। लषै लषि दामिनि षंजन कौन ॥१४०॥
वरैं तहँ लच्छिन लच्छ मसाल। उठै अति आतसबाजुव जाल ॥
छुटै हथफूल हवाइनि गुंज। दुरौ दुति इंदु मती तम पुंज ॥१४१॥
बजैं तहँ पंच हजार निसान। मनौ भरि भादव मेघ समान ॥
निहारत नैन सबै नरनारि। करौ तन प्रान प्रिया बलिहारि ॥१४२॥
चढ़ी वर सुंदरि जाइ अवास। लसै जनु अच्छरि आइ प्रवास ॥
वरष्षत कंचनु मुत्तिय धार। भये मन मोहित कौतिक हार ॥१४३॥
भनै वर वंदिय चारन चारु। सकै नहिं सेस सँभारित भारु ॥
फिरै जु चहूँ दिसि नेरि मझार। पहुँच्चिय दूलह देव दुवार ॥१४४॥

---

१—दसना वलिय ( दस नाव लियं )

( छंद प्रयंगम )

दूलह देव दुवार फिरे पहुचाइ कै।
रूप निहारन हार वली वलि जाइकै॥
हास विलास विलोकनि वंक सुभाइ कै।
वारति जीवनि प्रान मनो सचुपाइ कै॥१४५॥

जोबन राज सरूप अनूप सराहिये।
सूरज तेज प्रकास मनो भव आहिये॥
थकित भये नरनार निहारत रूप कै।
अँग अँग बढ़ौ अनंग बिजैपति भूप कै॥१४६॥

( दोहा )

पुहुपावति परछन करत, नवल नारि बहु संग।
सुत सनेह नृप घरनि मिलि, औरनि अंगन अंग॥१४७॥
सुता पलटि सुत पाइयाँ, संकर कृपा सुभाइ।
लेषि लेहि जीवनि सफल, देषि रूप बलि जाइ॥१४८॥

( चौपही )

सूर कुँवर वर विप्र हँकारे। अर्घ सहित मंदिर पगु धारे॥
प्रथम पूजि गनपति कुल देवा। जिहि विधि विप्र करावहिं सेवा॥१४९॥
नेग चार कुल रीति अचारा। जिहि विधि पुहमिपाल व्यौहारा॥
मंगल विमल जुवति जन गाये। वर कन्या वेदी पर आये॥१५०॥
बजे मृदंग भेरि सहनाई। दासन बहुत निछावरि पाई॥
अग्नि प्रतिच्छ धरी तहँ आनी। भनै विप्र बेदनि धुनि वानी॥१५१॥
चार वेद पहुमी जे आना। तिनि महँ साम सरस कर जाना॥
जुजरबेद ऋगुबेद अपारा। होहि अथर्वन धुनि झनकारा॥१५२॥
धोती पीत पीत उपरैना। निरष रूप सचुपावत नैना॥
पहिरि पीत पट्ट सुंदरि सोहै। सरवर त्रिया तिहूँ पुर को है॥१५३॥
कंन्या दान सँकल्प सुकाजा। जुवति संग पगु धारे राजा॥
नृप कर कुस रानी कर झारी। भनहिं विप्र ब्रह्मा अवतारी॥१५४॥
जब संकल्प कियौ भुवपाला। विलषि वदन विह्वल वर बाला॥
करुना प्रगट भई तिहिं काला। मोचतु जल जुग नैन विसाला॥१५५॥

ले उसाँस बोलत नृप बैना। भरे वारि वर वारिज नैना॥
संपति सुता न संचति माहीं। परवस परी कछू वस नाहीं॥१५६॥
द्वादस बरष लाड लडवाई। सो तनया अब भई पराई॥
पुत्री पुत सब बातन ऊना। होहिं भँडार सदन दोउ सूना॥१५७॥

( दोहा )

इहि विधि वचननि उच्चरै, भरि भरि लेहिं उसास।
सत कन्या गृह औतरैं, जननी तऊ निरास॥१५८॥
लच्छि धेनु पृथवी बहुत, अरु सुवर्न सत भार।
अरपे कन्या दान सँग, वरननु वरनत हार॥१५६॥
सहस नाग हैवर अयुत, पाटंबर वहु भाय।
रतन कोटि दासी बहुत, वर्नतु वरन न जाय॥१६०॥
सूर सैन तब स्वस्ति कहि, अंगीकृत करि लीन।
अग्नि वरुन साषी भये, पानिग्रहनु जब कीन॥१६१॥
वेद रीति भाँवरि परी, ग्रंथनि बंधनि भाइ।
वर विवाह पूरन भयौ, पुहकर कहत बनाइ॥१६२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे पानिग्रहन वर्ननो नाम सप्तमो अध्यायः॥ ७ ॥

( दोहा )

इत अंतर तेही समै, विजैपाल मति धीर।
बोले मंत्री कुँवर के, गुन गँभीर रघुवीर॥१६३॥
मंत्री ढिग बैठारि के, कहत कुँवर सौं बात।
एक दान मागौं अबहिं, तुम दाता विख्यात॥१६४॥
मन वच क्रम जौ दीजिये, तौ जाँचौ जस काज।
विमल होहिं कीरति जगत, सुनिये राजधिराज॥१६५॥

( चौपही )

सूर सैनि करि लज्जित नैना। गुन गंभीर इमि भाषत बैना॥
महाराज तुम राजधिराजा। जसु मंडफ चारिहु दिसि छाजा॥१६६॥
ये तौ पुत्र पिता तुम आहू। विधि निमित्त यौं भयौ विवाहू॥
जो आयसु दीजहि प्रभु देवा। मानि सभागु करैं हम सेवा॥१६७॥

( छंद पद्धरी )

उच्चरत पहुमि पति विजैपाल । रसलीन दीन बतियाँ रसाल ।।
विधना विचारि यह काजु कीन । सुहिं अति अनाथ कहँ पच्छ दीन ।।१६८।।
राजाधिराज वैरागरेस । जानहिं जग अपहुँ मीन रेस ।।
सो जानि मानि मै गहे पाइ । सँकत बयन मुष कहि न जाइ ।।१६९।।
जानौं अनंत मम देस राज । बिनु पुत्र सबै संपत अकाज ।।
एहि सुता सुत आइ गेह । जिय जान हेत बाढ्यौ सनेह ।।१७०।।
वपु मनहु वृद्ध दिन अंत साँझ । जीवनु अनित्य संसार माँझ ।।
मागौं विचारि यह कौन लैन । मम घर धनीय धन सूर सैन ।।१७१।।
वैरागरेस जिय आन फेरि । तिहिं भाति जानि यह चंपनेरि ।।
मम नैन प्रान धन जीव जीय । सुत सूर सिंह अति परम प्रीय ।।१७२।।

( दोहा )

विजयपाल इमि उच्चरै, सुन गँभीर रघुवीर ।
सूर सैनि मम घर धनी, चंपावति पति वीर ।।१७३।।

( चौपही )

कहत बचन राजा सब आगै । करुना हेत प्रेम रस पागै ।।
मै दीनौ चंपावति राजू । अपनौ जानि समारौ काजू ।।१७४।।
है सरीर छिन मै छिन भंगी । विनु सुकृत्य और ना संगी ।।
जब लगि पुत्र बिधाता देई । सुष सुत सूर मानि मन लेई ।।१७५।।
मन वंछित पूजहिं मन आसा । तब लगि रहै कुँवरि मो पासा ।।
प्रथम पुत्र चंपावति राजा । वहुरू सिद्धि करौ गृह काजा ।।१७६।।

( दोहा )

यहै बैनु मुहि दीजिये, तुम पुनि अति मति वंत ।
चंपावति पति विधि करे, अरु वैरागर कंत ।।१७७।।

( चौपही )

दिय उत्तर रघुवीर सुजाना । गुन गंभीर परम गुन गाना ।।
तुम पालक प्रभु आउ हमारे । हम सेवक हैं दास तुम्हारे ।।१७८।।
है सुत सूर पिता तुम ताहीं । एक भाँति कछु अंतर नाहीं ।।
जानतु जगत विदिति ये बैना । सूर सैनि सौमेसुर नैना ।।१७९।।

एकु पुत्र सौमेसुर आसा। नातर रहै सदा तुम पासा ॥
तुम राजाधिराज प्रभु देवा। जीवन सुफल कियौ तुम सेवा ॥१८०॥
पुत्र प्रीति माया विस्थारा। सुष सनेह अरु लाड दुलारा ॥
गुरजन सेव सहज गृह काजू। ये तो येक पंथ दो काजू ॥१८१॥
ये विख्यात वेद विधि वानी। जग प्रसिध्य अब भई कहानी ॥
एक पूत जनि जनमो माई। घर सूनौ जौ बाहिर जाई ॥१८२॥
तातैँ जो कछु आइस दीनो। सो धरि सीस मानि हम लीनो ॥
तब लगि सूर वसै तुव पासा। जब लगि पूजहिं मन की आसा ॥१८३॥

( दोहा )

विजैपाल सौमेस सम, अरु पुष्पावति माइ।
वैरागर चंपावती, अंतर कियौ न जाइ ॥१८४॥
सूर सैन पुनि सुनि वचनु, मानि लियौ धरि सीस।
विजै चंद आनंद मति, मन वच दई असीस ॥१८५॥
नौवद नाद निसान बजि, भेरी ढोल मृदंग।
नगर नार आनंद मय, प्रमुदित दल चतुरंग ॥१८६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे
वचन बंधनो नाम अष्टमो अध्यायः ॥ ८ ॥

( दोहा )

भोजन विधि विधना रचै, तरुनी तकि त्यौं नारि।
जान जिवावन हेत लगि, सिद्धि भई जिवनारि ॥१८७॥
अनगन भाँति अनूप अति, उत्तिम विधि व्यौहार।
सुधा सरस भोजनु रच्यौ, षट रस पंच प्रकार ॥१८८॥

( चौपही )

छरस सरस ज्यौनारि बनाई। षड दरसन मिलि ज्यौन बुलाई ॥
चंदन लेपि अवनि अधिकाई। राजा रुचिर रम्य मन भाई ॥१८९॥
दुहँ दिसि दीवटि वरहिं मसाला। दिव्य वृच्छ दीपति दुति जाला ॥
पाटंबर बहु आसन डारे। अदभुत अंब पत्र पनवारे ॥१९०॥
जल सीतल कप्पूर बसायौ। बिमल कनक झारिनि महिं नायौ ॥
बैठे सजन सिरोमनि पाँती। देषत दरस होहिं मन साँती ॥१९१॥

विप्र वृंद चातुर मन भारे। परम प्रवीन परोसनहारे ॥
आइस माँगि परोसन लागे। नव रस प्रीत रीति अनुरागे ॥१९२॥
प्रथमहिं दधि परसहिं पकवाना। विविधि भाँति नहिं जाइ बषाना ॥
मोदक मुकत, सुफीनी फेनी। पूप पिराक पुरी सुषदेनी ॥१९३॥
ललित लोचई बेलनि बेली। सरस कचौरी अदरष मेली ॥
अमृत इंमृती सरस जलेबी। माठे घेवर प्यालि रकेबी ॥१९४॥
ओदन अद्भुत आनि परोस्यौ। उज्जल सुलफ सुवासु अदोस्यौ ॥
परमल मनौ मालती फूला। कवि मन मुक्त मानि भ्रम भूला ॥१९५॥
घृतकप्पूर सुगंध वसायौ। अति आदर भरि थार मँगायौ ॥
मूँग दार बिनु वक्कल साजी। केसरि सहित प्रीत रंग राजी ॥१९६॥
बेसनि विविधि विधान बनाये। रुचिकर रुचिर गीत गुन गाये ॥
कतरा निबुना अनवर साजे। सरस षटाई मै अति राजे ॥१९७॥
दधि रस लवन कढ़ी करि काढ़ी। मिरच हींग लौंगनि रुचि बाढ़ी ॥
मूँग माष बर बरी बनाई। अरु आमलक बढ़ी सुषदाई ॥१९८॥
रुचित रकौंछ रुचिर अति नीके। ... ... ... ... ... ... ॥
मैदा माड़ि रचे रुचि माड़े। उज्जल सुफल परोसहिं पाँड़े ॥१९९॥
अनगन भाँतिनि मासु बनायौ। लवन लौंग घृत मिरच मिलायौ ॥
छाग मेष मृग सकल सँवारे। बटवा विविधि समौचा न्यारे ॥२००॥
विविधि तीतुरी लवा बटेरी। असन आस पूजी मन केरी ॥
मधुर माँस चकतारे कीनै। सूला रुचिर माँगि पुनि लीनै ॥२०१॥
अषनी अदभुत अरु ताहरी। बहु छुड़वा सनि पातरि भरी ॥
तरि करेज राइत बनवावा। जैंवत सजन अधिक मन भावा ॥२०२॥
मरगल मीन रसारी कीनी। बहु जंभीर नई रस भीनी ॥
तरकारी तरुनीनि बनाई। मनौ कलप तरवर फल दाई ॥२०३॥
विविधि भाँति वृंताक सँवारे। अनवर रँगि रुचि स्वादनि न्यारे ॥
कुँदरू केरक कोर करेला। परवर परम सुधा रस चेला ॥२०४॥
बथुवा पालक सोवा साजा। अरुई सूरन सरस विराजा ॥
सिगरी कौंस कँरौदा राधे। राई नोन मठा मै साधे ॥२०५॥
रुचिर रतालू औ करचालू। नव निमौन परसे भरि थालू ॥
तापर पापर परसे आनी। सरस झारि अरु कांजी पांनी ॥२०६॥
चक्रा निरषि चकृत मन होई। वियौ उकत वरने नहि कोई ॥२०७॥

( दोहा )

मगन मिठा दधि मैं दये, जेवति अति आनंद।
मनौ प्रेम चहलै परे, निकसि सकत नहि चंद ॥२०८॥
पछियावर विधि विधि रची, ते सजन जिवाँवन काज।
दूध दही घृत षाँड़ मिलि, पंच अमृत मिलि साज ॥२०९॥

( चौपही )

मेवा मुदित मधुर मन लाये। दरिबा दाष छुहारे भाये॥
पगी चिरौजी बिही बनाई। नासपात नागर मन भाई॥२१०॥
पागे मगम मषाने आनै। मिश्री लौंग मिरच रस सानै॥
पय प्रकार अनबन बिधि साजे। बहुत सुगंध सहित मधु राजे॥२११॥
सिषिरिन सरबत छुंन्ना पानी। सहित कपूर परोसहिं आनी॥
जेवहिं सजन स्वाद रस लोभा। जनु सुर सभा जग्यँ बस सोभा॥२१२॥
बिजैपाल बहु आदर करई। छीर समुद्र धरनि मनु धरई॥
त्रिपित भये भोजन सब कोई। बरनत बियौ ग्रंथ इकु होई॥२१३॥

( दोहा )

मधुर लवन अरु चिरपिरौ, करु ओषाठो सीठि।
जगत बिदित षट रस प्रगट, श्रवन सुनै द्दग दीठि॥२१४॥
चूसन चाटन चर्मना, सरस षान अरु पान।
भोजन विधि बिधना रचे, षटरस पंच बिधान॥२१५॥

( चौपही )

जेइ जूठ जब अचवँन लीनौ। नृपति बहुत बिधि आदर कीनौ॥
बहु सुगंध चरचे सब लोगा। मानौ अवनि अमर पुर भोगा॥२१६॥
सुष सुवास तंमोल मँगाये। आदर सहित थार भर ल्याये॥
पान पचास बनाये बीरा। उज्जल अमल दिपहिं जनु हीरा॥२१७॥
फूलनि संग सुपारी वासी। मुतिया जरित चून सुष कासी॥
एला लौंग ललित कस्तूरी। भरे कपूर भई रुचि पूरी॥२१८॥

( दोहा )

राज पुत्र रघुबीर बर, गुन गँभीर दै आदि।
उलट चले जन बास कौं, मनौ देव इंद्रादि॥२१९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे भोजन बिधान वर्ननो नाम नवमो अध्यायः॥९॥

( दोहा )

मदन मुदित दै आदि सषि, रचहिं सेज सुष धाम ।
चित्र सार चित्रित जहाँ, चतुर चितेरो काम ।।२२०।।
धवल धाम कंचन रचित, षचित हीर मनि लाल ।
पुहुकर दीप नच्छित्र गन, होड़ परी तिहिं काल ।।२२१।।
चंदन अगर कपूर बर, बाती बरहिं अपार ।
मनौ सूर आगम उदौ, होड़ परी तिहिं बार ।।२२२।।

( छंद पद्धरी )

सुषधाम सेज सषि रची आनि । रस सूर सैनि उद्दोत भानि ।।
आनंद मानि मन मुदित बाल । उद्दीप मनौ नवती बिसाल ।।२२३।।
लषि रहहिं भूमिमृग पहुमिपाल । अति रुचिर रचितवर चित्रसाल ।।
राषिय सुगंध भरि करि बनाइ । अंगनहुँ मध्यि सरवर सुभाइ ।।२२४।।
गुंजरत भृंग रसबास लीन । मृग बाल नाद स्वादहिं अधीन ।।
परजंक मंड तहँ चित्त चाइ । मनि मुक्त हीर मानिक जराइ ।।२२५।।
चहुँ ओर चित्र पुतरीय चारि । परवार हेतु जनु अमर नारि ।।
इक हथ्थ पाइ इक हथ्थ चौरि । इक कर सुगंध गहि मुकर औरि ।।२२६।।
पचरंग पाट सीरक बिछाइ । वहि रूप ओप बरनी न जाइ ।।
बहु फूल सूल सम धरि बनाइ । पट झीन झारि चादरि चुनाइ ।।२२७।।
गिंडूव जुगल दुहुँ ओर साज । सुर सरित सेज दोउ कूल राज ।।
झलकंति मुत्ति झालर अपार । चंदोब चंद जनु जलज तार ।।२२८।।

( चौपही )

धवल धाम बहु फूलनि छायौ । मनौ मदन सुष सदन बनायौ ।।
दुति दीपति अरु चंद उज्यारी । मनिमय रतन जोति रुचि कारी ।।२२९।।
चित्रसाल चित्रित बहु रंगा । उपजतु निरषि सुषद सुष अंगा ।।
बिबिध चित्र अनबन बिधि साजे । जल थल जीव जंतु सब राजे ।।२३०।।
लिषी बहुत लीला करतारा । चित्र चारु दसऊँ अवतारा ।।
व्रज विनोद बहु भाँतन चीन्हा । राम चरित्र चारु सब कीन्हा ।।२३१।।
सोरह सहस अष्ट पटरानी । चित्री इंद्र घरनि इंद्रानी ।।
नायक नाथ लिषे सुर ग्यानी । रुकमिन आदि आठ पटरानी ।।२३२।।

---

१. भंगा ।

चित्रे जहाँ सर्व सर्वानी । परम प्रीत नहिं जाति बषानी ।।
रति रतिनाथ चित्रु पुनि कीन्हा । ऊषा हित अनुरूध मनु लीन्हा ।।२३३।।
चित्रित सकल प्रेम रस प्रीती । माधौ काम कंदला रीती ।।
अग्नि मित्र यौरावत धाता । भरथरि प्रेम पिंगला राता ।।२३४।।
लिषे आस पावस पिक मोरा । लिषे चंद रस लोभ चकोरा ।।
चात्रिक मीन लिषे ते दीना । अरु पतंग दीपक आधीना ।।२३५।।
अलि मन कमल कमल रबि सेती । मृग अनुराग राग बिधि जेती ।।
बहु बिधि सेज चित्र बहु भाँती । चाहत जाहि सूर मन साँती ।।२३६।।
साथ षवास षास गुन जाना । आये सेज षवावन पाना ।।
सोभा सिंधु कहत नहिं आवै । सिव समाधि देषत बिसरावै ।।२३७।।

( दोहा )

बहु सुगंध भूषन बसन, बहु गुन आँनद रूप ।
पूरन जोति प्रकास रस, जो सेज सिधारे भूप ।।२३८।।
दिन दुलहिनि दूलह नवल, नागर चतुर सुजान ।
जग जुवती जनु मदनहर, सब गुन रूप निधान ।।२३९।।
अँग अभरन रतनन जरित, बिबिध बसन परिधान ।
चरित चारु सुगंधु रस, किये मधुर धुनि पान ।।२४०।।
मिलन मनोरथु मनु बढ्यौ, सोभा सिंधु अपार ।
सँग अनुचर करि कै बिदा, सेज चढ़े तिहिं बार ।।२४१।।

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितैयं स्वयंवर षंडे
उत्साह वर्ननो नाम दसमो अध्यायः ।।१०।।

( चौपही )

उतहि सेज दूलह पगु धारे । इत सहचरि सिंगार सुधारे ।
अष्ट नारि प्रमुदा अनुरागी । सुंदरि अंग सँवारनि लागी ।।२४२।।
मृग मद मीड़ि मिलैं घनसारी । उबटन केसरि कुसम सँवारी ।।
मंजनु कियौ चीरु पहिरायौ । विविध भेद आभरन बनायौ ।।२४३।।
कचुकि वंधि वंधि कचबैनी । नीबी वंधि ललित सुषदैनी ।।
किंकिनि बंधि ग्रंथि कसि बीनी । सषियनि चतुर चातुरी कीनी ।।२४४।।

बंधि मंग वंदनु रचि भारी। तापर लर मुतिया सुर सारी ॥
गंग जमुन बिच मो मन मुत्ती। सोभित मनौ गुंज सरसुती ॥२४५॥
तिलक भाल कुंडल छबि छाजै। बिबि रवि बीच इंदु जनु राजै ॥
लोचन लोल दियौ अरु अंजनु। मोहे कमल मीन अरु षंजन ॥२४६॥
अति अमोल नकवेसर मोती। दीपक फूल झरत दुति जोती ॥
अरुन अधर उज्जल मृदुहासा। दामिनि दमक चंद मुष पासा ॥२४७॥
पहुपमाल मुत्तिय उर माला। कुच कठोर कोमल अति बाला ॥
गुर नितंब सोहत कटि छीनी। चंचल नैन मंद गति लीनी ॥२४८॥
मन मन मथ्थ लाज उर आई। उभै भाइ अदभुत छबि छाई ॥
कनक थार सषि आरति ल्याई। मानिक मुकुत हीर छबि छाई ॥२४९॥

( दोहा )

कनक थार रच आरती, कहहिं सषी सचुपाइ।
प्रान नाथ पूजन भवन, चलि अलि लेइ बलाइ ॥२५०॥
सुन सुंदरि मन त्रास हुव, रोम उठे तन अंग।
चित अधार उर धुकधुकी, डरि मुरि दुरौ अनंग ॥२५१॥
नैन लाज उर त्रास बढ़ि, मदन दुरौ तन मांह।
डुलति नारि नाहीं करै, सकत छुड़ावत बाँह ॥२५२॥

( छंद मोतीदाम )

अली कर बाँह छुड़ावति बाँह। सुनै सुष त्रास भयौ मन माह ॥
डरे बिडरै जु रहै गहि पाइ। उठै झुकि बोलति बैन रिसाइ ॥२५३॥
हा हा ना करि ना करि नारि। करै बिनती वर बोल पसारि ॥
रहै गहि टेक कहै मृग नैनि। सषी मुहि छाँडि जु आजु की रैनि ॥२५४॥
चलौं जहँ कालिह बुलावहु आइ। कहै कबहूँ मुष बोलत माइ ॥
रहै कबहूँ मिसु कै फिरि सोइ। अली अंग पीर न जानत कोइ ॥२५५॥
कहै कबहूँ सिर दूषत अंगु। चलै उठि रूठि कियै रस भंगु ॥
करै बहुभाति निदाइ उपाइ। समारग संक परै नहि पाइ ॥२५६॥
सषी मुदितादि कहैं करि सौंह। करै जनि सुंदरि टेढिय भौंह ॥
सबै बिरहानल कारन जासु। करै किनि नैन दरस्सनु तासु ॥२५७॥
डरै जनि त्रासु समागम जानि। अली इतनी हमही डरु कानि ॥
पिता घर सेज न सोवति बाल। बिना डर व्याकुल होति बिहाल ॥२५८॥

न जानति रीति विवाह अचार । भुवप्पति गेहन कौनु व्योहार ॥
लइ जयमाल गई क्यों न पौरि । चली सजनी सँग पूजन गौरि ॥२५६॥
निरंतर होइ दुहूँ दिसि प्रीति । थपी गुर पंडित आरति रीति ॥२६०॥

( चौपही )

कहै सषी सुनु प्रान पियारी । कारन कौन डरति वरबारी ॥
भुवपति रीति और ब्यौहारा । सुनियत नेम कुल धर्म अपारा ॥२६१॥
बर विवाह बर आरति कीजे । सदा सुषित जग जीवन जीजे ॥
भाग सुहाग सदा सुष राजू । कीजे नेगचार विधि काजू ॥२६२॥
हम सब चले संग सषि तेरे । देहि न होइ प्रान पति नेरे ॥
करि आरती उलटि फिरि आवहिं । सषिन सेज इहि ठौर बिछावहिं ॥२६३॥
पितु घर सेज न सोवहि कोई । इहि विधि सदन सासुरे होई ॥
बादिहि त्रास डरति मन माहीं । निधरक चलौ कछू डरु नाहीं ॥२६४॥
चली संग रंभावति रानी । कपट सौंह सषियनि पतियानी ॥
डरु लज्जा चिंता चित बाढ़ी । डग भरि चलै होहि फिरि ठाढ़ी ॥२६५॥
अंचल छोरु गहै पट आली । आभा पीत मनौ दल ताली ॥
गुन विसेष वचनन चतुराई । बातनि लाइ सेज ढिग लाई ॥२६६॥

( दोहा )

नष सिष रूप अनूप छवि, कवि सुष वरनि न जाइ ।
ससि सहाइ उडुगन मनौ, सेज पहुँची आइ ॥२६७॥
प्रान नाथ नाइक नवल, निरषत अति आनंद ।
सहचरि नैन चकोर हुव, बदनु बिलोकत चंद ॥२६८॥
उतहि सूर इक टक रह्यौ, निरषि नैन नव नारि ।
मनौ दिष्टि पररंभु किय, लोचन अंक पसारि ॥२६९॥
लई कुँवरि कर आरती, नागर चतुर सुजान ।
घूँघट पट मुष वोट करि, किये निछावरि प्रान ॥२७०॥
सषि अलाप कल कंठ सुर, गावहिं मंगल गान ।
वर विचारि जोरी जुगल, विथकित देव विमान ॥२७१॥
मदन मनोरथ मनु बढ्यौ, लाज लगी दृग आइ ।
रति भय उपज्यौ रति उरहं, यह छवि बरनि न जाइ ॥२७२॥

चरन गहे करि आरती, कुँवर गही भुज बाम ।
सखि तजि मंदिर भाजि चलि, थकित भई बस काम ॥२७३॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुंकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे संकर्षनो
नाम एकादसमो अध्यायः ॥११॥

( चौपही )

सखि अजि चलीं छाँड़ि गृह गोरी । कोमल कुँवरि प्रीति रस बोरी ॥
करि कपोल पीरी परि आई । प्रीति रीति बिसरी चतुराई ॥२७४॥
हहरि थहरि थर थर हिय कंपै । अंग अंग चंचल पट झंपै ॥
कर कर करहिं छुड़ावन चाहै । चित भौ नैन लाज निरवाहै ॥२७५॥
काम कुमार कोक अधिकारी । परम प्रवीन बिचच्छिन भारी ॥
नवल नेह नवला नव बेली । तरु अंगी अबला अलबेली ॥२७६॥
कुँवर छाँड़ि उर आतुरताई । धीरज चित्त धरी चतुराई ॥
पासै सार षिलौना काढ्यौ । षेलन हेत कुँवरि मन बाढ्यौ ॥२७७॥
बदि बर होड़ षेल बिस्थारा । हारै हारि जीति पुनि हारा ॥
इहि बिधि जानि दाउ फिरि देई । सुंदरि हरष जीति पुनि लेई ॥२७८॥
इहि रस षेल ढीठि जब भई । लोचन लाज संकु छुटि गई ॥
देषौ रसिक प्रीति की रीती । सर्बसु हारि सुंदरी जीती ॥२७९॥

( दोहा )

पुहुकर हारे हारिये, जीते हूं नहि जीति ॥
तातै प्रीत न कीजिये, कठिन प्रीति की रीति ॥२८०।

( चौपही )

लोइनि भरे परसपर चारी । अचयौ रूप नैन भरि प्यारी ॥
जुरै नैन जब बातनि लाई । मिन सुहात रस बात सुनाई ॥२८१॥

( दोहा )

नवल नारि रस रीति गति, वारू पार विचार ।
गाढ़ै गहै न पाइये, अलराये हित प्यार ॥२८२॥

( चौपही )

नायक चतुर करी चतुराई । बातनि ल्याइ बहुरि उर लाई ॥
जुग उर जुरत रोम उठि आये । नैन रसाल (सघन ?) घन भाये ॥२८३॥

दर्पक दुरौ प्रगट ह्वै आयौ । हिय हुलास दुहुँ ओर जनायौ ॥
समुझत सरस बैन चतुराई । प्रेम प्रीति रस कथा सुनाई ॥२८४॥

( दोहा )

विविधि भाइ बहु चातुरी, कामिनि रस बस कीन ।
पुहुकर परम प्रवीन प्रिय, पिया पानि गहि लीन ॥२८५॥
नैन लाज उर त्रास बसि, पुहकर अंग अनंग ।
नवल नारि डंदित अनत, प्रथम सुरत रस रंग ॥२८६॥
कमल बदन पीरी परी, नीरी होहिं न बाल ।
परम चपलु मन थिर नहीं, भ्रमत मुत्ति जिमि थाल ॥२८७॥

( छंद तोटक )

बिडरै डरि के बिलस्हार गिरे । गज मुत्तिय की गति थाल फिरे ॥
कबहूँ परजंकहि अंक भरे । करुना कमनीय अनंग करे ॥२८८॥
कबहूँ कर पल्लव हथ्थ गहै । कबहूँ कटि भागन जान चहै ॥
कसि नीविय कंचुकि बंध धरे । भुज मंडल ओट उरोज करे ॥२८९॥
जुग जंघ जुराइ दुराइ रही । निधरंक मनौ जिय जानि गही ॥
धरके हिय सांस उसास भरे । किहि हेरत नायक चित्त हरे ॥२९०॥
लगि जीवनि प्रीत के तत्तु रहौ । कवि के मुष भेद न जातु कहौ ॥२९१॥

( दोहा )

त्रिय अबला पिय अति बली, छलबल दाउ न पाइ ।
प्रान पिया रस बस करी, कवि मुष बरनि न जाइ ॥२९२॥
प्रथम समागम रीति रस, जानत जानन हार ।
पुहुकर प्रगट न कहि सकै, लैहै रसिक विचार ॥२९३॥
सुरति केलि सचुपाइ अति, मिटौ बिरह दुष दंद ।
छिन छिन मानौ माघ दिन, बढ्यौ प्रेम आनंद ॥२९४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे
प्रथम समागम वर्ननो नाम द्वादसमो अध्यायः ॥१२॥

( दोहा )

चतुर जाम जुग जामिनी, कामिनि काम कुमार ।
होत प्रात निसि अंत में, सेज तजी तिहि बार ॥२९५॥

( चौपही )

काम कुमार काम रस केली । ज्यौं रस बेलि कुँवरि अलबेली ॥
अंग अंग पिय करी ढिठाई । पूष मास जिमि ऊष मिठाई ॥२९६॥
निसि करि काम केलि करि क्रीड़ा । उपजी प्रात नैन मन पीड़ा ॥
सूर सैन सुंदर गुन भारे । जगि जन वास धाम पगु धारे ॥२९७॥
निकट आइ निरषहिं रति रानी । सुंदर वदन वदन कुम्हिल्यानी ॥
कज्जल छीन हीन रँग बीरा । नीचे नैन किये घन धीरा ॥२९८॥
मुदिता आदि सकल सहचारी । प्रीति रीति रस जानति हारी ॥
बिहसँत कमल कली जिमि पाई । सुंदरि सेज उठावन आई ॥२९९॥
षंडित अधर नैन अरुनाई । बिहि बल वाल परम छबि छाई ॥
अलि अलाप गुंजत रस लोभा । सोभित प्रथम समागम सोभा ॥३००॥
कंचुकि स्याम दरकि लषि देही । मनौ कसौटी कंचन रेही ॥
झपकत पलक नैन झपकारे । जनि पिय रूप भार भये भारे ॥३०१॥
भई सिथिल अलकावलि झोरी । राजति नवल नेह नव गोरी ॥
सोभित सुंदरि नैन उँनींनी । लोचन छबि इंद्री बर लीनी ॥३०२॥

( दोहा )

ललित लाज लोइन लगी, नष छत रेष कपोल ।
तंतु तोरि सहचरि सबै, बोलहिं प्रमुदित बोल ॥३०३॥
पीक लीक पलकनि लगी, प्रीति पगी उर माहिं ।
निकट बिलोकति सहचरी, दिष्टि मिलावति नाहिं ॥३०४॥
दुति ताली आली बदन, मदन महा दुति अंग ।
पुहुकर प्रेम प्रकास सौं, उदित मुदित रस रंग ॥३०५॥

( चौपही )

कहै सषी सुनु प्रान पियारी । इहि छिन छवि ऊपर बलि हारी ॥
जिहिं लगि बिरह बहुत दुष देषा । कागद मसि नहि आवहिं लेषा ॥३०६॥
जतनहिं जतन मिली तिहि रानी । किहि गुन सकुच लाज उर आनी ॥
करौ सुरति पिय प्रान पियारी । बिरह व्याह अरु सेव हमारी ॥३०७॥
जपु तपु नेमु होम अरु नामा । करँ अपुनु प्रभु पूरन कामा ॥
अब तजि संक सकुचि सषि पासा । कहौ कंत चातुर गुनु आसा ॥३०८॥

हम सब सषिन सिषापन दीना । सो तुम समुझि चित्त धर लीना ॥
अब उहि भाँति पियहिं बस कीजे । नवल नेह नाइक मनु लीजे ॥३०९॥
जो गुन कोक कला सिखरावै । सो सुष सेज करहिं मन भावै ॥
जो गुनु सब सुहागिलि गाये । ते गुन सदा पियहिं मन भाये ॥३१०॥

( दोहा )

राज कुँवरि प्रमुदित बदन, निरषहि सहचरि तीर ।
सुरति सेज प्राचीन कर, नैन लिये भरि नीर ॥३११॥

( चौपही )

कहै वचनु रंभावति रानी । सहचरि सुनौ सर्व गुन जानी ॥
जो कीनौ तुम सेव सहाऊ । सो मम चित्त न बिसरहिं काऊ ॥३१२॥
सदा सषी सुष दुष संघाती । तजहु न संगु निमिष दिन राती ॥
जो परपंचु विधाता कीनौ । मनमथ विरह प्रान तुम दीनौ ॥३१३॥

( दोहा )

काहू कंचन आभरन, काहू मोतिन हार ।
काहू कंचन वस्त्र दै, सषि सँतोषि तिहि वार ॥३१४॥

( चौपही )

विमल बारि भर कंचन झारी । बाला वदन पषारहिं नारी ॥
करि मंजन उबटनु अस्नाना । पहिरे बसन विविध परधाना ॥३१५॥
तेल फुलेल गूँथि कच बेनी । फेरि जो षोरि रची सुष देनी ॥
मुष तमोर दग अंजनु दीनौ । सहज सिंगार सषी पुनि कीनौ ॥३१६॥
अति रस बिजन बाउ त्रिय करई । वचनु भेद सुंदरि चितु हरई ॥
मो मत छीन मानि अग आली । अग्नि अनंग फेरि परजाली ॥३१७॥

( दोहा )

पुहुकर सषि सहचारिका, मानहिं अति आनंद ।
बढ़त प्रेम चितु सुंदरी, सुकलु पच्छ जिमि चंद ॥३१८॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे
त्रयोदसमो अध्यायः ॥१३॥

## अथ मित्र महोत्सव वर्ननं

( छंद लीलावती )

सिर सोहत छत्र चँवर सिंहासन, आसन वास विसेषि कियं ।
बहु भूषन रत्न रुचिर रचि कुंडल कुंतल मंडित मंडिश्रियं ॥
मुकता मनि ग्रीव गिरा वरि वारिद बैननि बानी चंगपती ।
बत्तीसौ लच्छिन लच्छि लसै तन, ज्यौं गुन अच्छरि लीलवती ॥२१९॥
जुग लोचन लोल कपोल कनक छबि कवि सुष वरन तु भेद हुवं ।
बरुनी बरवानी त्रिया तन भेदन सोभित काम कमान भुवं ॥
नव नाइक लाइक सब सुष दाइक सूरज तेज प्रकास प्रभा ।
सुरराज विराज महा छवि छाजत यौं प्रभु राजत बैस[1] सभा ॥२२०॥
रथ हैवर हीर समद सुंडाहल अति बल पंतिनि पंति धरे ।
बहु विक्रम स्वान सिंचान सिंह मृग पच्छिय पिंजर आनि धरे ॥
तहँ राजत राज कुमार सभासद सुंदर राज सुजान सबै ।
कवि पुहुकर तेज प्रकास विलोकित लज्जित इंद्र अनंग तबै ॥२२१॥

( दोहा )

कवि अनंगु अँग अँग निरष, कहत राइ रघुवीर ।
धन्नि दिवसु धनि यह घरी, धन्नि कुँवरि बलवीर ॥२२२॥
जैसौ दिनु यह आज कौ, जौ ऐसौ नित होइ ।
सुर नर नाग नरिंद मुनि, सरवर करै न कोइ ॥२२३॥
मानत अनद बधावनौ, जानत जीवन सार ।
देत दानु गुनियनि बहुत, मनौ पुरंदर द्वार ॥२२४॥
पूछत साल बिलास रस, जदपि जगत बिख्यात ।
कहौ रूप गुन चातुरी, सुंदरता की बात ॥२२५॥
जिहि कारन भव दधि मथ्यौ, अरु दुष सह्यौ अपार ।
जप तप सो त्रिय पाइ कै, त्रिपिति भये तिहि वार ॥२२६॥

( चौपही )

कहत सूर सुंदर सुकुवारा । सुनौ मित्र मनि राज कुँवारा ॥
सजन सुहाय कृपा करतारा । पाई प्रथम पिया इहि वारा ॥२२७॥

---

१—सबै ।

जिहि विधि चित्र स्वप्न दग देषी । तिहि विसेषि सति गुनित विसेषी।।
स्वप्न चित्र इक रूप निहारा । अब गुन लील सकल गुनधारा ।।२२८।।
मथ्थौ सिंधु मिलि दानव देवा । बहुविधि करी बहुत विधि सेवा ।।
इक इक रतन सबनि मिलि लाये । तेमें रतन चतुर दस पाये ।।२२९।।
कोई बिधु लै जु सुधा लै कोई । कोइ गज तुरंग धेनु धनु होई ।।
काहू कलप तरोवर लीना । नाम नाथ कमला पति कीना ।।२३०।।

( दोहा )

मैं प्रभु कृपा प्रसाद तैं, सब पाये इक ठौर ।
रत्न चंद रस गेह मम, बाटनहार न और ।।२३१।।

( छप्पय )

जुवति बृंद मनि गनिय गुनन कमला गज गामिनि ।
पारजात परमल सुअगम मनमथ मद कामिनि ।।
बिरह व्याध वर वेध[1] धनुक भृकुटी बिधु आननि ।
लोचन लोल तुरंग अधर अंमृत रँग बाननि ।।
त्रिवलीय संष विष मान जन काम धेनु सल सील मनि ।
गुन नाम लील रंभा कुँवरि सो अंग चतुर्दस अंग बनि ।।२३२।।

( चौपही )

कहत सूर सुषदाइक बैना । सोभित अमल कमलजिमि नैना ।।
जबहि होहिं करतार कृपाला । तिहिं छन होहिं कांच मनिलाला ।।२३३।।
मरत एक कारन है पायौ । बिना साग निजु प्रानु गंवायौ ।।
मै न कह्यौ तुम सौं विरदंतू । भयौ प्रसवि गौरि कौ कंतू ।।२३४।।
धरे रूप हस नव निधि पाई । फिरि हर दीन सिध्यि मन भाई ।।
सोवत मान सरोवर माही । विधि चरित्र तुम जानत नाही ।।२३५।।
अप्छर सकल सरोवर आई । सेज उठाइ गगन महि धाई ।।
राजा मंजुघोष उरबसी । और घृताची सब गुन सची ।।२३६।।
निद्रा मगन मैं न कछु जानी । कहि गुनु कौन भाँति मनमानी ।।
लै करि ब्रह्म कुंड महिं आई । अप्छरि एक हती तिहिं ठांई ।।२३७।।

---

१. बरवैदधन ।

सुरपति श्राप हती महि मंडल। आइसु विरचि दियौ आषंडल ॥
कलपुलता कहि नाम बुलावहिं। अप्छरि हित सहचरि घर आवहिं ॥३३८॥

विविध सँजोगु कियौ मन ब्याहू। कछुक दिवस तहँ रह मिलि ताहूँ॥
वंछित भोग सिद्धि बहु केरे। सो रघुबीर मित्र घर मेरे ॥३३९॥

कहाँ कहाँ गुनु रूप बड़ाई। अप्छरि नारि कहाँ घर पाई ॥
अरु देषौ दृग इंद्र अषारौ। सो सुष लूटि लियौ हम न्यारौ ॥३४०॥
बिधि जु कियौ उर अंतर मेरै। ताछे छाँड़ि चल्यौ उहिं नेरै ॥
खींचि मोंहि लायौ चंपावति[1]। बिछुरन सजन बिरह रंभावति ॥३४१॥

( दोहा )

बहुरि मिले तुम आइ के, अब यह भयौ विवाहु ।
विवि घरनी घर भावतीं, नाथ हाथ निरबाह ॥३४२॥

जब चलियै इहि ठौर तै, बैरागर समुहाइ ।
तब उहि मारग जाइ कै, उहि पुनि लैइँ लिवाइ ॥३४३॥

गुन गंभीर रघुवीर मिलि, सुनत वचन आनंद ।
दृगनु मनोरथु मन बढ्यौ, मिटे सकल दुष दंद ॥३४४॥

( चौपही )

करत बहुत आनंद बधाई। मानौ आजु नई निधि पाई ॥
सुनि मंगल मंगल नहिँ दूजा। बहु विधि करहिँ देव गुरु पूजा ॥३४५॥
पंच सब्द मिलि बाजहिं बाजे। आँनद मगन सुभट सब राजे ॥
नव रस छरस भोग सुष कहईं। देत दानु दुष्षित दुष हरईं ॥३४६॥
गीत नाद वादित्र बधाई। उत्सव बहुत वरनि नहिं जाई ॥
करहि कैंलि कलोल कुमारा। ब्रह्मानंद भयौ तिहिं वारा ॥३४७॥

( दोहा )

बहुत दान सुभटन दियौ, रोम रोम सुष पाइ ।
आनि फेरि सब नगर मै, षट दरसनहिं बुलाइ ॥३४८॥

सूर सैनि सब संगियनि, दिये बाज गजराज ।
कंचन हीर अमोल अति, प्रेम सहित सुष साज ॥३४९॥

---

१. अनुमानित ।

सुफल घरी सब जगत मैं, जानि जगत जिय सार ।
बिलसति दर्बि अनंत अति, कीरति करत अपार ॥३५०॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचिते स्वयंवर षंडे
मित्रलाभ वर्ननो नाम चतुर्दसमो अध्यायः ॥१४॥

(दोहा)

वैरागर कहँ पत्र लिषि, मंगल कुसल विवाह ।
सुष्ष देस पठये जहाँ, तहँ बैरागर नाह ॥३५१॥

नित्य नेमु अस्नान करि, प्रात पुन्य अरु दान ।
देव पूजि पहरे वसन, सब गुन रूप निधान ॥३५२॥

नृप गृह भोजनु सिद्धि हुव, आये बोलन हार ।
सुभट सहित आँनद मुदित, चले कुँवर तिंहि बार ॥३५३॥

छुधा सहित षटरस असन, पुहुकर पंच प्रकार ।
उज्जल तपत सुगंध अति, रुचित रचित ज्यौनार । ३५४॥

(चौपही)

कर भोजनु लीने कर बीरा । विहँसत बदन दिपहिँ जनु हीरा ॥
कनक वरन तन केसरि सोहै । नैन विसाल बाल मनु मोहै ॥३५५॥

भींजे तेल बार घुँघवारे । लहरनि भरे भुवंगम कारे ॥
तिलक भाल मृगमद घसि दीनौ । मनौ राहु विधु भेदनु कीन्हौ ॥३५६॥

सोहति है कटिपट पर धोती । जनु पयोधि लहरी जुत जोती ॥
भीर कपूर और कस्तूरी । वीरी पीत पान की पूरी ॥३५७॥

एला ललित लवंग सुवासा । उदित आनन इंद्र प्रकासा ॥
सूर सैन सुंदर गुन भारे । सयन हेत सुष सेज सिधारे ॥३५८॥

इत सुंदरि अभिलाष अपारा । सोभित अंग सकल सिंगारा ॥
नील निचोल पहिर पट अंगा । निरषत रूप बुद्धि गति पंगा ॥३५९॥

छवि आनन घूँघट पट आसा । मनौ सरद घन चंद्र प्रकासा ॥
कुंडल करन मुक्ति मन मोहै । मनौ गगन ताराइनि सोहै ॥३६०॥

कज्जल स्याम दुयौ मन भायौ । मनौ नैन वाननि विषु लायौ ॥
मंद हास दसननि छवि देषी । दामिनि रेष मनौ अवरेषी ॥३६१॥

( दोहा )

सुंदर चतुर सुजान अति, अँग अँग ओप अनूप ।
रति रंभा अरु उरबसी, सरवरि करहिं न रूप ॥३६२॥

( चौपई )

काम कुमार काम रस माता । नवल नेह दुलहिनि रस राता ॥
बिरह व्याधि दुष देषि अपारा । पाई बिरह बिदारन दारा ॥३६३॥
दुष सुष सुरति और नहि ताही । एक प्रान बल्लभ हित आही ॥
नवल नारि अभिलाष अनंता । नवरस नारि नवल रसकंता ॥३६४॥

( दोहा )

धन मद जोबन राज मद, मन मथ मद अधिकार ।
मैंगलु जनु उनमंत अति, कौनु निवारनु हार ॥३६५॥
तरुनि तरनि जिमि तेज मय, पहुकर प्रान अधार ।
मनमथ मूरति मद हरन, परम मुदित तिहि बार ॥३६६॥
बिहँसि चली सब सहचरी, रोम रोम सचुपाइ ।
प्रान प्रिया परबीन अति, लाल लई उरलाइ ॥३६७॥
कुच सिव पूजे कमल कर, लषि मुष नैन चकोर ।
दुहुँ दिसु दूत अनंग हैं, प्रीति बढ़ी दुहुँ ओर ॥३६८॥

( छंद तोटक )

पिय प्रान प्रिया उर लाइ लई । बिरहानल व्याधि बिडारि दई ॥
नवला नव सुंदरि सेज चढ़ी । दुहु ओर निरंतर प्रीति बढ़ी ॥३६९॥
परि रंभन चुंबन काम कला । बरसै जनु आनद मेघ भला ॥
रति हास हुलास बिलास जियं । रस रीति समागम सज्ज कियं ॥३७०॥
चमकै चल कुंडल लोल तबै । बिधि आनन सँग नच्छत्र सबै ॥
दुति दामिनि काल सुकंठ लगै । पलही पल उद्दित काम जगै ॥३७१॥
परजंकहँ अंक न धीर धरै । जुग नैन कटाच्छनि चोट करै ॥
पिय कौ मन आनद रीझि भरै । रस रीति समागम चोज करै ॥३७२॥
छुट नीबिय बंधन हार हियं । सिथिली कृत अंबर कंचुकियं ॥
कर सीकर आनन ओप भई । रजनीस सुधाकर सोभ लई ॥३७३॥
कल कूजिति कामिनि कोक कला । गुर होत पिया रस प्रेम पला ॥
अँग सौ अँग नैन सौ नैन जुरे । उर अंतर कंद्रप चोर दुरे ॥३७४॥

( छंद दुर्मिला )

नव कामिनि काम कुमार उरे । कल कंठ कलोलनि केलि करे ॥
कल कूजित कोक अनेक करे । कल कंठन कंठ बिलास धरे ॥३७५॥
कटि किंकिनि कूजनि कंचन के । कुच कुत्तिय माल बिलोल लरे ॥
कहि पुहुकर गंग तरंग मनौ । जुग हंसन के चढ़े सील तनौ[1] ॥३७६॥

( दोहा )

पुहुकर आनंद रीझि रस, कामिनि कंत कुमार ।
सुरति केलि रस बस भये, मदन मोद अधिकार ॥३७७॥
दुहुँ दिसि बैननि चातुरी, दुहुँ दिसि नैनन चाउ ।
दुहुँ दिसि बाढ़ति प्रीति अति, ज्यौं दिसि सिसिर सुभाउ ॥३७८॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरचितेयं स्वयंवर षंडे तृतीय
रसकेलि वर्ननोनाम पंचदसमो अध्यायः ॥१५॥

( दोहा )

इहि विधि सुष संजोग लै, काम कुँवर मृग नैनि ।
प्रीति परसपर अति बढ़ै, चाउ चढ़ै दिन रैनि ॥३७९॥

( चौपही )

इहि विधि प्रीत परसपर बढ़ै । दिन दिन मनौ माघ दिन चढ़ै ॥
दिन जामिन भामिन मन भायौ । कामिनि कंत प्रान सम पायौ ॥३८०॥
माघ छाँह धन दामिनि जैसे । जल जिमि रंगु लगत मनु ऐसे ॥
हरदी रंगु भयौ रँगु न्यारा । इहि विधि दुहुँनु अदुलुपौ हारा ॥३८१॥
रोचन नाम कहै सबु कोई । बहुरि न हरदी चूना होई ॥
है प्रवाह सलिता जल भारी । मिलै न होहिं उदधि तें न्यारी ॥३८२॥
जल तरंग दुति दीप उज्यारी । इहि विधि सदा पियहिं प्रिय प्यारी॥
इहि रस मगन कछू डर नाहीं । विहरत बिहँसि कुंज बन माही ॥३८३॥
अमर बेलि तरबर अरुझानी । पिय संग सदा प्रिया सुष सानी ॥
छह रितु छरस सरस अति भोगू । नवल नारि नायक संजोगू ॥३८४॥
प्रीति रीति दुहुँ दिसि अधिकानी । मनौ सरित धन सावन पानी ॥
राज वधू अरु पीहर पूरी । सुष रस सदा समद दुष दूरी ॥३८५॥

---

१—चढ़ ।

त्रिय मनु रह्यौ पिया महँ जाईं। पिय उर प्रिया लसै जनु झांईं ॥
स्वप्न सुभाइ प्रेम रँग राता। कहहिँ परसपर पूरन बाता ॥३८६॥

( सवैया )

जल तै तरंग जैसे जोति संग सदा तेज[1]
देह तै प्रकृति सदा होति नहिँ न्यारी है।
रूप रंग दुति जग्यँ वेदी माँझ आहुति
हुतासन मै तपति ससि साथ ही उज्यारी है ॥
कहै कवि पुहुकर देषिये विचारि मन
क्रम वच बुद्धि जैसे कुहूँ तै अँध्यारी है।
घरी घरी पल पल छिनु छिनु राँची रोम
रोम ऐसे मन मेरे प्रीति तेरी प्यारी है ॥३८७॥

( चौपही )

पिता राज चंपावति राजू। अरुपित राज बैस बड़ काजू ॥
सुष संपति दंपति अधिकारी। अति रस विवस सुप्रान पियारी ॥३८८॥
पतिवृत एक चित्त उर आना। पति कहँ पारब्रह्म करि जाना ॥
तीरथ नेम जग्यँ पति आही। अष्ट जाम मिलि पूजत ताही ॥३८९॥
सावधान सेवा मन रहही। फेरि जु उलटि न उत्तर करही ॥
सूर सिंह जो आइसु देई। रंभा मन सासनु सो लेई ॥३९०॥
अष्ट नारि सहचरी सयानी। सहज सुभाइ देष हरषानी ॥
तेँ सब सेव कुँवर की करहीँ। अति आधीन सेव अनुसरहीँ ॥३९१॥
इहि बिधि बरष एक नियरानी। मैन चैन दिन रैन न जानी ॥
सेज सुगंध बचन परिधाना। भुवपति हेत सकल सनमाना ॥३९२॥

( दोहा )

एक बरष इहि बिधि भई, अति आनद अनुराग।
प्रान नाथ नवनागरी, पुहकर पूरन भाग ॥३९३॥

इति श्री रसरतनकाव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं स्वयंवर षंडे रस वर्ष
बितीतिमानो नाम षोडसो अध्यायः ॥१६॥

---

१. देहते प्रकृति दो वार दिया है।

# युद्ध खंड

( दोहा )

सूर सिंह चंपावती, रंभावति पितु पास ।
कलपलता बिरहिनि बिकल, पिय बिनु परम उदासु ।।१।।
जा दिन तैं पति गवनु किय, ता दिन तैं सुध कौन ।
मलिन बसन कृस अंग अति, भावतु भोगु न भौन ।।२।।
कीर पढ़ावति सुंदरी, नीर भरे जुग नैन ।
आँसनु सींचति वाटिका, बोलति कातर बैन ।।३।।
वरस दिवस पिय बीछुरै, निमष वरष बर जात ।
बिरह बढ़ावन सहचरी, तज्यौ न सुष संघात ।।४।।

( छंद मोतीदाम )

व्याकुल बाल बिहाल वियोगिनि कामिनी ।
विरह बिथा श्रम द्यौस न जाति न जामिनी ।।
जंपति है पिय नामु सदा संग कीर सौं ।
सींचति प्रीति जु सदा सरोवर नीर सौं ।।५।।
बारह मास वीतिति छहौं रितु ह्वौ गईं ।
सुंदरि को दुष दाइक लाइक ते भईं ।।
विद्यावंत सुजान सबै समुझावहीं ।
विरहिनि विरह वियोग उसासन पावही ।।६।।

( सोरठा )

षट रितु बारह मास । दुष वियोगु विरहिनि मरै ।।
पलपल छीजै मास । सुनु सुक स्याम सहाइ बिनु ।।७।।

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुद्ध षंडे बारहमासो आगम वर्ननो नाम प्रथमो अध्यायः ।।१।।

### अथ बारहमासा वर्णन

( चौपही )

प्रथमहि आइ असाढ़ जनावा । विरहिनि विरह त्रास मन आवा ।।
रितु आगम अलि दीन दिषाई । मानौ मदन फौज चढ़ि आई ।।८।।

अबला अधिक डरत मन माहीं। राषनहार पीउ घर नाहीं॥
जिहि घर कंत करहि प्रिय केली। हौं अनाथ विनु कंत अकेली॥९॥
षट मृग गेह चैनु मन कीनौ। बालम बिछुर हमहिं दुष दीनौ॥
आवहि बँधे प्रेम रस दारा। पिय तुँहि जलधि विरह मैं डारा॥१०॥

( सोरठा )

विरहिनि मदन रिसान। पावक दल बल साजि करि॥
बाजे बंब निसान। उमड़ि मेघ गरजे गगन॥११॥

( तोटक )

दल दर्प्पक पावक सज्जि कियं। डर व्याकुल बाल बिहाल जियं॥
उमड़े घन मैंगल मत्त जनौ। गरजै नभ बाजति बंब मनौ॥१२॥
चलि अग्गित पौनु पवंकि जहाँ। चपला समसेर झमंकि तहाँ॥
अमरा पति चापु चढ़ाइ चढ्यौ। जसु बंदिय कोकिल कीर पढ्यौ॥१३॥
वरषा अति बाननि ज्यौं वरषैं। पिय संग सुहागिनि ते हरषैं॥
बग पांतिनि सोगति ओर चलैं। कप चीक्रत धावत सूर भलै॥१४॥
बिसवासिय मो घर कंत भयौ। परहथ्थ बिचाइ बिसारि गयौ॥
कहि कीर कहाँ विधि कौन करौं। किहि भाँतिनि मासु असाढ़ भरौं॥१५॥

( सोरठा )

सावन आवन कीन। पिय आवन पेषत नहीं॥
विरह अधिक दुष दीन। सुन सुक स्याम सहाइ बिनु॥१६॥

( चौपही )

सहचरि सावन आइ तुलानौ। मुहि मनोज अबला करि जानौ॥
बरन बरन तन कीन सिंगारा। मेदिनि मेघ मिलीं इक बारा॥१७॥
पहिरै नारि अरुन तन चीरू। मानौ इंद्र वधू पसरीरू॥
गावहिं गीत मुदित ढिग ठाढ़ी। हमहिं विरह वेदनि अति बाढ़ी॥१८॥
बर कामिनि झूलहिं इक डोरें। हौं झूलति सषि बिरह हिंडोरें॥
दिन जामिनि दोऊ षंम्ह सँवारी। मदन बयारि लगी अति भारी॥१९॥
पटुली पीर बिछुरि पिय चिंता। ठाढ़ी चतुर जाम जिय भिंता॥
मरुबौं जुगल नैन टक लाई। विना[1] लाल पलु थिर न रहाई॥२०॥

---

१—विलना ?

सुनि सषि कहौं कहाँ लगि केती। होइ परी उँहि सावन सेती ॥
मरुवा मेवन और हिंडोरा। रित विरहिन मैं भयौ मिलि डोरा॥२१॥

( सोरठा )

सावन सरबर होइ, चात्रक और मनोज मिलि।
मोँ संग और न कोइ, सेज अकेली रैनु दिनु ॥२२॥

( छंद मोतीदाम )

सुनै रट चात्रिक पीय पुकारि। रटै पिउ पीउ वियोगिनि नारि ॥
लग्यौ झर मेघ अषंडित धार। झरै जुग नैननि नीर अपार ॥२३॥
बहै जब मारुत सीत सुबास। तहाँ त्रिय सीतल लेति उसाँस ॥
हियौ बर बारिद यौं उमगंत। रह्यौ रमि नेह नवेलिनि कंत ॥२४॥
भई हरिता हरतैं चहुओर। करैं पिक दादुल सागर सोर ॥
तरप्पति विज्जु उरप्पति बाम। चरक्कत मेलि तरक्कत काम ॥२५॥
भई सरिता बहि लोचन नीर। बिना पिय लागति ना उन तीर ॥
सषी सुनु सावन आन दुलान। गयौ सुहि ग्रंह्म उरूप समान ॥२६॥

( सोरठा )

भादौं गहिल गँभीर। लषा मेघ उनमत्त अति ॥
बरषत लोचन नीर। नारि अकेली सेज मैं ॥२७॥

( चौपही )

भादौं मेघ सिंह घन गाजै। मनु मतंग दैवत हरि भाजै ॥
निसु दिनु मेघ अड़ित जल धारा। जल थल भरैं सरित सर धारा ॥२८॥
जामिनि स्याम भयानक भारी। कामिनि कंत भरहिं अँकवारी ॥
उनमद मदन सिंह चढ़ि आयौ। बिरहिन वधन काज उठि धायौ ॥२९॥

( सोरठा )

सिंह चढ्यौ अरु सूर। दामिनि कर तरवारि लै ॥
काम कियौ कछु क्रूर। तिहिं पर मेघ सहाइ सब ॥३०॥

( छंद मोदिका )

घर घर बाउ जुरे धर अंमर। मो जिय बैरि परौं अरि संमर ॥
चात्रक टेक हियै उर सालति। पंकज लीन तजी अलि[1] मालति ॥३१॥

१—उर।

( छद मालती )

अलि मालति छाँड़ि रह्यौ रमि वारिज सोचन[२] लोचन वारि भरै ॥
दिन जामिनि जाम लग्यौ डर नैननि ज्यौं जल जोर प्रवाह टरै ।
उमग्यौ मनु बिरह बयारि लगै घर कामिनि जत्न अनेक करै[३] ॥
विरहागिनि व्याधि विथा सुनिजै जु सषी बिनु प्रीतमु कौनु हरै[४] ॥३२॥
इकई भरि द्वैस निसा अति लागति जागति राति न अंतु लहै ।
घन घोरित सोर सुनै सहि कै हिय व्याकुल वेदनि काहि कहै ॥
निसि आव न नींद लगे नहिं लोचन जों मिस ही मिस सोइ रहै ।
सपनै नहिं (प्रानहि[५]) प्रानपती कहँ पेषति तौ धरि अंचल पाइ गहै ॥३३॥

( सोरठा )

अस्वनि अवनि अनूप । रितु उज्जल बरषा घटी ॥
मुदित मनोभव भूप । पुहुकर सरद सुहावनी ॥३४॥

( चौपही )

अस्वनि उदै कुंभ सुत कीना । बरषा घटी मेव जल हीना ॥
काम कुमद फूले वन माहीं । निरस निपट पीऊ घर नाहीं ॥३५॥
चात्रिक स्वाति बढ़ी उर आसा । हौं सषि मरति दरस की प्यासा ॥
पानी पान सरद सब स्वादू । मोहिं कीर अति बिरह बिषादू ॥३६॥
सोभित जोति चंद उजियारी । करहिं केलि रस रास धमारी ॥
पितर पूज नर पूजहिं साया । मुहि पिय बिनु सूनी भई काया ॥३७॥

( छंद त्रिभंगी )

रितु सरद सुहाई, जय जग भाई, जोति जुन्हाई उद्दितियं ।
उज्जल रस नीरं, भौरनि भीरं, सुरसरि तीरं उनमत्तियं ॥३८॥
चात्रिक जल आसं, सूर प्रकासं, बल्लभ आसं, तन बासं ।
सोहैं नव नारी, पियहिं पियारी, जोवन बारी संभोगं ॥३९॥
बहु व्याकुल बाला, ज्यों जक हाला, मुत्तिय माला, प्रानु हरै ।
अति अबला दीनं, नेह नवीनं, बिरह बिलीनं, काहि करै ॥४०॥

---

२—'सोचन' पद छूटा प्रतीत होता है । ३—अनकेरे । ४—रहे ।
५—अनावश्यक लगता है ।

( सोरठा )

कातिक परम पुनीत । दीप माल प्रमुदित जगत ॥
घर घर मंगल गीत । घर घर कामिनि कंत सुष ॥४१॥

( चौपही )

कातिक दीप मालिका होई । घर घर दीपु धरहिं सब कोई ॥
बर कामिनि षेलहिं मिलि सारी । पिया जुवा परस रस प्यारी ॥४२॥
परम पुनीत मास जग जाना । सब नर नारि करैं असनाना ॥
कामिनि कंत भरहिं अँकवारी । हौं अलि बिरह संग लै डारी ॥४३॥
सुनु सषि सदन दिया नहिं बारौं । दीप बारि किहि वदनु निहारौं ॥
संजोगिनि मानै सुषराती । हौं सषी विरह बिकल उन्माती ॥४४॥
सुनौ कीर पिय लाज न आवै । बिरह काल हम साथ गँवावै ॥
तुला भान चढ़ि पुन्य करावा । सीत काल सब जग तजनावा ॥४५॥

( दोहा )

सूर तुला चढ़ि पुन्य हित, मान्यौ चित अति चाउ ।
विरह तुला सषि हौं चढ़ी, एक पला धरि आउ ॥४६॥

( छंद पद्धरी )

भई दीप माला । करैं केलि वाला ॥
प्रिया पीय संगा । करैं काम रंगा ॥४७॥
सरद चंद्र वित्रं । मनौ मारि मित्रं ॥
लसै जौन्ह जोती । मनौ भूमि मोती ॥४८॥
भई सेज सूनी । लगै रैनि दूनी ॥
महाँ मैन षूनी । पिया पाउ ऊनी ॥४९॥
गई नींद नैना । नहीं चित्त चैना ॥
कहाँ पीउ पाऊँ । दिवारी मनाऊँ ॥५०॥

( सवैया[1] )

आवति है आये घर जाति उन[2] संग लागि
नैनन की निद्रा किधौं नाह अनुगामिनी ।
कर की कमान काम कान लगि तानि वान
मारतु निसान प्रान कैसे रहैं कामिनी ॥

---

१—रसवेलि के २४वें पद से तुलनीय । २—फूलनि ।

कहँ कवि पुहुकर प्रीतम पियारे पीउ
बिछुरे तेँ दुसह दुहेली भई जु दामिनी।
रूनी भई पिया बिनु सूनी हौँ बिरह बाल
ऊनी भई सेज तब दूनी भई जामिनी ॥५१॥

( सोरठा )

अगहन उदित सीत। अग्नि तूल आदर भयौ॥
नारि मदन भयौ भीति। बिरह वरोसी उर बरै ॥५२॥

( चौपही )

अगहन आइ सीत अधिकाना। कंत कीन पर भूमि पयाना॥
हौँ सखी सीति भीति भई भारी। अग्नि अनंग अंग परजारी ॥५३॥
वृश्चिकु बिरह चढ्यौ अति अंगा। डसत मनौ मन मथ्य भुजंगा॥
बहुत व्याधि नहि पावत अंता। हरै कौन विन गारुरि कंता ॥५४॥
भई जोति विनु आनन हीना। अगहन गहन राह जिमि कीना॥
जिहिँ घर घर अति नारि सुहेली। विरह दर्द धन परम दुहेली ॥५५॥

( चंद्रजोति छंद )

प्रिया पीय प्यारी। सुषी दुहेली॥
न सेज सोवै। निसा अकेली ॥५६॥
सरीर छीनं। सीत कार विकार मारं॥
बिहालन अंग तजै। त्रिय सिंगारं ॥५७॥
अहार[1] हारं। जनु पंच बानं॥
वसंत वैरी हरति जु। आस पिय प्रानं ॥५८॥

( दोहा )

हिमि रितु हम पिय दरस हित, विरह विकल विकरार।
कीर धीर किहि बिधि धरौँ, बिनु पति प्रान अधार ॥५९॥

( सोरठा )

पौष प्रगट रस ऊंष। हिमकेर सीतल पौष जग॥
बिनु पिय दरस पऊष। बिरहिन भार सुभार किय ॥६०॥

---

१. मराल हेतं।

( चौपही )

पौष मास चौगुन भौ सीता । बिरहिनि काम आनि भई भीता ॥
मदन सूर मिल धनुक चढ़ायौ । पौहम नाम धुरंधर पायौ ॥६१॥
मोहन हनत पंच सर मारं । विकल व्याधि अलि बिरह विकारं ॥
जामिनि बढ़त छीन दिन होई । कामिनि विथा तकहिं[1] नहि कोई॥६२॥
ज्यौं जल हीन मीन मुरझाई । हम मानस जु निपट दुषदाई ॥
लै कर मदन धनुष तिहिं वारा । करन जगत बिरहिनि संघारा ॥६३॥
मुहिं निसि नीद न आवत नैना । कबहिं सुनौ धुनि सुंदर बैना ॥
तलफ तूल नहिं नेक सुहाई । अग्नि अनंग अंग परचाई ॥६४॥

( दोहा )

औरन तन तापन करै, बारि बरोसी घाम ।
बिरहिनि अंगु प्रजार कै, सैंकतु है कर काम ॥६५॥

( सोरठा )

माघ महां वल सीत । कंपत कठिन उरोज उर ॥
माधव मास पुनीत । मैं अरप्यौं तनु प्रान सबु ॥६६॥

( चौपही )

मकर मास मकरध्वज बैरी । बिरहिन दुबन दुबन जनु हेरी ॥
मनमथ सूर भये सँग बासी । वाहन एक चढ़े बिसवासी ॥६७॥
भानु मैन अनुचारन कीना । तिहिं गुन जगत तेज भौ हीना ॥
दारुन सीत बढ़न दिन लागे । मो पिय आन त्रिया सँग पागे ॥६८॥
क्यौं बिहाइ सषि सेज अकेली । कंत संग बिनु रहे दुहेली ॥
लोइनि नीर तरंगिनि बाढ़ी । सेज नाउ करि सरबन ठाढ़ी ॥६९॥
साँसन ऊस बहै पुरवाई । डोलत करन धार बिनु माई ॥
दुस्तर निपट विषम अति धारा । केवटु कंत लगावहिं पारा ॥७०॥

( दोहा )

पुहुकर माघ अतीत हुव, दिवस बढ़ै घटि राति ।
मो घट साँसन साँस अति, घटी घटी घटि जाति ॥७१॥

---

१. तषरिनँ ।

( सोरठा )

फागुन मास जु फागु । परम मुदित पेषत जगत ॥
नर नारी अनुरागु । विरहिनि विरह विहार सँग ॥७२॥

( चौपही )

फागुन फागु जगत मैं होई । मन प्रमुदित मानत सब कोई ॥
संजोगिनि धन करहिं सिंगारा । बनि बनि बरन बरन अधिकारा ॥७३॥
बहु सुगंध परिमल उर लावहिं । कामिनि काम केलि गुनु गावहिं ॥
नवल नारि नाइक अनुरागी । छाँड़ि लाज अवलोकन लागी ॥७४॥
गुरजन कानि अंत्रपट टूटे । लोक लाज के बंधन छूटे ॥
तरुनी तरुन मदन दल साजहिं । बाजन बिजै दुहूँ दिसि बाजहिं ॥७५॥
हौं अनाथ अबला अति भोरी । तिहि तन बिरह धरी दुष होरी ॥
मनमथ अग्नि अंग परजारी । बिरह बियोग हुतासन भारी ॥७६॥
षेलहिं पिय संग नारि धमारी । मो मन चाँचरि विरह बिहारी ॥
मो घर पीउ नही सुनि आली । वदन जु देह भई दुति ताली ॥७७॥

( सोरठा )

पुहुकर चैत बसंत । वन राजी राजी विपिन ॥
प्रमुदित कामिनि कंत । मदन फौज साजी मनौ ॥७८॥

( छंद पद्धरी )

मधु मास चैत सोभित बसंत । संजोग संग दंपति लसंत ॥
रितु पाइ राज रति राज साज । दल सज्ज कीन विरहिनी काज ॥७९॥
अंकुरित पत्र तरु हरित नील । हलि चलत मनौ दल मदन पील ॥
रँग अरुन फूलि किंसुकि विधान । जनु कटक माँझ सोभित वितान॥८०॥
सोभित सरस छवि अम्ब मौर । सिर ढरहिं मनौ मनमथ्थ चौर ॥
केवरौ मलति[1] मालती जाइ । जनु मैन वान राषिय बनाइ ॥८१॥
गुंजरत भ्रमर कोकिल सुकीर । जसु भनत बंदिजन बिप्र धीर ॥
लपटाइ लता लागी तमाल । जनु करति त्रिया कर अंकमाल ॥८२॥
सुनु सुक जु चित्त मुहिं नहिन चेत । भये मदन सूर मिलि मदन केत॥
हिय सून प्रान घरनी निकंत । किहि अंग संग मानौं बसंत ॥८३॥

---

१. मलिन ।

( सोरठा )

विरह विषम वैसाष । कामु तपतु अरु चित तपै ॥
सुकल उभय दोई पाष । सेज तरंगिनि नैन जल ॥८४॥

( चौपही )

सुभग मास वैसाष जनावा । तरनि तपत तापन जग छावा ॥
निसि उज्जल अरु रैनि उज्यारी । सूनी सेज भयानक भारी ॥८५॥
उज्जल फूल कुंद अति राजै । मनमथ बान सान दै साजै ॥
मिलि मयंक ताराइनि जोती । निसि त्रिय सीस फूल जनु मोती॥८६॥
जिनि घर कंत केलि त्रिय साजहिं । हँसनि हंस मंद दुति राजहिं ॥
हौं विरहिनि अबला अति बाला । ता पर करतु बिरह बेहाला ॥८७॥
सुनौ कीर को पीर घटावहि । वेदनि कौन विरह बिसरावहि ॥
को कहि जाय विरह की पीरा । व्याकुल बाल बिहाल अधीरा ॥८८॥

( सोरठा )

जे अगनति आवेस । निपट दुसह वृषभानु जग ॥
बंधव जेठ विदेस । कौनु उबारै मार तन ॥८९॥

( छंद तोटक )

अबला अति भार सुमार कियं । बिरहा तन बाल विहाल जियं ॥
रितु ग्रीषम दीरघ[1] देह तपै । रसना रव कामिनि कंत जपै ॥९०॥
छहू रितु छीन अधीन भई । सुष की सुधि सुंदरि भूल गई ॥
छिनहूँ छिन छीजत प्रानु घटै । रसना रस पीउ सु पीउ रटै ॥९१॥
निसि उद्दित अंबर इंदु इमं । हर नैन हुतासन नील जिमं ॥
चिनगी सम चंदन अंगु लगै । परसंत्त हियौ यहि[2] देह दगै ॥९२॥
घन सार तुसार सुसार मनौ । तन लागत सीर सुसीर जनौ ॥
अहि छौन बिछौन तै भौन भयौ । इहि भाँति सुद्वादस मास गयौ॥९३॥

( दोहा )

पुहुकर सागर विरह कौ, जद्दिप दुसह अपार ।
मन बच प्रेम जिहाज करि, नाथ निबाहन हार ॥९४॥

---

१. दीषम दीख । २. महि ।

षट रितु बारह मास गे, पुनि फिर आइ असाढ़ ।
मनमथ पीर न छिन घटी, बिरह दिनै दिन बाढ़ ॥९५॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुध्य षंडे बारह
मास वर्ननो नाम द्वितीयो अध्यायः ॥२॥

( चौपही )

कलपलता बिरहिनि सुकुँवारी । सो सरपंच पंच सर मारी ॥
पांच बान दस दसा अवाना । अरु बस भई अंग अधिकाना ॥९६॥
पल प्रति तपत मूरछा होई । प्रान नाथ मिलवै नहिं कोई ॥
सहचरि चतुर सुवा गुनु जाना । विद्या पति दसचारि निधाना ॥९७॥
देषी विषम व्याधि अधिकारी । इक अबला कोमल सुकँवारी ॥
मधुकर उतहिं आनि रसमाता । मालती फूल फलौ जल जाता ॥९८॥

( दोहा )

विद्या पति जिय जानि करि, बिरहिनि बिरह अपार ।
चंपावति मग पग धरे, चले दूत अधिकार ॥९९॥

( चौपही )

उड़े कीर लै बिरह सँदेसा । चले जहाँ चंपावति देसा ॥
स्वामिनि चरन परसि उतमंगा । अरु जुग नैन भये जुग गंगा ॥१००॥
सुंदरि कहै सुनौ सुक धीरा । तुम मम बिरह बटावन पीरा ॥
तव बिछुरत मुँहि दूभर भारी । ज्यौं बिनु दीपक रैनि अँध्यारी ॥१०१॥
एक बिरह बस परम दुहेली । क्यों मरिहौं दिनु रैनि अकेली ॥
जो तुम चले करन उपगारा । राषन हाथ साथ करतारा ॥१०२॥

( दोहा )

संकर संग सहाइ तुव, सुनौ कीर बलि जाउँ ।
जिहि जिहि मारग पगु, धरौ तहँ तहँ सीस धराउँ ॥१०३॥
कुसल सहित पहुँचौ जहाँ, जहँ चंपावति देस ।
प्रान नाथ पिय पाइकै, कहियौ यहै संदेस ॥१०४॥

( सोरठा )

जिहि रातौ मेरो पीव । हौं दासी तिहि नारि की ॥
करौ निछावर जीव । जब निरषौ संजोग सुष ॥१०५॥

( चौपही )

यहै चित्त सुहि परम परेषौ । कागद महि नहिं आवहिं लेषौ ॥
नवल नारि नाइक मन भाई । दासी क्यौ न लई सँग लाई ॥१०६॥
अब पुनि मनहिं मनोरथ होई । बिना नाथ नहिं जानहिं कोई ॥
देषौ एक सेज संजोगू । दुहिं दिसि प्रेम प्रगट रस भोगू ॥१०७॥
लै कर बाउ विजन कर ढोरौं । नव सिष रूप निरषि त्रनु तोरौं ॥
जिहिदिन जन्म सुफल करि जानौ । स्वामी कृपा सत्य कर मानौ ॥१०८॥
पहिली प्रीत जोर चित लावहु । दीपति दरस नैन अघवावहु ॥
मैं बिनती करि करी ढिठाई । तिहि ऊपर अब राज[1] बड़ाई ॥१०९॥

( दोहा )

विद्यापति संदेस यह, आन बचन नहिं ठाम ।
और कहौ सुष आपने, जो कछु कहौं बिराम ॥११०॥
यह कहि कै करि कै विदा, उदित सूर परभात ।
बहुरि विरह विहबल भई, सिथिलित अंग सुगात ॥१११॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुध्य षंडे
सुक संदेस वर्ननो नाम तृतीयो अध्यायः ॥ ३ ॥

( चौपही )

लै कर कीर बिरह सँदेसा । चले अगम चंपावति देसा ॥
गिरिवर गहन विपिन गंभीरा । सरिता समुद सरोवर नीरा ॥११२॥
निरषत नैन विजच्छिन जाना । उच्च गगन मग जाय उड़ाना ॥
जब निसि निकट अस्थ रबि होई । तरवर विहंग बसै सब कोई ॥११३॥
यह पुनि मिलहिं सुवा संघाता । पूछहि निसि चंपावति बाता ॥
बैठे निकट मिलै संग जासू । नहि पत्याइ हिरदे मै तासू ॥११४॥
फल रसाल परपक्व सुपावै । फल अहार छुधा बिसरावै ॥
दिवस पंच मारग प्रस्थाना । देषत नैन विकट उद्याना ॥११५॥
बहु विधि बाग राज अस्थोभा । मधुकुर विहंग बासु रस लोभा ॥
सरवर छोड़ि कमल चित चोभा । अनवन भाँति फूल फल सोभा ॥११६॥

---

१. अपराध ?

सरवर वियौ समद गंभीरा । चंदन विरष लगे सब तीरा ॥
नाना वरन पारि तहँ साजी । कामिनि कलस भरहिं गुन राजी ॥११७॥
चंद्र वदन मृग लोचन नारी । पहिरै वरन वरन तन सारी ॥
परम उतंग चारि दिसि बारी । उतरहिं चढ़हि तहाँ पनहारी ॥११८॥
कवि मन निरषि अचंभौ होई । वियौ उकति बरनै नहि कोई ॥
अप्छरि चंद मनौ सब आई । अमर लोक तै आवहिं जाई ॥११९॥
देषत कीर अचंभौ कीना । मोहन सूर दोस नहिं दीना ॥
जिहिर देस की अस पनिहारी । क्यौ न हरै मन राजकुमारी ॥१२०॥
चल्यौ बहुरि उड़ि नगर मझारा । जहाँ कनक मंदिर अधिकारा ॥
मनि मय कलस राज दरबारा । वरनि न जाइ बरन विस्थारा ॥१२१॥
प्राची दिसि तब चल्यौ सुजाना । सूर सिंह मंदिर जहँ जाना ॥
मंदिर मध्य निरषि फुलवारी । उतरौ कीर चतुर गुन भारी ॥१२२॥
नाना बरन फूल तहँ फूले । मधुकुर वास मान तहँ भूले ॥
सरबर सुभग मध्य सुषदाई । पंकज परम रम्य छबि छाई ॥१२३॥
विहरति तहाँ नृपति सुकुँवारी । मानहु सरद चंद उज्यारी ॥
वल्ली लता प्रेम अनुरागी । मानौ कनक लता रस पागी ॥१२४॥
सोहत नील वरन तन सारी । ज्यौ घन तरल तड़ित उजियारी ॥
विहँसत हँसत दसन छबि देषी । दधि सुत तीर हीर छबि पेषी ॥१२५॥

( दोहा )

तरवर सर बल्ली लता, सुंदरि करति विहार ।
संग सकल सहचरि लिये, कीर विलोकनिहार ॥१२६॥

( चौपही )

कंचन लता जबै ढिग आवै । तिहिं के रूप लता छबि छावै ॥
सरवर तीर जबहिँ धन जाई । कमल देषि बहु भाँति लजाई ॥१२७॥
बारिज वदन देषि परगासा । इदु जानि सकुचे सरपासा ॥
देषत कीर परम सुषमाना । रंभावति जानी उनमाना ॥१२८॥

( दोहा )

जब निरष्यौ रंभावती, कीर कुसम जुत डार ।
अचिरजु अति अभिलाष हुव, देषि सुवा तिहिँ वार ॥१२९॥

रतन जड़ित पग पैजनी, कंठ मुत्ति वनमाल ।
षग पति षग वारी गरै, निरषि विमोही बाल ॥१२०॥

अरुन चुंच अरु वरन जुग, हित पंछी बहु रंग ।
मानौ चित्र विचित्र किय, चतुरानन चतुरंग ॥१२१॥

( चौपही )

करी चाहि सुंदरि ढिग आई । चल्यौ छाँड़ि द्रुम डार उड़ाई ॥
उड़ि करि और लता पर गयौ । अति अभिलाष कुँवरि मन भयौ॥१२२॥
जिहि छिन निकट सुंदरी आवै । उड़हिँ कीर बहु भाइ दिषावै ॥
बैठहि जाइ बहुरि द्रुम डारा । लोचन ओट होहि नहि न्यारा ॥१२३॥

( दोहा )

कीर गहन सुंदरि चली, छोड़ि सषी गन साथ ।
निकट जानि एकंत मैं, पढ़ी कीर यह गाथ ॥१२४॥

( गाथा )

विरहिनि विरह विकारं । न जानंति नारि संजोगीनी ॥
धनि धनि जिमि अविकारं । बिरला बूझति रंक दुष्वह ॥१२५॥

( चौपही )

यह कहि कीर कुँवरि कर आयौ । वचनु रसाल बाल मन भायौ ॥
अचरज सुनत बिगाबर वाता । प्रफुलित वदन मनौ जलजाता ॥१२६॥
सहचरि सुनत ततच्छन आई । सुंदरि सुकहि बिलोकन धाई ॥
अनवन बरन[1] रूप अधिकारी । अरु विद्या दस चारु उदारी ॥१२७॥
जिहि प्रसन्न कोई बात चलावै । द्वादस भाव अर्थ बैठावै ॥
अति सरूप पंडित मन धूता । मानौ सुक पारासर पूता ॥१२८॥
अचिरजु अधिक सबनि मन होई । बहु बिधि बात कहैँ सब कोई ॥
कोई कहै छूटि पिंजर तैं पायौ । कोई कहै अमर लोक तै आयौ ॥१२९॥
सकल सषी पूछैं तिहि बारा । सत्य न कहै भेद निर्धारा ॥
तिहि छिन कनक पींजरा साजा । ताहि मध्यि दुज राज विराजा ॥१४०॥

---

१. अन वरन ।

रंभा पय वोदनु करवायौ। तिहि छिन मनौ काम फल पायौ॥
इहि अंतर सुंदर सुक वारा। सूर सिंह आये तिहि बारा ॥१४१॥
सुंदरि कर सुक निरषि सुजाना। अचिरजु करि अपने उर आना ॥
पूछौ कीर कहाँ यह पायौ। रंभावति कर गहि दिषरायौ ॥१४२॥
यह प्रसाद विधना बहु कीनौ। पंडित कीर अचानक दीनौ ॥
जानति नहीं कहाँ ते आयौ। अमर लोक तैं इंद्र पठायौ ॥१४३॥
देष्यौ कुँवर विजच्छिन भारी। नाना बरन रूप अधिकारी ॥
अति रसाल बानी मन भाई। बहुरू कीर गाथ गुन गाई ॥१४४॥

( गाथा )

नाइक मधुप समानं। चात्रिक चित्र नाइका नही ॥
जिय जानंति सुजानं। अंत अधिकार सुष्ष दुष्षं ॥१४५॥

( दोहा )

नाइक मधुप समान है, मन सुगंध रस प्रीत ।
पान सौह बिन स्वाति जल, त्रिय चात्रिक की रीत ॥१४६॥
बहु नाइक नाइक जिते, ते न होहिं अनकूल ।
सो तज मधुकुर मालती, बँधौ कमल के मूल ॥१४७॥

( चौपही )

यह कह कीर मौन मन कीनौ। सूर सिंध नहिँ उत्तर दीनौ ॥
रंभा समुझ दिंगबर बाला। उपजि प्रीत पुलकित भौ गाता ॥१४८॥
कहति बैन सुनियौ प्रति प्राना। यह तौ सकल भेद हम जाना ॥
यह सुक कहत आय त्रिय ताकौ। तुम रस रंग रचौ मनु जाकौ ॥१४९॥
स्वामी चतुर एत गुन जाना। एक जीभ नहिँ जाइ बषाना ॥
पहिल कछू कही हम सेती। मैं तब मनहिँ न आई एती ॥१५०॥
विरहिन विरह विरहिनी जानै। रोगी बैद रोग पहिचानै ॥
अब कहियै विरदंतु बनाई। कौन नार किहिं ठाँ बिसराई ॥१५१॥

( दोहा )

सूर सिंघ जिय जानकरि, कलपलता कौ दूत ।
कमल वदन विहसँ मनौ, सची सहित पुरहूत ॥१५२॥
धन्न मान धन चातुरी, जान सहज मन भाव ।
कलपलता विरदंतु कथ, राष्यौ कछु न दुराव ॥१५३॥

सुनतु सुकहिं विरदंतु, कहि प्रगट प्रेम रस बैन ।
तन पुलकित गद गद गिरा, वारिद वारिज नैन ॥१५४॥
मान सरोवर आहि क्यौं, गुर बरनतु बपु अंतु ।
बहु विसेष विनयन लग्यौ, सकल कथा विरदंतु ॥१५५॥
कारन सुरपति आप तैं, अप्छरि भूतल वास ।
रूपरासि रसि माधुरी, गुन गन इंदु प्रकास ॥१५६॥
विद्या पति जिय जान करि, दंपत अति अभिलाष ।
तब सँदेस विनवन लग्यौ, चातुरता बहु साष ॥१५७॥
वपु विहंग विद्या निपुन, सुरवन कौ हौं दूत ।
जौ सँदेस विनवै नहीं, दूत कहावै धूत ॥१५८॥

( चौपही )

सुनिये राजधिराज संदेसा । जिहि कारन आयौ परदेसा ॥
कलपलता सुंदर सुकमारी । सो तुम विरह जलधि मैं डारी ॥१५९॥
प्रथमहिं चरन वंदना कीनी । कर दंडवत ढिठाई कीनी ॥
रंभावत कौ कह्यौ प्रनामू । जद्दिप सुनौ श्रवन नहिं नामू ॥१६०॥
तलफत विरह दाह तन छाती । पूँछत सकल प्रेम रस माती ॥
जिहि रस रच्यौ कंत बिलवासी । हौं तिहि चतुर नार की दासी ॥१६१॥
अब छिन छिन करतार मनाऊं । यह प्रसाद दै पति हित पाऊं ॥
पौढि प्रजंक रंग रस पीजे । वाउ विजन मेरे कर दीजै ॥१६२॥
मैं तो कछु ढिठाइ न कीनी । किहि गुन करी सेव कर हीनी ॥
रजनी भई चरन लिपटाती । सेवा करति सँग लगि जाती ॥१६३॥
जो आवतो सँग ही लागी । करती सेव प्रीत अनुरागी ॥
पहिली प्रीत हेत हित कीजे । जुग नैनन जुग दरसन दीजै ॥१६४॥

( दोहा )

विद्यापति इमि उच्चरै, कलपलता संदेस ।
विरह बिथा कहँ लगि कहौं, सहस बदन थकि सेस ॥१६५॥
दग पावस ग्रीषम हृदै, तनु कंपति जनु सीत ।
विरहिन वपु सब रित समै, सदा विरह भय भीत ॥१६६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं युद्ध षंडे सुक
संदेस वर्णनो नाम चतुर्थमोध्यायः ॥५॥

( चौपाई )

रंभावती मान कछु कीनौ। प्रीतम पियहिं उरहनो दीनो ॥
प्रीति निरंतर वहै कहावै। जौ मन की नहिं बात दुरावै ॥१६७॥
तुम चित भेद कपट कर राष्यौ। वरसहिं बस रसना नहिं भाष्यौ ॥
हौ न हौंहु औरन सी नारी। दासी सदा जु अग्याँकारी ॥१६८॥
ज्यौं जुवती रस बस करि आये। सो धन क्यौ न संग करि लाये ॥
जिहिं रस रंग पीउ अनुरागा। मो चित मन कंचनु नग लागा ॥१६९॥
सौत जान हिय हौं न डराऊँ। त्रिय सठ हटहिं सौति के नाऊँ ॥
जौ पिय मन अनुरंजन जाँनौं। सौतिन सकल सषी करि मानौ ॥१७०॥
रूप रंग जोवन अभिमाना। मोहन जोहन और सयाना ॥
करहिं न वस्य प्रान पति कोई। मनु अनुसरे आपु वसु होई ॥१७१॥

( दोहा )

अब इतनी बिनती यहै, सुनियै प्रान अधार।
कलपलता लै आइये, पलु न लगावहु बार ॥१७२॥

( चौपही )

सूर सिंह हँसि उत्तर दीनौ। वचनन मोहि मोहि मनु लीनौ ॥
यह तौ दोस न दीजै काहू। विध परपंच भयौ निरबाहू ॥१७३॥
सुरपुर छाँड़ होहि घरवासी। अप्छरि भई तुमारी दासी ॥
रंभावती बहु भागिन रानी। सुर अप्छरि दासी परमानी ॥१७४॥

( दोहा )

सौति नाउँ क्यौ लीजिये, मो मन यह संदेह।
अग्नि दीप क्यौं देषिये, वरसौ दुरे न मेह ॥१७५॥
जो मनु औरहि राँचतौ, धरते अंग न जोग।
विपन गहन नहि गाहते, छाँड़ सकल रस भोग ॥१७६॥
जबहि चलहि वैरागराहि, भूवपत अग्याँ पाइ।
तब तिहि मारग जाइकै, उहि पुनि लैंहि लिवाइ ॥१७७॥

( चौपही )

रंभावति करि लज्जित नैना। मृदु मुसक्याइ कहत मृदु बैना ॥
इहि तौ वेद भेद विधि भाषी। दुहुँ दिस प्रीत प्रीत की साषी ॥१७८॥

स्वामी कृपा सत्य कर मानौ। अब उहि सरस आप तैं जानौ ॥
उहि विरहिनी विकल बेहाला। पल न गहनु करियौ इहि काला॥१७९॥
प्रातहि चलै हसै मिल धाई। हमहिं लेउ संग कर लाई ॥
ब्रह्म कुंड तीरथ जग जानौ। प्रगट पुन्य पौरान बषानौ ॥१८०॥
पहुमपाल सौं आइसु लीजै। मारग साजु साज सब कीजै ॥
और न मंत्र चित्त महँ ल्यावहु। यहई मंत्र हियै ठहरावहु ॥१८१॥

( दोहा )

पति सो मत ठहराइ कै, दीनी कीरहिं आस।
कलपलता को फिर दयौ, रंभावति घरबास ॥१८२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुद्धषंडे दंपति
संवाद निमंत्रनो नाम पंचमोध्यायः ॥५॥

( चौपही )

होत प्रात उग्गित जग भाना। राज द्वार पठये परधाना ॥
बिनती कही कहौ यह भाई। बैठि रहौ न निपट अरसाई ॥१८३॥
जौ मै राज रजाइसु पाऊं। कछुवक दिवस सैल कर आऊं ॥
कर अषेट वन करौं नियारा। देषौ नवल भूमि अधिकारा ॥१८४॥
रित वसंत सोभित वन राता। षेलहिं जाइ सकल संघाता ॥
ब्रह्म कुंड तीरथ इक आही। कहहिं पुनीत पहुम पर ताही ॥१८५॥
करहि जाइ दंपत असनाना। आवहि बहुर राज अस्थाना ॥
इतनी बात कही गंभीरा। आइसु दियौ नृपत बल वीरा ॥१८६॥
हय गज दल पष्षर बहु साजे। सुभट सँग सावंथ गल गाजे ॥
रथ हैवर चौंडेल सँवारे। बिहँस राज मारगु पगु धारे ॥१८७॥
सोभित विपन बसंत अनूपा। कूजित बिहंग बिबिधि बिधिरूपा॥
नवल वसंत नवल पिक जोरी। नवल संग गुन आगर गोरी ॥१८८॥
सहचरि नवल नवल सब संगी। नाइक नवल नवल नवरंगी ॥
पेषत वन अद्‌भुत असथाना। रंभावति मन आँनद माना ॥१८९॥
सहचर कहँ कुँवर सौ बाता। देषौ आजु सकल बन राता ॥
कोमल किसल नवल रँग राते। तहँ कोकिल गूजहिं उनमाते ॥१९०॥

बौहुर होहिँ नव पल्लव हरे। फूलहिँ फलहि सकल रसु भरे॥
बहुरि पीत ह्वैहैं रँग पाके। तब फिर काम न आवहिँ ताके॥१९१॥
इहि अंतर कोई पल्लव लेही। कोई लहर अंम महँ देई॥
कोइ तोरे फल काचे पाके। जिहिबिध जो आवहिं जिय जाके॥१९२॥
बाउ एक बहिहैं इक बारा। एकहिं बार होहिँ पतझारा॥
जो रँगु सुरँगु सथिर न रहाई। जो उपजत सो बिनसत माई॥१९३॥
जोबन आहि आजु मैमंता। मन वच क्रम कर से बहु कंता॥
करहु न जिय जोबन अभिमाना। ... ... ... ॥१९४॥
मन जनु जान कंत है मेरा। यह वह नाइक सबहीं केरा॥
जोर दिष्टि चितवै चष फेरी। रानी होहि पलक महँ चेरी॥१९५॥
जिहि तिरिया कहँ होहि बड़ाई। ताकौं साचु रूप तरुनाई॥
सो सुहाग सब ऊपर राजै। जिहिं नाइक कर कृपा बिराजै॥१९६॥
एकु चित्त करि सेवहु ताही। जानहु रब सब ऊपर आही॥१९७॥

(दोहा)

कहँ रानी दासी कहाँ, कहाँ पौढ कहँ बाल।
ज्यौ पिय के मन भावहीं, सो सौतिन सिर साल॥१९८॥

(चौपही)

रंभा कहहि सुनौ सहचारी। मुहि मति देव सीष सषि प्यारी॥
हौं पुनि सेव करौं बहु भाँती। पल पल करौ पिया मन साँती॥१९९॥
हौं निरगुन पिय अति गुनवंता। क्यौं करि कहौं कै मेरो कंता॥
जानौ नहीं जगत विधि सेवा। जथाँ सक्ति करि पूजौं देवा॥२००॥
ना जानौ पिय किहि गुन राँचै। कंचन कौन सुहागे आँचै॥
सेवकु सकल करैं बहु काजा। सो सुजानु जिहि बूझहिं राजा॥२०१॥

(दोहा)

जहँ लगि जिय गुन बुद्धि अति, सेउ करौं करि चाउ।
नहि जानौ उहि कंत कौ, किहि गुन उपजै भाउ॥२०२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुद्ध षंडे वनबिहार वर्ननो नाम षष्टमोध्यायः॥६॥

( दोहा )

विपन गहन गहवरि जहाँ, षेलत कुंवर अहेरि ।
बहु मृग बहु मृगराज गज, बहु सावक बहु फेरि ॥२०३॥
इक चित्रक इक स्वान गहि, इक बहु बाजि सिचान ।
एक षड्ग बंदूक इक, एक बांन संधान ॥२०४॥

( चौपही )

सिंघ सिंदूर होइ अनकारा । इहि विधि नित प्रति करहिं सिकारा॥
गज मयमत्त तरकि तर घोरा । अनुसावज बहु करहिँ अहेरा ॥२०५॥
डीठि डिठार हनहिँ किरवाना । इक जोजन पर होंहि मिलाना ॥
कहत सूर सुभट सौँ बाता । वन पुन रात बरनि पुन राता ॥२०६॥
सिंह बाघ सूकर गज ठाटा । ये पंथिन मारत इहिं बाटा ॥
इहि मग आइ चलहिँ सो सूरा । करहि पंथ निरमल पद पूरा ॥२०७॥
मद मैगल कहँ आइसु देई । सिंघ सिंदूरन छाला लेई ॥
सावधान इहि मारग जाहीँ । जो निबिहै तौ बड़ि ताही ॥२०८॥

( दोहा )

कठिन पंथ गहबर विपिन, पथिक चलै मन बूझ ।
जो सूरा सो निरबहै, जो काइर सो जूझ ॥२०९॥

( चौपही )

कहै सुभट सुन राज कुँवारा । यहिँ सब आइ बँधे संसारा ॥
बहु विध रतन आहिँ इहि माहीँ । सबै षरे सब षोटे नाहीँ ॥२१०॥
काइर सकल सकल नहि सूरे । सब नहि सुघर नहीं सब कूरे ॥
सबै सिद्धि जोगी नहि होई । सब तरुनी पदमिन नहिँ जोई ॥२११॥

( दोहा )

सब तरबन चंदन नही, सब कदली न कपूर ।
सब छीपन मुकता नही, सब दल नाहिंन सूर ॥२१२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचिते जुद्ध षंडे आषेट
वर्ननोनाम सप्तमोध्यायः ॥७॥

( चौपही )

इहि बिध नित प्रत करहिँ पयाना । इक जोजन पर होहिँ मिलाना ॥
उभै माल तिहि मारग लागे । सुर अपछरी प्रीत अनुरागे ॥२१३॥
गिरबर बिपन गहन अधिकारा । नाके साइर और अपारा ॥
देषत बिधि अन उन अस्थाना । माया पुरी नगर नियराना ॥२१४॥
माया नगर भूप वर मंडा । जिन बस करी पहुम नव षंडा ॥
दलबल सर्व दर्व संजीते । वह अजीत उह सब कोइ जीते ॥२१५॥
मदन देव तिहि राजहि नाऊ । बहुत सुभट जोधा तिहिँ ठाऊ ॥
तिहि पठये विवि दूत सुजाना । तिहि ठाँ सूर सिंघ परधाना ॥२१६॥
कहुहि राज तुम कहौ जुहारू । संदेसौ सुन करौ बिचारू ॥
इहि मारग कोइ जाइन राजा । जौ आवै तौ विनसहि काजा ॥२१७॥
आवन हम न देहिँ इहि वाटा । हम तौ रोक रहहिँ सब घाटा ॥
नातरु उलट जाब मग आना । कुसल छैम निबहै अस्थाना ॥२१८॥
इहि मारग कोई निबह न जाई । माया पुरी कठिन गुन गाई ॥२१९॥

( दोहा )

दूत बचन गंभीर सुन, और राहि रघुवीर ।
सब बिचार पूछन निर्विति, गये कुवँर के तीर ॥२२०॥
दूत बचन संदेस कह, बैठे मंत्र विचार ।
सो कीजै जो निरबहै, माया पुर हरद्वार ॥२२१॥

( चौपही )

उत्तर पंथ अगम अति भारी । गिरवर गहन बिपन वन सारी ॥
मदन देव राजा बलबंडा । जीते भूप बहुत गुन चंडा ॥२२२॥
उलट जाइ तौ जात बड़ाई । बृम्ह कुंड पुन नियरे ताई ॥
फेर उलट नाहीँ पैसारा । सकल देव माया बिस्थारा ॥२२३॥
जौ निबहै इहि तहँ हर द्वारा । भेटहिँ जाइ अमर पुर दारा ।
कहत सूर सुन गुन गंभीरा । छत्रिहिँ मरन हाथ है हीरा ॥२२४॥
जुद्ध नाम सुन हौँ न डराऊँ । दुहु दिसि आजु अप्छरी पाऊँ ।
जीतौ जुद्ध मदन दल षेदौं । जौर मरौ रविमंडल भेदौं ॥२२५॥

( दोहा )

इहि कहि दूत बुलाइ कै, बिदा किये दे पान ।
हमहि तुमहिँ निजु होहिँगौ, जुरतहिँ जुद्ध बिहान ॥२२६॥

तुम वहु भूपन जीत कै, गर्व भरे वहु भार।
जुरत जुद्ध अब जानबौ, कौ षेरी कौ सार ॥२२७॥

( चौपही )

माया नगर गये फिरि दूता। जिहि ठाँ मदन देव पुरहूता ॥
सुनकर भूप सूर कर बैना। कहौ सुभट साजौ तुम सैना ॥२२८॥
पंच लाष तुष्षार पषारा। अउत नाग जनु मेघ पहारा ॥
सुरथ पैक साजौ चतुरंगा। श्रोनित करौं सरसुती गंगा ॥२२९॥
सुन आइसु दल कीन पयाना। बाजे दुंदभि ढोल निसाना ॥
सुनत सूर इत पहिर सनाहा। दुहुँ दिस दल बल सिंधु अथाहा ॥२३०॥

( दोहा )

बिना जाप संजम किये, रन छत्री उद्धार।
मरे सुर्ग जीवत सुजस, नीके उभय प्रकार ॥२३१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुद्ध षंडे
सैना बर्ननो नाम अष्टमो अध्यायः ॥८॥

( दोहा )

सूर उतहिं इत सूर दल, सकल भये असवार।
बीर जुद्ध जिय जान कर, भये ते कौतिक हार ॥२३२॥

( छंद तोटक )

मदनं दल दीरघ सज्ज हुवं। अमरापुर कौतिक हार सुवं ॥
चतुरंग न सैन सवार तहाँ। रथ पाइक पील तुरंग जहाँ ॥२३३॥
सहनाइस भेरि निसान बजै। दुहुँ ओर तैं सूर सनाह सजै ॥
रिष नारद बीन सुहथ्थ लियं। मुख मारुव राग अलाप कियं ॥२३४॥
गिरजा पति नंदिय आन चढ्यौ। जिय जुग्गिन पान हुलास बढ्यौ॥
बहु दंति सुपंतिय जोर भये। जनु कज्जल स्याम पहार नये ॥२३५॥
तर जो रह्यो हत्थ जँजीर जरे। घन घूमत अंकुस आन घरे ॥
वरषा जिमि फौज बनाइ तहाँ। मद मैगल उन्नत मेघ जहाँ ॥२३६॥
चपला जिमि खड्ग चमंकि इमं। वरषै बहु बूँदनि तीर जिमं ॥
रन रोस तै पौन प्रचंड चलै। वहु वीरन के मन माह मलै ॥२३७॥
लष्षन लष्षन पंच अनी। विरच्यौ रन ज्यौ हरद्वार धनी ॥२३८॥

( दोहा )

सूर सुभट इत सूर दल, कोपि चढ़े हय पीठ।
दुहूँ दिस तै सनमुष चले, मिली सुडीठहिं डीठ ॥२३९॥
ग्यान राइ कहँ अग्र करि, वाम अंग रघुबीर।
दिस दछिन सब दल सहित, मंत्री गुन गंभीर ॥२४०॥
सूर सिंध नाइक नवल, तिहि पीछो रनु धीर।
मानौ पहुम जराव किय, मंदाकिन के तीर ॥२४१॥

( छंद भुजंगमप्रयात )

मंडियं जंग जुर जंग तीरं। जग्गियं वीर वीराधिधीरं॥
डमरू डमकि डमकियं गवरि कंतं। डंकनी जहां दमकंत दंतं ॥२४२॥
जंबुकन जान जिय बात जोई। जुग्गिनिय जान जिय आस होई॥
अप्छरीय छाहँ उच्छाह कीयं। दिष्षियं सुरसु रन रंग श्रीयं ॥२४३॥

( दोहा )

सूर सुभट सावंथ दल, विरचित वंधिय[1] लाम।
सूर बदन रन रंग श्री, सूर विलोक ललाम ॥२४४॥

( छंद भुजंगमप्रयात )

जबै राग बंधी बजौ राग मारू। कियौ अच्छरी अच्छ मंगल्ल चारू॥
दुहुँ ओर निसान सो वज्जै जुझाऊ। उठै जीय-जोधान जूझंत चाऊ ॥२४५॥
बजे श्रृंग सारंग भीरी मृदंगा। बजे बाँसुरी संष सहनाइ संगा॥
वेजै दुंधभी ढोल ते संष तूरं। लहै लोह सौभे गहै षग्ग सूरं ॥२४६॥
हसैं षेत दानै लसैं भूम माहीं। फिरै देवि गौरा गहै पीउ वाहीं॥
लियै संग वेताल ते दैं ताल ताली। सुरा पान कीनै मनौ मत्तवाली[2] ॥२४७॥
नचैं भूत भैरौ छुटे केस सीसं। करे जुग्गिनी पान दंमकंत हीसं।
तहाँ गौरि भरतार डौंरू बजावै। लसै चंद माथै महा सोभ पावै ॥२४८॥
जुरी डीठि फौंजं करैं मारुमारं। दुहु ओर सामंथ काढै हथ्यारं॥
चलै तीर गोला मनौ मेघ धारं। लगै साँग हथ्थं जु बाजंत सारं ॥२४९॥
लगै षग्ग एकै गिरै सीस टूटै। कहूँ वान साँगी दुहुँ आँख[3] फूटै॥
करै एक अर्धं जु अंगदु भालं। पियौ रक्त काली लई ईशमालं ॥२५०॥

---

१. वंधिय राम। २. मत्तवाही। ३. अनुमानित।

परै एक घाइल्ल घूमंत धाई । तिने देष सूरान के चित चाई ॥
फटो षोपरी गुंद फैलंत पिंडी । मानौ माथ मारग्ग फूटी दहिंडी ॥२५१॥
घनै धाइ बोले रकन्ते अभक्कै । बहै एक लोहू हिलक्की हिलक्कै ॥
जुरे जोर जोधा मही मारु भारी । लरैं लोह थक्कै मनो हार ज्वारी ॥२५२॥
तबै ग्यान चौहान बागै उठाई । पर्‍यो बृंद पछ्छी नमै वाजुताई ॥
उतै उत्तरी राइ तैं पील पेलै । महा मेघ भादो मनौ इंद्र ठेलै ॥२५३॥
तलै बीर लै हथ्थ हथ्थी जु धाये । वे मनौ बद्दला बाइ वेगै चलाये॥
षिलै षग्ग पुल्लै भये तेउ तारे । किलक्कार धावन्त दंती सथारे ॥२५४॥

( दोहा )

ग्यान राइ अगवानहीं, सूर पौहुचे आइ ।
नैन अरुन तामस भयौ, रिसि रन घल्लेइ धाइ ॥२५५॥
सूर सिंघ तह सिंघ जिमि, हथ्थ गही तरवार ।
करवाकिरन प्रकास किय, तमकरि कुंभ बिदार ॥२५६॥

( छंद तोटक )

समसेर सम्हारत सूर लियं । धरनी गज मुत्तिय चौक कियं ॥
बहु[1] मुंडन टुंडन ठुंड कियं । निरषैं नभ नाइक अप्छरियं ॥२५७॥
सुरिता[2] बहु श्रोनत नीर वही । कफ फेन सुवार सिवार सही ॥
दर राइ धरे रन धाइ घनै । गज टापू वपारन स्याम बनै ॥२५८॥
घररात सुघाइल घूम परैं । जनु कोकन संभ्रम लोक करैं ॥
जल जातन ज्यौं उतमंग तरैं । पनहारिन जुग्गिन कुंभ भरैं ॥२५९॥
नृप उत्तर साँग सु हथ्थ लई । उत[3] सूर सु जोर सु को पदई ॥
कर सूर इतै कर षग्ग रह्यौ । कटि सीस मनौ वध केत रह्यौ ॥२६०॥

( दोहा )

तह्न रक्त जुग्गिन पियौ, ईस रची उरमाल ।
सूर सिंघ सिव रूप ह्वै, मदन दह्यौ तिहि काल ॥२६१॥

( छंद मोतीदाम )

तहाँ तकि संभु रचै उरमार । गुहै गिरजा गज मुत्तिय हार ॥
रचौ गुर अप्छरि फूलनि माल । पियौ रक्त जुग्गिन आनन लाल ॥२६२॥

---

१. बौह । २. वौह । ३. उर ।

करै बल भच्छ किलक्कत येत । निरष्षर देष धुरांकित षेत ॥
भवैं भवगी घन गीध सिचान । भयानिक धूम उभ्यात मसान ॥२६३॥
वहै वहु केत वरातिय राह । सजै मिल डंकिनि प्रेत विवाह ॥
करे गज चर्मनि की इक ताहि । × × × ॥२६४॥
धरी सु धरी सिर तानौ मौर । ढरे नर केसन सीसन चौर ॥
भये तहाँ बाहन जंबुक स्वान । चढ़े फिरैं दूलह भूत गुमान ॥२६५॥
सिवा फिकरैं जनु गावहिं गान । रच्यौ जनु मंडफ भूमि मसान ॥
लिये पटि सूरन की कटछोर । करी पनरथ्थ रकत्तनबोर ॥२६६॥
लियै कर हाड़न की जयमाल । फिरे वर देषत डंकिनि काल ॥
सुहागिन जुग्गिनि अंग समेल । चरक्किय चारु चढ़ावहिं तेल ॥२६७॥
पिसाचन रच्छ रचैं ज्यौनार । सरब्बत श्रोन करैं मनुहार ॥
करे तहां प्रेत पिसाच अहार । × × × ॥२६८॥
मरोरत मुंड नचावत चाड़ । कटंकट दंत चचोरत हाड़ ॥
बचै इक फेरि रक्कत्त अघाइ । गिलै हकलीय अछंग वहाइ ॥२६९॥
गिरै छुन अंग गही इक ओर । करे इसठीं इक जंबुक जोर ॥
करग्ग समंडि विहंडिय दंत । दुहुँदिस बेर मिटौ वह अंत ॥२७०॥
महां बल जुध्ध जु जीत्तिय सूर । भई धरनी धर श्रोनित पूर ॥
निरष्षत अंबर देव विमान । जयज्जय चारन सिद्ध बषान ॥२७१॥

( छप्पय )

सूर सिंघ छत्रपती दीह उत्तर दल षंडिय ।
तास सीस लै ईसु मुंड माला उर मंडिय ॥
भिन्न भिन्न भव आय भाग एकादस लिन्नव ।
वौहुरि सेषरि ससवनि अंस एकत सम किन्नव ॥
इक सीस मदन महिपाल कौ सु लेन्निय सह गौनि किय ।
गुन गुनहु गुनिय पुहुकर कहै सुकितिक दुख दलन संधारिय ॥२७२॥

( दोहा )

गगन रुद्र रस गगन मिल, सागर कला ससंक ।
अग्नि बान अरु सिद्धि लै, नैन बिलोकौ अंक ॥२७३॥

२८५३११६७०६११० ॥

( छप्पय )

प्रथम गगन अरु रुद्र गगन रस वेद वषानिय ।
नैन वेद वसु अग्नि खंड पंडव द्दग जानिय ॥
२५६३८४
दुति उभय अंबर अनादि निधि भाष उदधि गन ।
वेद खंड सुरवांन अग्नि पर प्रगट पच्छ भन ॥
२४६०११०
धर तीन सुन्न ससि तीन वसु वांन अग्नि अरु रत्न कर ।
२५७६४७६९१००
लिय भिन्न भिन्न भव भाग अपु सुशेष ईश वरनौ अपर ॥२७४॥
२१४३५८८८१०००
चार सुन्न ससि समुद वीर ससि समुद वषानौ ।
तिहि ऊपर वसु वेद खंड रजनी पति जानौ ॥
१६४८७१७२७००००
पंच सुन्न ससि रस विचार तिहि वार उदधि ससि ।
१७७१५६१०००००
वहुर सिंधु घट इन्दुवान अप्रतार कलावसु ॥
१६१०९१००
धर सप्त सुन्न सतमास वहि ससि जुग्गिन अरु भवनि भनि ।
१४६४१०१०००००००
पुनि अष्ट सुन्न ससि अग्नि गुन तापर चंद प्रकास गनि ॥२७५॥
१३३१०००००००००
नवम रुद्र नव सुन्न इन्दु दे आदि बखानहु ।
१२१००००००००००
दसम धरतु दस सुन्न इन्द्र तिहि ऊपर आनहु ॥
११०००००००००००
ग्यारह अंबर इन्दु भाग भव सुन्न सुलिन्नव ।
१००००००००००००
रहिय शेष दस वर्ष अंसु एकत समकिन्नव ॥

निधि गगन माल आकास रचि एकादस अंकन करतु।
१०१०१०१०१०१०
तम अंस सर्व सनि अरपिकर सुकंत सीस तियकर धरतु ॥२७६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं युद्ध खंडे शिवमाल
वर्ननो नाम नवमोध्यायः ॥६॥

(चौपही)

सूरसिंह आँनद अनुरागे। वीर खेत रन साधन लागे॥
सुनतहिं वीर नारि सब धाँई। सोवत कंत जगावन आई ॥२७७॥
आई मदन देवकी भामिनि। सत सों मही सती सहगामिनि॥
आवत अंक कंत भर लीनौ। अंचल अंग अगौछा कीनौ ॥२७८॥
कहत प्रेम करुणा रस बैना। सोभित अमल कमल दल नैना॥
मुकलित केस सीस बिकरारा। मानौ अंधकाल निसि धारा ॥२७९॥
अहो कंत तिय प्रान पियारे। वेग न बोलतु रूसन हारे॥
बदन मोर ह्वै रहे अबोला। प्रेमयुक्त बोलो किन बोला ॥२८०॥
किहि कारण मन कियौ उदासी। हौं तो हती सदा संग दासी॥
इक रस प्रीति सदा निरबाही। अंत बेर सुर अप्सरि चाही ॥२८१॥
चितन चढ़ी तिय जगत उज्यारी। अब हम सौति भई सुर नारी॥
जो पिय अमर नार मन मानी। हौन हौंहु रत ना बतरानी ॥२८२॥
इहि विधि करौं आपु बस कंता। होहि न सौति आद अनु अंता॥
सकल देव मो कौतिक आवहिं। त्रिदस त्रिया नहि नैन दिषावहि ॥२८३॥
यह कह भर सिंदुर सिरभंगा। सूर सैन से आइसु मंगा ॥२८४॥

(दोहा)

मंदाकिन असनान कर, कियौ सन्त सहँ गौन॥
पिय प्यारी पिय संग लै, मुदित चली सुर भौन ॥२८५॥
अदभुत भय वीभत्स त्रय, करुना रुदनरु हास।
समर वीर श्रृंगार हुव, रस बस कौ आभास ॥२८६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं जुद्ध
षंडे सह गौन वर्ननो नाम दसमो अध्याय ॥१०॥

( चौपही )

सूर सिंध नरपत नर नाहा। किय सेव रूप मदन तिहि दाहा॥
बहुर चले माया गढ़ माहीं। जीत्यो जहाँ नृपत कोउ नाहीं॥२८७॥
अगम उच्च अति विषम पहारा। कठिन पंथ मानौ असि धारा॥
तहाँ विवि कोट अमल अत भारी। काया माया नाम विचारी॥२८८॥
काया कोट नगर चहुँपासा। माया कोट राज निज बासा॥
काया कोट चार दरवाजा। उच्च उतंग अगम अति साजा॥२८९॥
काम पौर मानौ कविलासा। आस पौ रतहँ देवी आसा॥
मोहन द्वार देष मन मोहै। तेज द्वार तेज रवि सोहै॥२९०॥
द्वार द्वार मैगल मैमत्ता। रक्षक सुभट बहुत बलवंता॥
ते सब आइ मिले सुर ग्याना। भुव पत मदन मरन सुन काना॥२९१॥
माया जीत मदन संघारा। लिय जयपत्र सूर तिहिं बारा॥
नगर लोग सब देषन आवहिं। चारन विप्र वंदि जन गावहिं॥२९२॥
धन्य सूर छत्री बल रीती। मदन मार माया विहि जीती॥
ग्यान राइ राषे तिहि थाना। विजैपाल की फेरी आना॥२९३॥
फिर उत्तर दिस कीन पयाना। ब्रह्म कुंड दिन ब्रत नियराना॥२९४॥
विद्यापत आगे उठि धावा। सूर सिंघ आगमन सुनावा॥२९५॥
कही हेत रंभावत बाता। माया जुद्ध कथी विष्याता॥
कलप लता सुन सुंदर बैना। आनँद नीर पमुक्कत नैना॥२९६॥
जय मंगल जय जय नव व्याहू। मंगल बिमल मोद सब काहू॥
बाजत तूर नाद दरबारा। बाँधि मुक्तमनि वंदन वारा॥२९७॥
सदन सेज सिंहासन साजा। फूलनि रचित चँदोवा राजा॥
उलट कीर आयौ अगवानी। कलपलता की प्रीत बषानी॥२९८॥

( दोहा )

मंदाकिन के तीर पर, सकल कटक चहुँ पास।
कलपलता के धाम पर, कियौ सूर परगास॥२९९॥
गृह गृहनी आइसु दियौ, अष्ट सिद्धि जिहि साथ।
कलपलता पदमिन करी, दरसन सूर सनाथ॥३००॥

आगै आइ प्रेम रस प्यारी। आदर अर्घ करत मन हारी॥
पैंड़े पलक पाउँड़े पारा। विमल बरन बरननि मगु सारा॥३०१॥

करि दंडवत परिक्रमा दीनी । चित हित बरन बंदना कीनी ॥
सूर सिंघ लीनी उरलाई । प्रीत रीत रस दई बड़ाई ॥२०२॥
रंभावत के पाइन लागी । अत हित हरष प्रेम अनुरागी ॥
अष्ट नारि सहुचरी सभागी । कलपलता के पाइन लागीं ॥२०३॥
दुहु दिस प्रीत प्रगट भई पूरी । ... ... ... ॥
बैठ्यो त्रियन मध्य नर नाहा । मानौ इंदु तराइन माहा ॥२०४॥
बिहसत बदन चातुरी हासा । करत केल बहु भाति प्रकासा ॥
कलपलता की दासि सयानी । ल्याई कनक कुंभ भरि पानी ॥२०५॥

( दोहा )

दंपत चरन पषार कर, कलपलता धरि सीस ।
सदा सुहागिन कामिनी मन, बच दई असीस ॥२०६॥

( चौपही )

आसन असन करी मनुहारी । मँदिर मद्धि सुष सेज समारी ॥
बैठे काम कुँवर तह जाई । रंभावत रस बात चलाई ॥२०७॥
मदन मुदित सौ पूँछी वाता । प्रफुलित बदन मनौ जल जाता ॥
कलपलता अँग सजौ सिगारा । जिहि विधि नवल वधू ब्यौहारा ॥२०८॥
जदिप त्रीय तन नहिं अधिकारा । सुंदरता कहँ कौंन सिंगारा ॥
और नार आभरन बनावहिं । इहि अँग सँग अभरन छविछावहिं ॥२०९॥

( दोहा )

होहि सिंगार सिंगार कौ, रूपमती के अंग ।
अभरन कौ अभरन करौ, कलपलता के संग ॥२१०॥

( चौपही )

अष्ट नार सुनि धाई आई । तेल फुलेल अरगजा ल्याईं ॥
कलपलता करि लज्जित नैना । मधुर हास बोली मृदु बैना ॥२११॥
मो मन सदा यहै अभिलाषा । कहँ लगि कहौं आहि बहु साषा ॥
दंपति रूप रीझि अनु तोरौं । लैकर विजन बाउ कर ढोरौं ॥२१२॥
बिनती पहिल यहै करवाई । विद्या पति सौ कहि पठवाई ॥
मानौ जान सिवा सिव देवा । ठाढ़ी करौं जोर कर सेवा ॥२१३॥

( दोहा )

तुम मानौ रति रंग रुचि, वहाँ कर ढोरौं वाउ ।
आपु सेज पर पौढ़िये, दासि पलोटै पाउ ॥३१४॥

( चौपही )

रंभा सुनत अप्छरी बैना । भये हेर चित लज्जित नैना ॥
कलपलता सौं बोलत बानी । हौ तुम कंत सुहागिन रानी ॥३१५॥
करिये काम केलि रस हासू । मो नैनन सुष देष विलासू ॥
मो चित हेत प्रेम रस प्रीती । विद्यापति सन पूछौ रीती ॥३१६॥

( दोहा )

मुदित आदि सहचरि कियौ, कलपलता सिंगार ।
सेज गईं लै धाम मै, जहँ पिय प्रान अधार ॥३१७॥
बिछुरन विरह विदा कियौ, यह भयौ प्रीत संजोग ।
कोककला मै कुसल दोउ, कियौ काम संभोग ॥३१८॥
प्रेम पान उन्मत्त ह्वै, करत काम कल केलि ।
रूप रंग रसना धुरी, रह्यौ रंग रस सेलि ॥३१९॥
इत रंभा संग सहचरी, आँनद मुदित अपार ।
गीत नाद वादित्र वहु, रचत सु मंगलचार ॥३२०॥
रैन विहानी जगत मैं, मैन कहानी मान ।
दुहुँ त्रिय को पिय प्रेम रस, पौहुकर कहत बषान ॥३२१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचिते युद्ध षंडे कलपलता
मिलन जागरनो नाम एकादसमोऽध्यायः ॥११॥

( चौपही )

इहि विधि नाह नेह नव नारी । देव जु प्रेम पुजावन हारी ॥
दुहुँ मिलि मुदित एक रस ईठी । ज्यौ जुग नैन एक दिसि डीठी ॥३२२॥
सौत भाव उर आइ न काऊ । सज्जन मिलै परसपर चाऊ ॥
रंभा कलपलता सँग प्रीती । कलपलता रंभा रस रीती ॥३२३॥
इहि सिंगार उहि सेज पठावै । वहै यह पाइ सेज पर ल्यावै ॥
रूसन मान नैन नहिं देषा । कवि लोइन अद्भुत रस पेषा ॥३२४॥

इहि विधि अलक नंद तट वासा । काम कुमार वसे इक पासा ॥
सघन विपन वन आँनद नाऊँ । वृह्म कुंड तीरथ तिहिं ठाऊँ ॥३२५॥
तिहि ठां आइ निकट नहिँ ग्रामू । केवल कलपलता कर धामू ॥
सूर सैन तहँ नगर बसावा । परम रम्य सोभा अति पावा ॥३२६॥
ग्यान राइ कहँ सौप्यौ काजू । उत्तर दिस माया पुर राजू ॥
जो गुनियन गुन गीत वषानी । उपजहिँ जहाँ अठारह षानी ॥३२७॥
कनक आदि सब धातु प्रमाना । उपजहिं बहुत जु वाजसिचाना ॥
उपजहि सुरह धेनु थन पूरी । बिजन बाल मृग मद कस्तूरी ॥३२८॥
उपजहिं तुरग गूढ़ गज ठाठा । सुवर मधुर मधु सोभित हाटा ॥
कदलि सालु अरु विद्रुम वेली । सौठि पीपरै सहज सकेली ॥३२९॥
निकटहिं नगर नराइन सेवा । देव प्रयाग जहाँ हर देवा ॥
गिरि केदार जहाँ इमि होई । दिव्य देस जानहिं सब कोई ॥३३०॥
परस मुदित मन कीन पयाना । बाजे विधि विधि बजे निसाना ॥३३१॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरचितेयं जुद्ध
षंडे द्वादशमो अध्यायः ॥ १२ ॥

( दोहा )

कियौ विजय मंगल सहित, सब उत्तर दिस जीत ।
बहुरि चले चंपावती, रंभावति रसु रीत ॥३३२॥

( चौपई )

उलटत उभै मास सम लागे । चंपानेर चले अनुरागे ॥
आये नगर निकट अस्थाना । इक जोजन पर भयो मिलाना ॥३३३॥
गुन गँभीर मुष जाइ सुनावा । जय सुन विजैपाल सुष पावा ॥
आनँद मोद बहुत सुष माना । सनमुष चल्यौ करन सनमाना ॥३३४॥

( दोहा )

मुदित सूर सनमुष चले, विजै पाल भुवपाल ।
गगन रयन मुद्दिय तरनि, कोक सोक तिहिं काल ॥३३५॥

( छंद पद्धरी )

सनमुष्य सूर चल विजैपाल । चतुरंग सेन सज सत्रु साल ॥
मइगलित चलित कुंजर अपार । पिष्य मनौ कज्जल पहार ॥३३६॥

रँग अरुन पीत ढलकंत ढाल । चंचला चौंधि जनु मेघ माल ॥
मन पवन वेग हय चित्र भाइ । धावंत धरनि न सूझंत पाइ ॥३३७॥

बहु सुभट संग सोभित कुमार । गुन रूप रूप अति मत उदार ॥
नवत अरुन लोचन बिसाल । श्रुत मुत्ति कंठ सोवर्न भाल ॥३३८॥

मिल नैन नैन दुहुँ दलन संग । उत्तरिय सूर छाड़िय तुरंग ॥
इत नृपत छांड़ हय पहुम आइ । अभिलाष लाष जुत लिय बुलाइ ॥३३९॥

गह चरन कुँवर नृप विजयपाल । नृप लीन लाइ उर कंठ माल ॥
चढ़ि उभय भूप तछि छन तुषार । कीनौ पवेस नगरी मँझार ॥३४०॥

पूंछत मदन माया प्रकार । आनंद अधिक मानत उदार ॥
सुंदरीइ चढ़हिं दिव्यन अवास । सोहंत मनौ अप्छरि अकास ॥३४१॥

( दोहा )

सूर सिंध नृप संग मिल, राज मंदिर महँ आइ ।
परम मुदित पुसपावती, निरषत लेत बलाइ ॥३४२॥

( चौपही )

कलपलता निज धाम पठाई । रंभावति जननी पहँ आई ॥
कंठ लाइ भेंटी नृप रानी । सजल नैन मुष गदगद बानी ॥३४३॥

ब्रह्म कुंड माया पुर वाता । पूछत हँसत मनौ जल जाता ॥
रंभावति सब बात सुनाई । कलपलता की कीन्ह बड़ाई ॥३४४॥

सुरपत श्राप पहुम पर वासा । सेज हरन अरु व्याह विलासा ॥
सुक संदेस देस उहि जाना । प्रीत भाव सहचलन बषाना ॥३४५॥

जिहिं विधि दासु सेवनहिं करई । यौ मम चित अनुसर मन रहई ॥
कलपलता पुन बोल पठाई । रानी देख लई उर लाई ॥३४६॥

आदर कुसल प्रश्न व्यौहारा । असन पान परधान अचारा ॥
ज्यौं तनया रंभावति जानी । कलपलता पुन तिहि विध मानी ॥३४७॥

( दोहा )

सूर सिंघ जुग नागरी, गुन आगरि सुकुमार ॥
करहि केलि चंपावती, दियौ वियोग बहार ॥३४८॥

जय मंगल मंगल मिलन, नव मंगल दिन होइ।
जो कछु कथा है बर्नवो, अब पुन बरनौं सोइ ॥२४९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं जुद्ध षंडे जय मंगल वर्ननोनाम त्रयोदसो अध्यायः ॥१३॥

( चौपही )

त्रिय पिय कलपलता रंभावत। दुहुँ मिलि प्रेम प्रीत उपजावत ॥
उपमा जुगुल नैन जिमि पावत। मनौ कमल पर भ्रमर भ्रमावत ॥३५०॥
बरष एक तिहि दिन तैं बीती। जिहि दिन तै दिस उत्तर जीती ॥
रंभा उरहिं धर्यो आधाना। तात मात उर आनँद माना ॥३५१॥
रतन जोत हिम कर मह आई। दुहुँ मिलि अधिक परम छवि छाई ॥
एक जीभ मुष बरननि जाई। जनु पट ओट दीप छवि छाई ॥३५२॥
क्रम दिन मास मास नियरानै। प्रसव दिवस तब आइ तुलानै ॥
सरद रैन जग जोत जुनाई। निस कातिक पून्यौ उजराई ॥३५३॥
साँझ तिमिर गज कुंभ विदारन। ससि हर सिंघ उयौ तिहि कारन ॥
केसर कनक किरन जिमि तारा। निकसै गगन कंदरा द्वारा ॥३५४॥
सोभत कमल जौन्ह जग जोती। मनौ सकल महि चंदन पोती ॥
सुत मुषि देष उडलि नद्यावा। छीर समुद जग ऊपर छावा ॥३५५॥
गगन हेत प्राची दिस दारा। कर सेत मेष चली अभिसारा ॥
नाइक चतुर पान गहि बूझै। अंगन अमल सेज नहिं सूझै ॥३५६॥
चंदन षचित सु कंचुकी सोहै। समझि न परहि पानि कुच जोहैं ॥
मुकतहार त्रिय धरै उतारी। टूटहिं बहुर न पावहि नारी ॥३५७॥
एकहि सँग मानसर माहीं। हंसनि हंसु विलोकतु नाहीं ॥
सरद रैन अउ चंद उज्यारी। चंद्र उभय सोभित उचकारी ॥३५८॥

( दोहा )

निरषि सूर चंद्रोद यह, मान मोद मन लीन ॥
पुत्र जन्म तहि छिन भयो, चंद्र उदै जनु कीन ॥३५९॥
बहु बिध हास विलास बढ़ि, पहुकर परम हुलास ॥
अब दंपत संपत भई, पूजी मनकी आस ॥३६०॥

( चौपही )

सुन सुष विजैपाल भुवपाला । आनँद मुदित भये तिहिं काला ॥
कर असनान बोल दिज देवा । कीनी जात कर्म विधि सेवा ॥३६१॥
कर नंदी सुष पितर सराधू । जिहि विध कटहिं कोट अपराधू ॥
मनि मानिक हय हाटक हीरा । दीनै दान पटंवर चीरा ॥३६२॥
बहु जाचक षट दरसन आये । पंच सबद दरबार बजाये ॥
नेग रीत कुल धर्म अचारा । कीनै नृपत सकल व्यौहारा ॥३६३॥
बिप्रन विहँस आसिका बोली । सुत मैलौ पहुपावत ओली ॥
नवल नारि बहु मंगल गावहिं । पुत्र जन्म सुष सबहिं सुनावहिं ॥३६४॥
उतहि सूर उर आँनद माना । हय गज कनक दीन बहु दाना ॥
परम मुदित रंभा सुकुमारी । नैन चारु मुष चंद निहारी ॥३६५॥

( दोहा )

उदै चंद पूरन भयौ, उदौ चंद इहिं ठाँउ ॥
गन गुनि पंडित मंडियौ, चंद सेन तिहि नाँउ ॥३६६॥
पहुकर कलि मै पुत्र फल, है जग जीवन सार ॥
धन्य जननि धन जय घरी, जहाँ पुत्र अवतार ॥३६७॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं जुध्य षंडे चंद्रसेन उतपत्य वर्ननो नाम पंचदसमो अध्यायः ॥

( चौपही )

कलपलता बहु मंगल कीनौ । अगनित दान निछावर दीनौ ॥
सुषी सकल मिल मंगल साजा । आनद मुदित उदधि चित राजा ॥३६८॥
राषहिं धाइ पिवावहिं षीरू । मया करै पहिरावहिं चीरू ॥
दिन दिन चंद कला जिम बढ़ौ । रूप वेलि तरवर जिमि चढ़ौ ॥३६९॥
वरस एक दूजी पुन लागी । चरनन चलै षेल अनुरागी ॥
बोलन मधुर तोतरी वतियाँ । लागत धाइ नृपत की छतियाँ ॥३७०॥
लसत कंठ मुकताहल माला । नैन कमल अरु बैन रसाला ॥
आनन इंदु मधुर मृद हासू । तात मात सन होय हुलासू ॥३७१॥
सूर सिंघ सुत चंद कुमारा । विजै पाल कीरत रषवारा ॥
सौम वंस वरधन कुल नंदन । रंभा नैन चकोरन चंदन ॥३७२॥

पुषपावत के प्रान अधारा। नगर जीव सम जगत दुलारा ॥
दुहुँ पछ निरमल अति उजयारौ। अतहि कलपलता जिय प्यारौ ॥३७३॥
विहँसत हँसत लसत लघु दतियाँ। लागे कहन अमी रस बतियाँ ॥
इहि रस पंच वरष नियराने। सूर सिंध आँनद मह साने ॥३७४॥
विजैपाल राजा सुर ग्याँना। प्रभु गुरु मान पिता कर माना ॥
पुष्पावत माता करि जानी। विव गृहनी मन रंजन रानी ॥३७५॥
राग रंग गुन ग्यान अपारा। वहु विनोद वर सैल सिकारा ॥
कथा काव्य अरु चातुरताई। दीन मान रस रीति बढ़ाई ॥३७६॥
सुहृद संग क्रीड़ा परिहासा। सिसु लीला अरु तरुन विलासा ॥
सुख संयोग भोग सुख मानें। रवि ससि उदय अस्त नहि जानें ॥३७७॥

( दोहा )

पंच वरख चंपावती, उदित सूर कुमार ॥
सुष संपति संगति सहित, दंपति दरस उदार ॥३७८॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं युद्ध षंडे सिसु लीला वर्ननो नाम पंचदसमोध्यायः ॥ १५ ॥

इति युद्धखंड

# वैरागर खंड

( दोहा )

सूर सिंह चंपावती, सुत सनेह नृप सोम ।।
मोह अग्नि संकल्प तन, करैं कुंड हिय होम ।। १ ।।

सुत सनेह कमलावती, निपट विकल विकरार ।
उरज ईस पूजा करैं, नैन जुगल जुग धार ।। २ ।।

( चौपही )

पंच बरष चंपावत छाये । माता पिता विरध विसराये ।।
निपट निठुर कलजुग की रीती । तज पितु मातु नारि सौं प्रीती ।। ३ ।।

जो दस मास मात उर धरही । पिता सदा प्रति पालन करही ।।
दूर देस तें आवत ब्याही । इनहिं छोड़ विरम्यो हैं ताही ।। ४ ।।

बाकी प्रेम प्रीति रस माते । सब कुटुंब सौं छाँड़े नाते ।।
यहि कामिनि रस कौन विगोबा[1] । तेहि नल वध ह्वै सर्बस खोवा ।। ५ ।।

यहि विधि मन मन झूरहिं राजा । पठवहिं कौन बुलावन काजा ।।
परसोतम चिंतामन पूतू । जो गुरु पुत्र सो कीनो दूतू ।। ६ ।।

लिषौ पत्र संदेस पठायौ । पुत्र मान मन पीहर आयौ ।।
दंपति कहति करुन अति बैना । जल प्रवाह मोचित अति नैना ।। ७ ।।

सत्य सूर वैरागर हीरा । हिए वज्र रति जोत सरीरा ।।
माता पिता विरद बिसराये । आपुन जाय स्वसुर गृह छाये ।। ८ ।।

तेरै नैन वधी त्रिय ईठी । रोवत गड़ी नैन महँ दीठी ।।
हमहिं नींद निसि आवत नाहीं । तुम निसि जाय भोग सुख माहीं ।। ९ ।।

तुम उर सालत हास विलासा । हम उर आस धुँवा की स्वासा ।।
पायौ पूत पूज हरि देवा । विरध वैस में करिहैं सेवा ।।१०।।

---

१—कीम वियोगा ।

तिहि सुत तिय सुर तरु कर जानी । कौन आन मुष मैलहिं पानी ॥
अबहूँ कछू धर्म उर लावहु । हमहिं जियत मुखआन दिखावहु ॥११॥
बहुर मरे हमहीं घर ऐहौ । सूने सदन देष पछतैहौ ॥
दसरथ छूट तुरत जिउ दीन्हा । हम जिय जरतजियत बिधि कीन्हा ॥१२॥
जो माया जिय तजी हमारी । लेव आय घर द्वार सम्हारी ॥
करै कौन वैरागर धंधा । भये मात पितु अंधी अंधा ॥१३॥

( दोहा )

गृह सेवा दुख मात पितु, लागी वेग गुहार ।
बूड़त गहिर समुद्र मैं, कर गहि लेव उबार ॥१४॥

( चौपही )

परसोत्तम गुरु पुत्र नरेसा । चंपावति ले चलै संदेसा ॥
विजैपाल को दीनी पाती । आनंद सजन प्रीति रस राती ॥१५॥
रंभावति को अभरन चीरा । पठये बहुत अमोलिक हीरा ॥
चंद सेन पहरावन न्यारी । कुंडल मुकत माल षग वारी ॥१६॥
रतन जरी पहुँची पहुँचाई । अतह मोल देषत मन भाई ॥
चार मास तिहि मारग लाये । चंपावति परसोतम आये ॥१७॥

( दोहा )

मिले कुँवर गुर पुत्र कौं, परसोतम तिहि नाम ॥
आदर अरघ अनंत विध, कीनौ चरन प्रनाम ॥१८॥

( चौपही )

परम जुड़त अत सूर कुमारा । पूछत कुसल जु वारंवारा ॥
माता पिता कुसल वहु बूझै । सजल नैन पाती नहि सूझै ॥१९॥
आई सुरत तात परिवारा । भई अषंड मेघ जल धारा ॥
परसोतम सब कह्यौ सँदेसा । सुनत ताह उर बढ्यो अँदेसा ॥२०॥
विजैपाल को दीनी पाती । जो नृप लिषी प्रेम रसराती ॥
रच भोजन ज्यौनारु अपारा । गुर सुत सहित भयौ तिहिं वारा ॥२१॥
करि भोजन बैठे इक साथा । कहत हेत वैरागर नाथा ॥
कमलावत पूजत हर देवा । तुव हितकरत रैन दिव सेवा ॥२२॥

( दोहा )

सूर सूर सुमरन सदा, पलकन पल वसु जाम ॥
दृग मारग मन ध्यान धर, रस रसना तुव नाम ॥२३॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे दूत
संदेस वर्ननो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

( चौपही )

सूर सिंध गुरु सुत कर साथा । चले निकट चंपावत नाथा ॥
परसोतम भुवपतहिं मिलावा । सौमेसुर संदेस सुनावा ॥२४॥
राजा सूर सिंघ लै संगा । गये जहाँ पुहपावति गंगा ॥
बैठे राज कुँवर इक ठाँऊ । रानी सुन्यौ पुत्र गुरु नाऊ ॥२५॥
कहत सूर अत आतुर बाता । अब हम गवन करै पर भाता ॥
पहुँपावत सुन रोवन लागी । रंभा सूर प्रीत अनुरागी ॥२६॥
कौन गुरागुरु पुत्र कहायौ । इहाँ अक्रूर रूप ह्वै आयौ ॥
हम त्रिय साचु कहत गुरपूता । दूत न होहिं आई जम दूता ॥२७॥
विजैपाल इमि बोलत बैना । सोभित सजल कमल दल नैना ॥
पंच वरष राषे हम राजा । वरषक रहो चंद हित काजा ॥२८॥
चंद्र हंस कछू होइ सयाना । तब निहचंत करौ प्रस्थाना ॥
है सुत मात पिता की झूठी । सासु ससुर की माया झूठी ॥२९॥
पितु गृह धाम धनी अधकारी । हौ हम घर पाहुन दिन चारी ॥
कछु दिन मिलै हमै सुष दैहो । बहुर अंत अपने घर जैहौ ॥३०॥
कहत सूर सुन कै यह बाता । अतहित प्रेम रीत रस राता ॥
तुव हित सफल सदा हम मानी । पाँचौ वरष सफल कर जानी ॥३१॥
अब कछु बात नहीँ बस मेरे । रहबौ चलन हाँत प्रभु केरे ॥
बोले पलकु रह्यौ नहि जाई । मुक रिसाइ तौ जात बड़ाई ॥३२॥
अब आये प्रभु केर हँकारा । सेवक निमष रहन नहिं पारा ॥
आइसु अवधि जबहिं भई पूरी । तिहि छिन सरगु नियर घर दूरी ॥३३॥
करौं विदा पगु लागहि जाई । बहुर चरन फिर देषहिं आई ॥
जो जीवन है इहि संसारा । बिछुरौ बहुर मिलै इहि वारा ॥३४॥

राजा मान सत्य सब भाषा। पंडित बोल महूरत राषा॥
दिन दस मैं सुभ दिन ठहरावा। सुमत बोल सब सौज करावा॥३५॥
हय गय हीर चीर अधकारा। देन अर्थ भंडार विचारा॥
वहु पुन अर्घ चंद्र के काजा। सर्वसु कीन संकलपु राजा॥३६॥
सूर सैन पुन मंदिर आये। गुन गँभीर रघुबीर बुलाये॥
कहत करौ मारग सब साजा। हम उताल चलिहैं गृह काजा॥३७॥
सबु विधि तुम देषहु सु विचारी। करौ निनार भार अति भारी॥
सो रनधीर साथ कर दीजै। निबहै संग संग सो लीजै॥३८॥
पट बितान हैवर अरु हाथी। ये तो नहीं संग के साथी॥३९॥

( दोहा )

चलो पंथ अत हरुव ह्वै, सँग न लेव कछु भार।
कठिन भूम परदेस ते, नाथ निवाहन हार॥४०॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे डेरा प्रस्थानो नाम द्वतीयोऽध्यायः॥२॥

( चौपही )

अगुरिन गिनत सु दिन दिन आवा। गुन गँभीर दल सज्ज करावा।
आगन लीप चौकु द्विज दीना। गवन अचार सकल विधि कीना॥४१॥
भेरी ढोल मृदंग अपारा। बाजन बजे राज दरबारा॥
रंभावत सब सषी बुलाई। बाल सषी सगरी मिल आई॥४२॥
मया करौ मिलि लेव सहेली। वे दिन गये जु हम सँग षेली॥
अब हम चलीं दूर परदेसा। कत यह नैहर कत यह भेसा॥४३॥
कहँ बेली सरबर द्रुम बागा। करत आजु सब सुष कर त्यागा॥
नैहर मिलन कहँ सब लोगू। जैसे नदी नाव सनजोगू॥४४॥
यह कह कहै सषी जग गौना। जिहि घर जाइ बहुर नहीं औना॥
अब मुहि फेर कौन लै आवे। तात मात मुष आन दिषावै॥४५॥
अब हम जाइ ससुर गृह ठाँऊ। जहाँ सुनौ नहीं नैहर नाँऊ॥
मन की बात कहन नहिं परई। सासु ननद के भौहन रहई॥४६॥
चितन धरौं कछु नहिं कह आवा। दई हौंत अब आन मिलावा॥
यह कह सषी कंठ लग रोई। बाल बृंद रोवैं सब कोई॥४७॥

ठाँव ठाँव रोवैं नर नारी। चली छाँड़ सब नगर उजारी ॥
रोवत पिता मात ढिग आई। कहत कहाँ मुहि पठवत माई ॥४८॥
किहि कारन अत पालन कीना। जनमत क्यों न हलाहल दीना ॥
माता पिता तजी जिय माया। निरदइ दई करे नहीं दाया ॥४९॥
अब हौं आस करौं किहि केरी। पर हथ बाँध दई जनु चेरी ॥
जानत नहीं कहाँ लै जैहै। लेकर कौन कौन बैठेहै ॥५०॥
मैं तो मरम न येतौ जाना। तात मात नैहर अभिमाना ॥
अब यह सासु सासुरौ होई। मो सँग नहिंन सँघाती कोई ॥५१॥
दारुन ससुर कहत बड़ भूपा। नैन न देषौं ताकर रूपा ॥
मो मन मात बहुत डर आवे। सेव सेव का कह समुझावे ॥५२॥
कैसे बोलौं सासु गुसाइन। प्रथम जाइ परिहौं जब पाइन ॥
निठुर ननद के सहिहौ बोला। सहौ बिबस मुष रहौं अबोला ॥५३॥
चलहु चलहु चहुँ दिस तै होई। छिन भर राषि सकै नहिं कोई॥
मो जिय ऊपर बाजत बाजा। यह चौंडोल सजत हम काजा ॥५४॥
रोवति बहु बिधि करत पुकारा। राषि लेब जननी इहि वारा ॥
कौ विषि देव षाइ मर जाऊँ। श्रवन सुनौ नहि बिछुरन नाऊँ ॥५५॥
जनम जगत बिछुरे नहि कोई। जिहि बिछुरन फिर मिलन न होई॥
सुत बिछोह क्यौ जीहौ माई। तुव बिछुरन मुहि सहौ न जाई॥५६॥
धुक धुक धरन परत मुरझानी। सषी सकल मुष मेलहिं पानी ॥
चंद्र सैन कहँ लै अँकवारा। बरषत नैन मेघ जल धारा ॥५७॥
पिता पाइ पर सौंपत पूतू। रोवत होइ मंद आकूतू ॥
सो धन धाम सुनाम सो ठाऊँ। अब छिन येक रहन नहिं पाऊँ॥५८॥

(दोहा)

चंद्र सेन के बीछुरे, क्यौं जीहौं री भाइ ।
पिता चरन जुग गहि रही, धरन परी मुरझाइ ॥५९॥

(चौपही)

विजैपाल रोवहि भर नैना। गद गद कंठ न आवहिं वैना ॥
चंद्र सैन है प्रान हमारे। धन जीवन नैनन के तारे ॥६०॥
देस राज गृह कर अधकारू। चंद्र सैन कर सकल अभारू ॥
लाग भूप चरनन रंभावत। बहुर आइ भैंटी पहुपावत ॥६१॥

कंठ लाग गहिवर हिय रानी । रावै कमल बदन कुम्हल्यानी ॥
किहि कारन मै लाड लडाई । चली छाड अब भई पराई ॥६२॥
वार वार दुहिता उर लावै । हिये हेत सुष वैन सुनावै ॥
वरस द्वैस भरि रहन न दैहौं । सूर सहित तुहि वेग बुलैहौं ॥६३॥
एक वेर ससुरै ह्वै आवहु । वहुर वेग मुहि दरस दिषावहु ॥
यह कह वहुर लई उर लाई । मुषु चूमत उर लेत वलाई[1] ॥६४॥
मेरे नैन प्रान रंभावत । तिहिं विधि कलपलता मन भावत ॥
तीसर और आहि नहिं कोई । रहियहु येक वहिन मिल दोई ॥६५॥
पति जानौ परमेसुर देवा । करियहु सूर सिंघ की सेवा ॥
इक चित सेव होहि प्रभु राजू । औरन लगत आइ कछु काजू ॥६६॥
है पति प्रान प्रान कर नाथा । जीवन जन्म आहि उहि साथा ॥
कलपलता पुन रोवन लागी । पुष्पावति के हित अनुरागी ॥६७॥
कहै सुनौ पुषपावत रानी । मैं सब सीष सीष परवांनी ॥
हौं दासी ये स्वामिन मेरी । निसु दिन आस करौ जिहि केरी॥६८॥
करिहौं सेव देव कर मानौ । ज्यौं लछमी नाराइन जानौ ॥
अस रानी तुम चित जनु लावहु । रंभा कौं मम बाँहि गहावहु ॥६९॥

( दोहा )

मात पिता सषि भेंट कै, बोलन आवै बोल ।
नृप तनया मंगल सहित, आइ चढ़ी चौडोल ॥७०॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे कुँवर
सम दरसनो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

( चौपही )

सूर सैन मंदिर महँ आये । नृप रानी मन नैननि भाये ॥
विजैपाल चरनन चितु लायौ । नृप गहवर हिय कंठ लगायौ ॥७१॥
मो चित नैन बूंद ढर पानी । मोती करहिं निछावर रानी ॥
कातर वचन चवै पुषपावत । तुव चरनन बाँधी रंभावत ॥७२॥

---

१. रंभावत की बाँह गहाई, यह पद अधिक है ।

विजैपाल नृप दै कर सीसा। मन वच क्रम कर दीन असीसा ॥
पुषपावत जु आसका दीनी। मंगल सहित विदा सिल कीनी ॥७३॥
करौ तिलक दधि रोचन रूपा। अछित मुकत भाल रचि भूपा ॥
कुवँर चरन गहि भये असवारा। दिज वर पढ़त वेद अनकारा ॥७४॥
चढत सूर हय वाजन बाजे। पावस उमड़ मेघ जनु गाजे ॥
सुमत बोल संग दाइज दीन्हा। गुन गभीर कौ सौंपन कीन्हा ॥७५॥
सहस नाग दस सहस तुरंगा। विविधि वसन सोभित बहुरंगा ॥
कनक रतन मुकता मन हीरा। अगिनित दर्वि दीन वर वीरा ॥७६॥
दासी दास बहुत सँग दीनै। रूप सरूप जान नहिं चीनै ॥
नगर लोग पहुचावन आये। बहु प्रसाद नर नारिन पाये ॥७७॥

( दोहा )

वरनत चारन विप्र गन, कीरत करत अपार।
सौम वंस धन मात पितु, जहाँ सूर अवतार ॥७८॥

हय गज रथ चतुरंग दल, रवि छपि रैन अकास।
चक्कीय चक्क विछोह हुव, सकुचत कमल विकास ॥७९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे पयान
वर्ननो नाम चतुर्थोऽध्यायः ||४||

( चौपही )

अथम मिलान सरोवर आये। सुमति सौज सब सौंपन ल्याये ॥
बैठे निकट सूर सुकुमारा। बूझत विहस बात तिहि वारा ॥८०॥
इमहिं राज दरसन अभिलाषा। इक गुन कहहिं अवहि गुन जासा॥
अगुवा एक संग कर दीजै। जिहि भरोस कर प्रान पतीजै ॥८१॥
जिहि मारग लै करे पयाना। तिहि मारग हम चलहि विहाना॥
जो मग सुगम होय अरु नीरा। औौर सुषित सुष रहै सरीरा ॥८२॥
ऐसौ पंथ बतावै सोई। सो अगुवा जो सत गुर होई ॥
सुमति सुनत अगुवहिं हँकरावा। आइसु मान ततछन आवा ॥८३॥
कहत सूर अगुवा सौं बाता। वैरागर मग चलौ प्रभाता ॥
जो मगु सुगम जु नियरौ होई। उठि ऊषा मग चलिये सोई ॥८४॥

उत्तर अगुवा दीन सुजाना । मारग भेद कछू हम जाना ॥
सो विचार विनऊँ तुम आगे । सुनियौ एक चित्त हित लागे ॥८५॥
दूर देस वहु आइ न नीरा । कहत जाहि वैरागर हीरा ॥
ताहँ गवन विवि मारग आहीं । हीर हेत नर चाहत ताहीं ॥८६॥
एक पंथ नियरे नहि तासू । विरले निवहिं सकत नहि तासू ॥
उच्च उतंग सिषिर अति घाटा । षड्ग धार सूछम अत वाटा ॥८७॥
ताहर समुद गहिर गंभीरा । दुहुँ दिस वाट दद्दच्छन तीरा ॥
वीच न कछू वसन कर ठाँऊ । वसगत ग्रेह नगर नहि गाँऊ ॥८८॥
इक चित चलै नगर ठहराये । करहिं न डीठ दाँहने बाँये ॥
चलै चरन गिरहि ते गिराई । बूड़ै उदधि रसातल जाई ॥८९॥
निवहै आइ निपट अत नीरा । लहै वेगि वैरागर हीरा ॥
उहि मग सुगम न निवहै भारा । निवहै नहीं कुटुम परवारा ॥९०॥
जोगी जती जाइँ उहि पंथा । तजहिं वसन मुकुतुनु कर कंथा॥
अंबर छाँड़ डिगंवर होई । उहि अगमन मग निवहै सोई ॥९१॥
साधै भूष नीद अरु प्यासा । राषै येक हीर की आसा ॥
निवहै पाइ परम पद छाजा । गिर तै गिरै त विनसे काजा ॥९२॥
दूजे पंथ चलै बनजारा । लादौ वनज संग परवारा ॥
मारग सरल तीर वहु ठाऊँ । ठाँव ठाँव वसै सब गाऊँ ॥९३॥
पंच चोर वर ये अति आहीं । सोवत साँज मूस लै जाहीं ॥
तिनि संग चोर आइ बहु ठाटा । पाथक सब मिल बाँधत घाटा ॥९४॥
जागैं पंथ सकल निस माहीं । तिहि कहँ कछू चोर भय नाहीं ॥
जो सोवै तौ आपन दूसा । तिहि कौं सर्वसु चोरन मूसा ॥९५॥

( दोहा )

पहुकर पथिक पयान करि, सावधान चित होइ ।
जो सोवै तौ मूसिये, जागत छलहिं न कोइ ॥९६॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे पंथ वर्ननो नाम पंचमोऽध्यायः ॥५॥

( चौपही )

उठे प्रात दल कीन पयाना । बाजे गहिर गरूव निसाना ॥
षट दरसनहिं दीन वहु दाना । सब को विदा कीन सनमाना ॥९७॥

सुमत कीन वहु भाँत सनाथा। अगुवा दीन सूर के साथा॥
गुन गँभीर दाइज गनि लीना। सो रनधीर संग कर दीना॥९८॥
आप सुगम मग कीन पयाना। पंच कोस पै भयौ मिलाना॥
अदभुद ठावँ सरस्वती तीरा। लग्यौ चित्त वैरागर हीरा॥९९॥
मन रंजन दोऊ सँग दारा। दिन प्रति काटन पंथ पहारा॥
सावधान जागहिं सँग माहीँ। जागत पंथ चोर भय नाहीँ॥१००॥
परसोतम गुर पुत्र सुहावा। कहत कथा प्रस्थान सुभावा॥
सुभट संग आँनद अनुरागै। सँग रघुवीर चलत दल आगै॥१०१॥
गुन गंभीर सबन निर्बाहै। निसु दिन स्वामि धनी चितचाहै॥
वैरागर दिन प्रत नियराई। मन अभिलाष होत अधिकाई॥१०२॥
पंच मास मारग प्रस्थाना। मन अभिलाष प्रीत व्रत जाना॥
तीस कोस वैरागर देसा। जहाँ आय सौमेस नरेसा॥१०३॥
तब परसोतम चले अगाऊ। मंगल मान बढ़ौ चित चाऊ॥
गयौ नगर वैरागर माहीँ। जहाँ नृप सौम नाथ नरनाहा॥१०४॥
अरु कमला कमलावति रानी। मानौ रुद्र गंग रुदानी॥
परम मुदित परसोतम आवा। सूर सैन आगमन सुनावा॥१०५॥
त्रिय गावहिं मंगल वहु भाँती। दोऊ पुत्र वधू मन साँती॥
चंद्र सैन चंद्रोदय भाषा। भुव पत हृदय तापु नहिं राषा॥१०६॥
विजैपाल वरनी सुष रीती। गाई एक परसपर प्रीती॥
उत्तर षंड विजय जय बाता। मदन युद्ध विनयौ विष्षाता॥१०७॥
सूर त्रस जग ऊपर छाई। सौमेसुर कहँ सबै सुनाई॥
भये चंद्र चँपावति राजा। विजैपाल अवनी पति छाजा॥१०८॥
कलपलता रंभावति प्रीती। दुहु कुल वधू पतिव्रत रीती॥
सब सुष कह्यौ नृपत के आगे। कमला सुन्यौ प्रेम अनुरागे॥१०९॥

( दोहा )

परसोतम वरनन कियौ, सकल कथा वहु भाइ।
दंपत सुष संपत भई, कवि सुष वरनन जाइ॥११०॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे अगम आँनद वर्ननो नाम षष्टमोऽध्यायः ॥६॥

( चौपही )

सभा मध्य सौमेसुर आये । पंडित गनक गुनी हँकराये ॥
सुभ दिन समय घरी ठहरावहु । सूर सैन कहँ मंदिर ल्यावहु ॥११११॥
साधौ लग्न ग्रहन वर जोई । पुत्र वधू जुग परिछन होई ॥
विप्रन समय सुदिन ठहरावा । परसोतम फिर लेन पठावा ॥११२॥
कमल वदन कमलावति रानी । प्रफुलित वदन सूर जिय जानी ॥
अंगन चंदन अगर लिपावा । गजमोतिन मिल चौक पुरावा ॥११३॥
मुदित मोद मिल मंडफ छावा । कनक कुंभ भरपूर धरावा ॥
वहु मृदंग बाजे दरबारा । वंदि मुक्ति मनि वंदन वारा ॥११४॥
घर घर तोरन रचित पगारा । घर घर मंडि कलस सब द्वारा ॥
हाट बाट पाटंवर छाये । सुर विमान तहँ कौतिक आये ॥११५॥
गावहिं गीत नाद नव नारी । चंद्र वदन चित चोरन हारी ॥
चले सुभट सनमुष सुषमानी । दल चतुरंग संग अगवानी ॥११६॥

( दोहा )

मुदित मनोरथ मिलन हित, मंगल सहित नरेस ।
दिन दूलह दुलहिन उभै, कीनौ नगर प्रवेस ॥११७॥

( छंद पद्धरी )

कीनौ जु गवन नगरी प्रवेस । हुव थकित पिष्ष वैभव दिनेस ॥
चतुरंग संग सैना अपार । धसिमसिय धरन सिर सेस भार ॥११८॥
बज्जहिंत बंब नौबत निसान । घनघोर मेघ भादौ समान ॥
उड़ अवन रैन लग्गी अकास । सकुचंत कोकनद कोक त्रास ॥११६॥
आरूढ मत्त मातंग सूर । छवि मन कोट्ट विधि वदन पूर ॥
सोहत मुकट सिर जटित हीर । निरषंत नैन नागरि अधीर ॥१२०॥
झलकंत करन कुंडल विलोल । मनु हरत अमल मुत्तिय विलोल ॥
रच भाल षौर केसरि बनाइ । नव इंदु सोभ वरनी न जाइ ॥१२१॥
दुति दसन हीर तंम्मोल रंग । दाडिमी वीज मानौ तुरंग ॥
मुसक्यात वात मृदु हास हास । चंचला चमंकि जनु इंद्र पास ॥१२२॥
सित अरुन असित लोचन विसाल । उर लसत लाल मुत्तियनि माल॥
नागरिय नैरि निरषैं अवास । अप्छरीय वृंद मानौ अकास ॥१२३॥

मनमथ्थ चापु भृकुटी कमान । वरुनीन लसै जनु पंचवान ॥
थकि रहहिं नारि नागरि अधीर । अंचल न सुद्धि अभरन न चीर ॥१२४॥
अनुगमित उभय भामिनिय संग । चौडोल चारु मानौ सुरंग ॥
पालकीय संग सहचरी नार । जनु अवनि इंदु उडगन विचार ॥१२५॥

( दोहा )

वाजत भेरि मृदंग धुनि, नौबत नाद अपार ।
दिन दूलह बहु दल सहित, आये राज दुवार ॥१२६॥

( चौपही )

त्रियनि सहित कमलावति रानी । आई लिंच पौर सुषमानी ॥
मंगल गानु करै नव नारी । बाजहिं नाद सोर अधिकारी ॥१२७॥
परछन साँज जुवति करि लीनी । चंदन वंदन ऐपन चीनी ॥
दीप सूप अरु पूप रसाला । गुननि लिये गुनवंती वाला ॥१२८॥
उरकै सूर अवनि भये ठाढ़े । मानौ मदन रूप छबि बाढ़े ॥
दच्छिन वाम उभै कुल नारी । गुनन गरुव अरु जोवन वारी ॥१२९॥
अरछि परछि कमलावति लीनी । वहु विधि विविधि निछावर कीनी॥
मातु चरन गह सूर सुजाना । लोचन वारि कीन अस्नाना ॥१३०॥

( दोहा )

परम मुदित कमलावती, कंठ लाइ तिहिं वार ।
कुच लोचन हिय उमग करि, उडिल चली पयधार ॥१३१॥
बहुन सहित कमलावती, गई नृपत के तीर ।
चतुर उभै चरनन परीं, संग जुवति वहु भीर ॥१३२॥
गावहि रहस बधावनै, पावहि अभरन चीर ।
आवहिं देषन नागरी, धावहिं परम अधीर ॥१३३॥
सौमेसुर आनंद मय, पुत्र बधुन सुष देष ।
जान्यौ जीवन धन्य जग, मान्यौ जन्म विसेष ॥१३४॥
दीनी सुष दिष रावनी, नष सिष अभरन चीर ।
दोई विमल बिराजहीं, कमलावत के तीर ॥१३५॥
चन्द्र वदन पंकज वरन, गज गामिन मग नैन ।
लाज सील गुन लछिछमी, बोलहिं कोमल वैन ॥१३६॥

दुहूँ पच्छ की लाडली, दुहूँ कुलन उजयार।
सासु ससुर मन भावती, पत पिय प्रान अधार ॥१३७॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे राजा दरस वरननो नाम सतमो अध्यायः ॥७॥

( चौपही )

सूर महलु जो कियौ निनारा। बरनन जाइ तासु विस्तारा॥
रुक्म कोट मंडित चहुँपासा। जातरूप दिज राज अवासा॥१३८॥

कंचन षचित रचित मनि हीरा। मानिक मुक्त लगे चहुँ तीरा॥
पाँति लाल मन गौष बनाये। बहु रंजन मनि कलस धराये॥१३९॥

अंगन चौक फटिक मनि साजा। ता मधि अमल सरोवर राजा॥
विद्रुम पारि रची दिसि चारी। मरकत मन की सिढी सँवारी॥१४०॥

नाना वरन सरोवर सोहै। द्विज कुल केलि करत मन मोहै॥
सुभ दिन समय महूरत चीनी। नृप रानी मिलि आइसु दीनी॥१४१॥

जुवत सहित चलि सूर अवासा। मानौ सूर कियौ परगासा॥
बाजत वादन मंगल चारा। गावहिं गीत तरुनि अनकारा॥१४२॥

भनत विप्र वेदन धुन वानी। अरु बंदी जनु कहैं कहानी॥
जुवती सहित चलत इमि सोहै। इंद्र सची संजुत मन मोहै॥१४३॥

परम मुदित मंदिर महँ आयौ। रंभावती भलौ वरु पायौ॥
दुलहिन अवनि नवल वर पायौ। मानौ प्रान भवन तन आयौ॥१४४॥

प्रथम आइ अंगन भये ढाढ़े। सरवर देख हरख मन बाढ़े॥
दोउ भामिनि सँग देखन लागीं। कंत प्रीति सरवर अनुरागीं॥१४५॥

भये विवाह कोक नद कोका। पल मह आँनद पल मह सोका॥
विहँसत सकुचि कमल विहँसाई। कुमुद सकुच पुनि सकुचत नाईं॥१४६॥

कोक वधू मानत रति केली। बहुरअमित फिर चलहिं अकेली॥
पुनि फिर आय मिलन पिय संगा। विछुर मिलन बाढौ आनंगा॥१४७॥

अलि कुल निरख अचम्भौ होई। दिन अरु रैन न जानत कोई॥
वहु छवि भेद सबन्ह मिल चीन्हा। विय शशि बीच उदय रवि कीन्हा॥१४८॥

( दोहा )

कमल कुमुद विहसैं मनों, भै कोकनद उदास।
पहुकर अचिरज एह मन, रवि शशि किये प्रकास ॥१४९॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पुहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे गृह
प्रवेस वर्ननो नाम अष्टमोऽध्यायः ॥८॥

( चौपाई )

कमल वदन कमलावति रानी। डोलै परम मुदित सुख सानी ॥
चतुर नारि सहचरी बुलाई। सेज सौंज सब साज कराई ॥१५०॥
फूल सुगंध पान परधाना। मेवा मधुर विविध पकवाना ॥
बहुत निछावरि सौंज पठाई। सो आँनद कवि वरन न जाई ॥१५१॥
लै कर चली सबै मिलि दारा। करत मधुर धुनि मंगलचारा ॥
बाजहिं पंच शब्द नव रंगा। झाँझ तूर अरु ढोल मृदंगा ॥१५२॥
चतुर नारि उद्धत नव नागरि। रूप सरूप गुनन अति आगरि ॥
कमलावति सो हास विलासा। अति हित हरषि करहि परिहासा॥१५३॥
परम धन्य कमलावति रानी। पाई पुत्र वधू रति रानी ॥
अब जु समागम सेज पठाई। सो आनद सुख वरनि न जाई ॥१५४॥
नृप तनया रंभा सुकमारी। दुहुँ कुल विमल इंदु उजयारी ॥
आवागमन आइ यहि ठाई। सेज सौज लै युवति पठाई ॥१५५॥
सो प्रभु कृपा कौन अधिकाई। नैहर पूत जाय घर आई ॥
कलपलता नव दुलहिन सोहै। तजि सुर राज सूर मन सोहै ॥१५६॥
कमलावति हँसि उत्तर दीना। नवस काल सब चाहिय कीन्हा॥
सखि अनजन तुम मरम न जानो। ज्ञान विदा कहँ भेद बखानो ॥१५७॥
जहाँ फिरी नृप मदन दुहाई। गई लाज कुल कान बढ़ाई ॥
ते सिसु लाज कान डर करहीं। जिनके व्याह मात पितु करहीं ॥१५८॥
जेहि घर व्याह काम करवावा। सो तौ करै आपु मन भावा ॥
छाँड़ौ लोग कुटम परिवारा। पाई जोग जुगति की दारा ॥१५९॥
सो क्यों कर चित धीरज धरहीं। फिर घर आय समाग सौं करहीं ॥
मदन देव तव विरह विदारें। लाज काज डर रहन न पारे ॥१६०॥

( दोहा )

पहुकर जहाँ मनोज नृप, करें अखिल तन राज ।
ता तन को डर भजि चलौ, ज्ञान कानि अरु लाज ॥१६१॥

( चौपही )

यह कहि सहिचर सबै पठाई । सूर की सेज सवारन आई ॥
मध्य धाम सुभ्र सेज सवाँरी । दुहुँ दिस धाम दूजु वर नारी ॥१६२॥
पारस उभय ओर सहचारी । मुदिता आदि सबै सखि प्यारी ॥
कलपलता को सखी सयानी । रूप मंजरी अरु कल्यानी ॥१६३॥

( दोहा )

सखी सकल निस जागहीं, गीत नाद धुनि होय ।
विलसत पान सुगंध रस, परम मुदित सब कोय ॥१६४॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं वैरागर षंडे रैन
जागरनो नाम नवमोध्यायः ॥९॥

( चौपही )

होत प्रात कमलावति रानी । सुत गृह चली परम सुख सानी ॥
देखत पुत्र वधू घर वासा । रूप रेख अरु हास विलासा ॥१६५॥
आई नगर नारि नव नागरि । रूप सरूप गरुव गुन आगर ॥
चित्रिन हस्थिन संखिन धाई । पदमिनि अंग विलोकन आई ॥१६६॥
मुग्ध मध्य प्रौढ़ा वरनारी । रूप रासि जोवन उजियारी ॥
अष्ट नारि रस भेद बखानी । ते आई देखन रति रानी ॥१६७॥
पति स्वाधीन कहीं त्रिय सोई । पति जिहि प्रेम सदा बस होई ॥
सुख संयोग परस्पर प्रीती । मदन मनोरथ आँनद रीती ॥१६८॥
सो त्रिय सुकवि कहहि अभिसारा । समय हेतु साहस युत हारा ॥
समदूती अरु सहिचर आई । मदन सहाय जाय पिय पाई ॥१६९॥
वासक शैय्या नारि बखानी । बार जनी पति आगम जानी ॥
रचे सेज श्रृंगार बनावे । मिलन मनोरथ मन उपजावे ॥१७०॥
नारि खंडिता वही कहावै । जेहि पति यामिनि अनत गँवावै ॥
होत पलट आवै परभाता । सो तिय कहै व्यंग वर वाता ॥१७१॥

बिप्रलब्ध सो नारि जु गाई । कंत परठ संकेतु बुलाई ॥
देखें जाय सदन सो सूना । वंचित सुष्ष होहिं दुख दूना ॥१७२॥
वरनि विरह उत्कंठा वाढी । मदन बिरह वेदन अति काढी ॥
प्रोषित पतिका नारि बखानी । पिय बिदेस बिरहनि बिलखानी ॥१७३॥
सदन सेज श्रृंगार न भावै । विरह वियोग बहुत दुख पावै ॥
सुकवि कहत कलहंतर ताही । परै कलह करि अंतर जाही ॥१७४॥
मानि कंत अभिमानहि करही । वहुर बियोग बिरह दिन भरही ॥
कठिन मान मानिनि अभिमानी । लघु मध्यम गुरु त्रिबिधि बखानी ॥१७५॥
माननि त्रिबिधि कहत कबि धीरा । धीर अधीर तीसरी धीरा ॥
वचन बिलास सौंह परि पाऊँ । त्रिविधि मान कर त्रिविधि उपाऊ ॥१७६॥
पति अपराध रोष नहि करहीं । धीरा नारि धीर चित धरहीं ॥
प्रगट सुरोष नैन युग नीरा । सो माननि कवि कहत अधीरा ॥१७७॥
त्रिबिधि त्रिबिधि पुनि त्रिबिधि बखानी । उत्तम मध्यम अधमा जानी ॥
मध्यम नित्य प्रीति व्रत चारी । पति व्रत शील सो उत्तम नारी ॥१७८॥
कर्कश वैन कर्कशा होई । अधमा नारि कहै सब कोई ॥
दिव्य अदिव्य जुगीत बखानी । तिनकी युग युग चलै कहानी ॥१७९॥
सीता सती और दमयंती । त्रिविधि नार वरनों गुनवंती ॥
सुकिय परकिया अरु गुन गाई । वार नारि रसिकन मन भाई ॥१८०॥
त्रिविधि नार बस नारि स्वभाऊ । संयोगिनि बिरहिनि बो गाऊ ॥१८१॥

( दोहा )

मुग्ध मध्य लज्जा सु सम, पौढ़ा मान प्रकाश ।
परकीया संयुक्त है, बारि युवति धन आस ॥१८२॥

बहु बिधि अंतर भाय वहि, सो सुख बरनि न जाय ।
अष्ट नारि वरनन कियौ, सूक्ष्म सुगम सुभाय ॥१८३॥

पिय पयान जेहि अंग छिन, विरहिन अरपिय पास ॥
नवम भेद सोई नायका, वरनत परम उदास ॥१८४॥

( चौपाई )

देखन नवल नारि नव सांई । नवल नारि मिल कौतुक आंई ॥
देखि रूप सब बलि बलि जाई । रहीं मोह तन की सुधि नाहीं ॥१८५॥

एकनि नैन एकटक लाये। एकन प्रान वसीठ पठाये ॥
अंचल सिथिल हार हिय टूटे। उमगि उरज कंचुकि बँध छूटे ॥१८६॥
डगमग डगर डगहि डरवाला। बोलन आवहिं बोल रसाला ॥
चाहत कछू कछू कहि आवै। प्रेम पानि मद सुधि बिसरावै ॥१८७॥
जे नहि छैल छली सुकुमारी। ते पुनि विवस टरै नहिं टारी ॥
जे प्रगल्भ ते निपट भुलानी। नैन प्रान पठये अगवानी ॥१८८॥
चित न चेत उर आतुरताई। विसर गई सब चातुरताई ॥
तन मन जोवन सबै विसारा। प्रेम खेल जनु सर्वस हारा ॥१८९॥
चली पलट कमलापति रानी। आनँद मुदित सबै सुखसानी ॥
आई धाम कांम सब कामिनि। चकित मनो भोली मृग भामिनि ॥१९०॥
लोचन आन रहे पिय पाहीं। पिय मूरति बसि नैनन माहीं ॥१९१॥

( दोहा )

पहुकर मत्त गयंद जिमि, कुल अंकुस कर फेरि।
गुरुजन वहुगड़ दार मिल, आनी घर घर घेरि ॥१९२॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं बैरागर खंडे
नवनायक वर्ननो नाम दसमोध्याय: ॥१०॥

( चौपाई )

यहि विधि परम मुदित भुवपाला। सब सुत संग बधू युग बाला ॥
एकहि अंग ऊन नहिं सोई। सब बिधि सुखित बहुत दिन होई॥१९३॥
सूर सिंह सत पुत्र सुजाना। जेहि कर खड्ग चहूँ दिस जाना ॥
प्रथमहिं नृपति दीन युवराजू। अब विशेष सौंपौ सब काजू ॥१९४॥
इक दिन कहत नृपति सों बाता। सूर स्वभाव मंत्र कर ग्यौंता ॥
प्राची दिस पित पूरब राजू। उत्तर जीत लीन्ह इन आजू ॥१९५॥
दच्छिण बिजैपाल नृप आँहीं। चंद्रसेन अधिपति किय ताहीं ॥
त्रिदिश राज्य तुमरे घर आवा। पश्चिम राज्य यतन ठहरावा ॥१९६॥
जो राजा संतोषी होई। तेहि कर नाम न जानै कोई ॥
चारहु चक्र राज्य अब कीजै। नाम प्रबल चक्रवै धरीजै ॥१९७॥
जो मैं राज्य रजायस पाऊँ। पश्चिम दिशहिं बिजै कर आऊँ ॥
पश्चिम फेर रजायस कीजै। दल रघुवीर संग कर दीजै ॥१९८॥

दिस परिचम जीतहिं नर सोई। युग युग नाम अमर कलि होई॥
तातें और वियौ नहिं काजू। चक्रवर्ती सौमेसुर राजू॥१६६॥

( दोहा )

सूर मंत्र सौमेस सुनि, बाढ़ौ अति आनंद॥
सत सुपुत्र जिय जान कर, मानौ पूरन चंद॥२००॥
बोल राय रघुवीर कहँ, नागर चतुर सुजान॥
अति आदर हित सों, दये सेना पति के पान॥२०१॥
दिस पश्चिम दिग्विजय कहँ, राज रजायसु कीन।
सूर सुभट चतुरंग ले, अखिल संग कर लीन॥२०२॥
सहस नाग रथ द्वै सहस, हैवर बीस हजार।
एक लच्च पयदल वली, सकुचि सेस तेहिं वार॥२०३॥

( चौपही )

चलि रघुवीर पाय पति पाना। भई बंब अरु कीन पयाना॥
प्रथमहिं जीत इन्द्रपथ देशा। बद्रि नाम तहँ कहत नरेशा॥२०४॥
लवपुर कोट शल्य जहँ वंदन। लिय कुसाव मेहर गढ़ नंदन॥
ठट्टा भक्खर अरु मुलताना। सिंधवार फेरी नृप आना॥२०५॥
किय दिग्विजय सौमखट माहीं। पश्चिम शत्रु रह्यौ कोउ नाहीं॥२०६॥

( दोहा )

सिंधु सरित पर्य्यन्त सब, धरिय धर्म धर पाय।
सूर भूमि जिय जानिकै, पार न उतरौ जाय॥२०७॥

( चौपही )

सब दिश फेरि सौम नृप आना। सेस सीस आयसु परमाना॥
भरहि दंड अरु मानहिं सेवा। पूजहि मनो अमरपति देवा॥२०८॥
सकल संग अनुचर ह्वै आये। विविध रसाल पेस कलि ल्याये॥
हय कच्छी अरबी अरु ताजी। साँवकरन अरु लीन सिराजी॥२०९॥
विविधि बसन पाटंबर लीने। तेजरताय जाय नहि चीन्हे॥
राय आय रघुवीर सुजाना। नृप बहु भाँति कीन सन्माना॥२१०॥

तेहि छिन भूप मिले जे कोई । सिरधर चरन रहे गहि ढोई ॥
सब कह नृपति मिले उर लाई । राज्य रीति रस दई बढ़ाई ॥२११॥
द्विजन आपु आरंभ करावा । नाम सौम चक्रवै धरावा ॥
सेवहिं जाय भूप दिस चारी । रहहिं सदा अब आयसु कारी ॥२१२॥
दान पुन्य सब जग्य अचारा । पुत्र पौत्र अरु लाड़ दुलारा ॥
बहु विधि सुख संयोग नरेशा । इन्द्र लोक वैरागर देशा ॥२१३॥
गृह कमला कमलावति रानी । पुत्र बधू निधि सिद्धि बखानी ॥
सूर सिंह पितु प्रान अधारा । सूर तेज अरु रूप अपारा ॥२१४॥
दान खर्ग विधि आदर पूरा । धरनी सूर सत्य विय सूरा ॥२१५॥

इति श्री रसरतन काव्ये कवि पहुकर विरंचितेयं वैरागर खंडे
दिग्विजय वर्ननो नाम एकादशमोध्यायः ॥११॥

( दोहा )

सूर सिंह पितु छत्र सिर, राज छत्र विय सीस ।
धन यौवन लछण सुयश, पूरन फलत असीस ॥२१६॥

( चौपई )

सूर सिंह बैरागर माही । राजत तात छत्र सिर छाँही ॥
दया सिंधु कमलावति माता । मातु हेतु जग महँ विख्याता॥२१७॥
सुत सुख भोग सरस रस भोगू । मन रंजन युवती संजोगू ॥
द्वादस वरष बसत वैरागर ।दिन दिन सुषमन वंछित आगर॥२१८॥
सुख संतान बहै विधि कीन्हा । मनबांछित फल सौमहिं दीन्हा॥
द्वैर पूत रंभावति जाये । अश्विनि कुँवर मनो कलि आये॥२१९॥
इक सुत राज सिंघ छित छाँजा । तेहि प्रताप पुरहूत विराजा ॥
कलपलता पुनि जायौ पूतू । जेहि प्रसाद कीन्हों पुरहूतू ॥२२०॥
तासु नाम सुन नरसिंघ भाना । मानों भान उदै जग जाना ॥
कियौ सौम नृप मंगलचारा । बहुविधि दान दियौ तेहि वारा॥२२१॥
गीत नाद वादित्र बधाई । उत्सव अधिक वरन नहिं जाई॥
सूर सिंह हय हाटक दीने । याचक जगत अयाचक कीने ॥२२२॥
अलख नगर पहिरावन दीने । कमलावती बधाई कीने ॥
रंभावति दिय अभरन हीरा । कलपलता पाटंबर चीरा ॥२२३॥

